तीय गेंडा का उत्तर भारत में पहले व्यापक प्रसार था, परन्तु अब नेपाल, उत्तरी बंगाल तथा आसाम के घने जङ्गलों में ही यह जन्तु पाया जाता है। जावा का गेंडा दूसरी जाति का है। वह एक-श्रृंगीय ही होता है। साढ़े पाँच फुट ऊँचा होता है। केवल नर में ही सींग होती है जो १०$\frac{३}{४}$ इञ्च से अधिक लम्बी नहीं हो सकती। उसके शरीर की त्वचा में मोड़ों की दूसरी व्यवस्था होती है। जावा के एकश्रृंगीय गेंडा विलुप्त हो रहे हैं। ये केवल आसाम, बर्मा, मलाया, सुमात्रा और जावा की नीचे तल की भूमियों में पाये जाते हैं। किसी जन्तु की संख्या जब अत्यल्प हो जाती है तो उसकी रक्षा करने के मानवकृत प्रयत्न तथा बध-निषेधाज्ञाओं से विशेष सफलता नहीं मिलती। उनका लोप होकर ही रहता है। गंडक की प्रायः छः जातियाँ ज्ञात हैं। अफ्रीका और एशिया में ही ये पाई जाती हैं। इनके विशाल एशियाई रूप की जाति में खाल की मुटाई डेढ़ इंच होती है जो प्रायः मोड़ों रूप में होती है। आज के गंडक तो केवल थोड़े क्षेत्र में उस वंश के अवशिष्ट रूप रह गए हैं जो किसी पूर्वकाल में बहुसंख्यक तथा विश्व-व्याप्त था। सर्वप्रथम रूप के गंडकों का आकार आज के टापिरों से कुछ ही बड़ा था। उनका शरीर अश्वों की भाँति लम्बोतरे पैरों का था जिससे वेगपूर्वक भाग सकने में समर्थ थे। जब इसकी जातियाँ योरप, एशिया, तथा कुछ अंश में अमेरिका में भी फैलीं तो उनमें आश्चर्यजनक रूप के परिवर्तन होने प्रारम्भ हो गये। कंसा ( अमेरिका ) से ऐसे रूप के गेंडा का प्रमाण मिला है जिसका शरीर लम्बोतरा था तथा पैर ठिगने थे। साइबेरिया में एक दूसरा प्रस्तरावशेष प्राप्त हुआ है जो भीमकाय था तथा उसके नेत्रों के मध्य एक वृहद् सींग थी। इस एकश्रृंगी गंडक के साथ द्विश्रृङ्गी गंडक का भी अत्यन्त उत्तर भूभागों में

प्रसार हुआ जहाँ वे रेनडियर की तरह काई खाकर जीवन यापन कर सकते थे। उनके शरीर पर लाल रङ्गयुक्त भूरे रंग से घने बाल उगे होते थे। बिलोचिस्तान से एक शृंगहीन जाति के गंडक का प्रस्तरावशेष प्राप्त हुआ है जिसे बलूचीथेरियम नाम दिया जाता है। आज का साधारण गंडक कई टन भार के शरीर का होता है। परन्तु बलूचीथेरियम तो सबसे दीर्घकाय स्थलगामी पशुओं में से एक गिना जाता है। कन्धे के निकट इसकी ऊँचाई चौदह फुट थी। यह भूमि से चौबीस फुट की ऊँचाई के पेड़-पौधों की पत्तियाँ भी खा सकता है।

मनुष्य की उन्नति के साधनों, अस्त्र-शस्त्रों, यातायात के साधनों की प्रगति के कारण संसार से अनेक पशुओं की संख्या न्यून हो चुकी है। गेंडा भी ऐसे प्रभावों से अत्यधिक प्रभावित हो सका है। जब तक संसार के बहुत से भूभागों में मनुष्य की पहुँच दुर्गम रही है तब तक गंडक की अनेक जातियाँ अज्ञात ही रही हैं। सत्रहवीं शताब्दी के पूर्व तक तो केवल भारतीय गेंडे की जाति ही संसार की एकमात्र गेंडे की जाति मानी जाती थी।

भारतीय गेंडे की सतर्कतापूर्वक रक्षा के प्रयत्न किए गए हैं। अतएव वह उत्तर-पूर्व भारत के सीमित क्षेत्र में आज भी जीवित है। भारतीय जाति के गेंडे की स्पष्ट पहचान यह है कि उसमें कवच समान त्वचा के मोड़ होते हैं। यह ५, ६ फुट ऊँचा होता है। औसत आयु ३५ वर्ष होती है।

गंडक को एशियाई देशों के प्राचीन लोग अपने अन्धविश्वासों के कारण सदियों तक अभीष्ट जन्तु मानते रहे हैं। इसकी सींग से अनेक व्याघात दूर होने का विश्वास किया जाता था। ताबीज को गंडा नाम दिया गया है जो बाहों या गले में धारण करने पर कोई व्याधि या प्रेत-बाधा दूर करने में कार्यकर समझा जाता है।

कदाचित यह नाम गेंडा (गंडक) की सींग का खंड किसी वस्तु में लपेट कर बाँधने के कारण प्रसिद्ध है। लोगों का यहाँ तक विश्वास था कि गेंडे की सींग से बनी प्याली में कोई भी विषाक्त द्रव रखने पर तुरन्त पहचाना जा सकता है। सींगचूर्ण कर वाजीकरण या शक्तिवर्द्धक औषधि के समान माना जाता था। चीन में भी ऐसे अंधविश्वासों की कमी नहीं थी।

एशिया के द्विश्रृंगीय गेंडा की एकमात्र जाति सुमात्रा गंडक की है। उसके शरीर पर ठिगने बालों का आवरण होता है। आकार ४½ फुट ऊँचा ही होता है। यह थोड़ी संख्या में बोर्नियो, मलाया, बर्मा तथा बंगाल में भी पाया जाता है। अफ्रीका की दो जातियाँ



द्विश्रृंग गंडक

त्वचा के मोड़ तथा कर्तनक दन्त रहित होती हैं। उनमें दो सींगें थूथन पर होती हैं। श्वेत द्विश्रृंगीय गेंडा यथार्थ में स्लेटी धूसर रंग का होता है। वह गंडकवंश में सब से वृहदाकार होता है। स्कंध प्रदेश के निकट ६½ फुट ऊँचा होता है। सामने की सींग मादा में प्रायः बड़ी होती है। उसकी लम्बाई ५ फुट २½ इञ्च तक

पाई जा सकी है। थूथन चौकोर छोरयुक्त होता है। घास इसका मुख्य आहार है। दक्षिण अफ्रीका में पहले यह बहुसंख्यक पाया जाता था, परन्तु अब नेटाल के विशेष सुरक्षित बनों में ही पाया जाता है। दक्षिणी-पश्चिमी सूडान तथा उत्तरी-पूर्वी कांगों तथा नील नदी के पश्चिम में यथेष्ट संख्या में पाया जाता है। कृष्ण द्विशृंगीय गेंडा भयावह होता है, केनिया तथा टागानियका में अब भी पाया जाता है, परन्तु संरक्षित स्थलों के अतिरिक्त इसके जीवित रहने की आशा नहीं। इसका नोकीला थूथन तथा ग्राही ऊपरी ओष्ठ इसकी घास चबाने की वृत्ति प्रकट करत हैं।

एशिया के सभी गेंडों में ऊपरी ओठ नोकीला तथा लिपट सकने की शक्ति युक्त होता है तथा ऊपरी रदनक दाँत कटारनुमा होता है। अफ्रीका के गेंडे में प्रायः सपाट त्वचा होती है। केवल पसलियों के ऊपर कुछ सिकुड़न सी होती है। ऊपरी ओंठ चौकोर होता है तथा दो सींग पास-पास होती हैं। एशियाई जातियों की अपेक्षा वे अधिक खुले स्थानों में रहते हैं। कृष्ण गंडक उत्तमाशा अंतरीप से लेकर सोमालीलैंड तथा सूडान तक पाया जाता है। यह पत्तियाँ तथा टहनियाँ ही खाता है।

श्वेत गंडक प्रायः विलुप्त है। यह केवल मध्य भूमध्यीय अफ्रीका में लाडो नामक स्थान में ही पाया जाता है। यह गेंडों में सब से बड़े आकार का होता है। इसके शरीर का रंग धूमिल स्लेटी होता है। यह साइबेरिया के पूर्वकालीन रोमीय गंडक का बन्धु ही है। सींगें आगे की ओर ढालू रूप में होती हैं जिससे वे धनुष की भाँति ज्ञात होती हैं। उनकी लम्बाई एक गज होती है। इनकी सींगें भारतीय गेंडे की सींगों से तिगुनी लंबी होती हैं। यह केवल घास खाता है तथा शान्तिपूर्वक स्थिरशृंगी हिरणों के झुण्ड में हिल-मिल कर रहता है, किन्तु आक्रमण करने पर भीषण रूप धारण

कर लेता है। क्रुद्ध होने पर यह आँखें मूँद कर सामने की किसी भी वस्तु पर आक्रमण कर देता है। वह वस्तु मनुष्य या कोई जन्तु हो या भारी मोटर या कोई निर्जीव वस्तु हो। यथार्थ में किसी भी गेंडे का कोई प्रतिद्वन्दी नहीं होता। केवल उसके शिशु पर सिंह या व्याघ्र कभी-कभी आक्रमण कर सकते हैं। मनुष्य की तो बात ही दूसरी है।

मोटी खाल होने पर भी अधिकांश शाकाहारी जन्तुओं की भाँति गेंडे पर भी किलनी पाई जाती है। अतएव जब कीटभक्षक सारिक पक्षी उसके शरीर पर बैठ कर इन किलनियों को भक्षण करते हैं तो कुछ सुख का सा अनुभव करने के कारण गेंडा इन पक्षियों को शरीर पर बैठने में कोई बाधा नहीं डालता। गेंडे की पीठ पर किलनी चुगती हुई सारिका का प्रस्तर-खचित चित्र लगभग ५०००० सहस्त्र वर्ष पुराना बना हुआ गुफाओं में प्राप्त होता है।



# समांगुलीय (समशफी)

(ढोर, भेड़, बकरी, सूअर, मृग, हरिण, ऊँट, जिराफ आदि)

वृषभ, जिराफ, मृग, मेष (भेड़), उष्ट्र, शूकर तथा जलअश्व आदि विभिन्न प्रकार के जंतु समशफीय या समांगुलीय कहलाते हैं। बाह्य रूप में दृष्टि डालने पर इनके आकार-प्रकार में बड़ा विभेद दिखाई पड़ता है। इनके स्वभाव भी विभिन्न होते हैं परन्तु इन सब विभिन्न रूप के जंतुओं में एक बात सब में अवश्य देखी जाती है कि इनकी पादांगुलियाँ दो या चार की संख्या में जोड़ रूप में ही होती हैं। कुछ में तो चारों पादांगुलियाँ भूमि स्पर्श करती हैं, किन्तु कुछ में दो ही भूमि स्पर्श करती हैं। उनकी प्रत्येक बाह्य स्थित पादांगुलि भूमि से ऊपर ही उठी रहती है। अतएव वह अब केवल देखने की ही वस्तु रह गई है। उसका कोई व्यावहारिक उपयोग नहीं होता। किन्तु उनकी सम्यक व्यवस्था अब भी बनी है। विकास के प्रारंभ कालों से लेकर कालान्तर तक सृजित समशफी जंतुओं के विविध रूप तो आज विद्यमान नहीं हैं, परन्तु अब भी संसार भर में अनेक प्रकारों की बहुलता है जो ध्रुवों से लेकर भूमध्य रेखा तक के क्षेत्रों में प्रसारित पाई जाती हैं।

वृषभ वंश की अनेक प्रजातियाँ हैं जिनकी जातियाँ भी बहुत हैं। वृषभ या बैल का उत्पत्ति का स्थल तो आज अज्ञात वस्तु ही है। आज की विद्यमान नस्लों के अनेक स्रोत अनुमानित किए

जाते हैं। उनका रूप शृंगहीन या मुंडे से लेकर दीर्घ शृङ्गी, सूडानी तथा हंगेरी नस्लें भी हैं जिनमें सींगों का फैलाव दो गज से भी अधिक पाया जा सकता है। इन सब विविध जाति के बैलों में मिश्रण या वर्णसंकर रूप भी प्रचुर पाया जाता है। प्राचीन काल



विलुप्त महावृषभ (औरोक)

में स्कंध प्रदेश के निकट छः फुट ऊँचे दीर्घरोमीय वृषभ पार्वत्य भागों पर आरूढ़ होने की क्षमता रखते थे। परन्तु आज के वृषभों की ऊँचाई कम ही पाई जाती है। औरोक नाम के कृष्ण वर्ण के दीर्घकाय वृषभ अब विलुप्त हो गए हैं। कदाचित उनको वृषभ के पूर्वजो में अग्रणी स्थान दिया जा सके।

वृषभ या गोवंश का दन्तकथाओं, जनश्रुतियाँ एवं धार्मिक अस्थाओं में विशेष स्थान पाया जाता है। इस प्रसंग पर विशेष लिखने की कोई आवश्यकता नहीं। हमारे तीर्थ-स्थानों में वृषभों

को दाग कर सड़कों पर खुले रूप में छोड़ देना तो एक बड़े ही पुण्य का कार्य समझा जाता है। इसीलिए प्रसिद्ध भी है कि :—

"राँड़, साँढ़, सीढ़ी, संन्यासी, इनसे बचे तो सेवे काशी।" अर्थात् बनारस में विधवाओं, छुट्टे वृषभों, सीढ़ियों तथा संन्यासियों की इतनी अधिकता है कि पग-पग पर वे सामने आते हैं।

गौर और गयाल भारत के वन्य वृषभ हैं जो प्रचुर बल तथा साहस के लिए प्रसिद्ध हैं। अतएव ये भीषण जंतु बने होते हैं। आसाम में गयाल को अधिकतया पालतू बना लिया गया है। जावा का वामन वृषभ "बैंटेंग" नाम से पुकारा जाता है। इसकी सींगें ठिगनी सी होती हैं। यह वन्य जंतु है, परन्तु पालतू भी बना है। चमरपुच्छी या चमरी वृषभ तिब्बत का पशु है। यह शताब्दियों से पालतू बना पाया जाता है। इसमें शीत के सहन करने की अद्भुत क्षमता होती है। टेढ़े-मेढ़े दुर्गम पहाड़ी मार्गों में भी इसके पैर धोखा नहीं देते। मोटे से मोटा चारा खाकर ही जीवित रहने की शक्ति इसमें है जिससे यह मनुष्य के लिए तिब्बत या निकटवर्ती भूभागों में बड़ा ही उपयोगी जंतु सिद्ध होता है। इसके बिना तो उन भूभागों में मनुष्य का जीवन भी दूभर हो जाता। भूस्पर्शी लंबे रोम आच्छादन बनाने में उपयुक्त होते हैं। यह भारवाही भी है। अस्थि, शृङ्ग तथा खुर के भी उपयोग हैं। मांस भी खाद्य है। मादा द्वारा दूध भी प्राप्त होता है।

बीसन वृषभ का पूर्व काल में विस्तृत भूभागों में प्रसार था, किन्तु अब उत्तरी योरप तथा उत्तरी अमेरिका में ही पाया जाता है। योरोपीय बीसन को तो रूस में जारों द्वारा संरक्षित करने की नीति लुप्त होने से बचाए रही। परन्तु प्रथम महायुद्ध काल में इसका लोप सा ही हो चला किन्तु युद्धोपरान्त सब देशों के सहयोग से इसकी जाति संरक्षित हो सकी। योरोपीय बीसन की स्पष्ट

पहचान यह है कि इसका मस्तक भारी होता है। अगले पैरों पर झबराले बाल उगे होते हैं तथा दुम छोटी होती है। यह जंगलों में रहने वाला पशु है। अमेरिकीय बीसन की पहचान उसकी अपेक्षाकृत लंबी सींगें हैं। पहले इसका प्रसार अमेरिका में पेनसिलवानिया प्रदेश से लेकर राकी पर्वत माला के आर-पार तथा मेक्सिको से कनाडा तक था। केवल पचास वर्षों पूर्व तक इसकी कथा बड़ी लोमहर्षक रही है। इसका अँधाधुँध तथा अनावश्यक बध निरंतर होता रहता था। गोरे आगन्तुकों द्वारा मांस के लोभ में इसके बध से मूलवासियों को मर्मान्तक क्लेश होता था। मूलवासी



बीसन

अपने इतने उपयोगी पशु का गोरों के हाथ संहार देख-देख कर स्तब्ध से रह जाया करते। यह कार्यकलाप गोरों तथा मूलवासियों के मध्य घोर द्वेष भावना उत्पन्न करने का आधार बना रहा। अमेरिका के शीत प्रदेशीय मांसभक्षियों तथा नवागंतुक गोरों द्वारा बध कार्य से इसकी संख्या लाखों-करोड़ों के स्थान पर कुछ सौ ही रह गई। ये लोग पथरीले या लकड़ी के बनाए मेड़ों या रुकावटों

के मध्य असीम बीसनों को हाँक ले जाकर किसी खड्ड के पतले मार्ग तक पहुँचाते और इनको असीम संख्या में गिरकर मृत होने का अवसर देते।

अमेरिकीय बीसनों की रही-सही संख्या के बचा लेने के लिए कालान्तर में संरक्षक परिषद तथा उसकी बहुसंख्यक शाखाएँ स्थापित हुईं। परिणामतः आज बीसनों की यथेष्ट संख्या अमेरिका में पाई जाती है। अर्द्ध पालतू बीसनों द्वारा मनुष्य के बीसियों काम निकलते हैं। यह पशु मैदानों का निवासी है और केवल घास खाकर रहता है। इन पाश्चात्य वन्य पशुओं के संहार तथा पुनः रक्षा की कथा पशु-जगत की महत्ता प्रकट करने के लिए स्मरणीय है।

वृषभों की बात छोड़कर जब हम भारतीय महिषों (भैंस तथा भैसों) की बात लेते हैं तो उनको भी पशु-जगत के मानवोपयोगी पक्ष में विशेष स्थान प्रकट होता है। भारत तथा पूर्व के देशों में ये पाए जाते हैं तथा मुख्यतया पालतू बना लिए गए हैं। ये हंगेरी, आस्ट्रेलिया आदि दूर-दूर तक के देशों में ले जाकर प्रसारित भी किए जा सके हैं। इस पशु का रंग स्लेटी होता है। छोटी सींगों युक्त वृषभ के बराबर इसका डीलडौल होता है। इसकी सींगों में विभिन्न नस्लों में विभिन्न रूप पाया जा सकता है। ये सींगें गाय, बैलों (वृषभों) की ही भाँति शृङ्गीय पदार्थ निर्मित खोखली होती हैं जो मस्तक से निकले हड्डी के शंकुवत उभाड़ के ऊपर मढ़ी होती हैं। अंतःस्थित अस्थि-अर्बुद में रक्त-शिराएँ प्रचुर होती हैं। ये सींगें आजीवन रहती हैं।

महिष अमूल्य भारवाही पशु हैं। आर्द्र स्थलों में सर्वोत्तम रूप से रह सकते हैं। वृहद आकार होने पर भी ये सहज ही वश कर लिए जाते हैं। इनके झुन्ड को बालक चरवाहे भी सँभाल

सकते हैं। जावा में भूमि पर उगे कुछ काँटों को मर्दित करने में इसका उपयोग किया जाता है। खेतों में सीधे-सीधे चला-फिरा कर जोतने समान काम भी निकाल लिया जाता है।

सिलेबीज द्वीप में वामन महिष होता है जिसका नाम "अनोआ" रक्खा गया है। यह वृषभ के आधे आकार का ही होता है। यह चपल तथा क्रियाशील पशु है। इसके बाल छोटे तथा घने होते हैं। सींग छोटी और पीछे घूमी होती है। पीछे घूमी हुई छोटी सींग के कारण यह पशु सरपत के सघन बनों, में भी सिर के धक्के से मार्ग बनाता निकल सकता है। सींगों के कहीं घास पात या डालों में फँस जाने का भय नहीं होता। वृषभ वंश के अन्य जंतुओं की भाँति इसके भी एक बार में एक ही संतान प्रायः उत्पन्न होती है। इसकी औसत आयु बीस वर्ष होती है।

भाव प्रकाश में भैंस, भैंसे या महिष को लुलाय नाम से संबोधित पाया जाता है। इसे कूलेचर पशु कहा गया है—

"लुलाय गंड वाराह चमरी वारणादयः। एते कूलेचराः प्रोक्ता।" अर्थात् भैंसा (लुलाय), गैंडा (गंड), सूअर (वाराह), याक (चमरी) तथा हाथी (वारण) को कूलेचर पशु कहते हैं।

इन जंतुओं में रहन-सहन की थोड़ी सी समानता से ही इनको एक विभाग में माना गया है, परन्तु वैज्ञानिकों ने शारीरिक रचना का सूक्ष्म अध्ययन कर इन में विभिन्नता देखकर केवल भैंसे, सूअर तथा याक को समशफी या समांगुलीय गण में रक्खा है। गैंडा विषमशफी या विषमांगुलीय गण में गिना जाता है। हाथी को तो एक पृथक गण ही कहते हैं।

अन्य नामों में निम्न नाम भी भैंसे के ज्ञात हैं:—

महिषो घोटकारिः स्यात्कासरश्च रजस्वलः
पीनस्कंधः कृष्णकायो लुलायो यमवाहनः ।।

अर्थात् महिष, घोटकारि, कासर, रजस्वल, पीनस्कंध, कृष्णकोय, लुलाय और यमवाहन भैंसे के नाम हैं।

भेड़-बकरी का भी पशु जगत में उचित स्थान है। इनको एक दूसरे से मिलता-जुलता या कुछ सम्बन्धित सा पशु कह सकते हैं। यदि सच पूछा जाय तो कुछ बाह्य विभिन्नता रखने पर भी छाग (बकरी-बकरे), मेष (भेड़-भेड़े), काश्मीर छाग (आइबेक्स), मृग और वृषभ आदि एक शृङ्खला रूप के पशु हैं। इन सब में पैरों में एक जोड़ी पादांगुलियाँ व्यावहारिक तथा भूस्पर्शी होती हैं तथा अन्य एक जोड़ी पादांगुलियाँ ऊपर उठी तथा दिखावटी ही होती हैं। प्रायः सींग भी होती है और आँख में आड़ी पुतली होती है। उदर विषम रूपी होते हैं। इनको जुगाली करने वाले जंतु भी कहा जाता है। आमाशय में कई प्रकोष्ठ होते हैं।

छाग (बकरे-बकरी) को भी केवल रहन-सहन के कारण प्राचीन रूप के विभागों में स्थान देने का प्रयत्न किया गया है। भाव-प्रकाश में उल्लिखित है:—

छागमेष वृषाश्चाश्वा ग्राम्याः प्रोक्ता महर्षिभिः।

अर्थात् बकरी (छाग), भेड़ा या मेढ़ा (मेष), बैल या साँड़ (वृष) तथा घोड़े (अश्व) को ग्राम्य पशु कहा जाता है।

इस तरह के विभाग में अश्व को स्थान मिला है। उसे आज के वैज्ञानिक विषमांगुलीय या विषमशफीय गण में ही गिनते हैं। शेष पशु समशफीय या समांगुलीय ही हैं। इन में मेष के विभिन्न नाम इस प्रकार बताए गए हैं:—

मेढ्रो मेढो हुडो मेष उरणो ऽ प्येडकोऽपि च।
अविर्वृष्णिस्तथोर्णायुः।

अर्थात् मेढ्र, मेढ, हुड, मेष, उरण, एडक, अवि, वृष्णि और ऊर्णायु नाम भेड़े के हैं।

मेष का उद्‌भव किस समय हुआ, यह कहना कठिन है परन्तु मनुष्य के उदय काल से वह उसका सहयोगी तथा पालतू पशु रहता आया है। आज तो प्रायः सारे संसार के उन सब भागों में इसका प्रसार है जहाँ इसका रहना संभव हो सकता है। छाग मुख्यतः शीतोष्ण कटिबंध का पशु है किन्तु यह भीषण शीत को भी सहन कर सकता है। इसके लिए इसके घने लंबे रोम रक्षा के साधन बनते हैं। मनुष्य उसके रोम (ऊन) का उपयोग अपने शीतकालीन आच्छादन के लिए करता है।

मेष से दूध और मांस दोनों ही प्राप्त होते हैं। कुछ देशों में तो ये भारवाहक का काम आज भी करते पाए जाते हैं। पृथक-पृथक भूभागों में स्थानीय आवश्यकतानुसार विभिन्न नस्लें उत्पन्न की गई हैं। इसकी नस्लें सुधारने वालों ने आवश्यकताओं के अनुसार इतने अधिक परिवर्तन कर लिए हैं कि उसे देख आश्चर्य होता है। वसा (चरबी) युक्त खाद्य पदार्थों की इच्छा से वसापूर्ण कटि प्रदेश तथा वसापूर्ण पुच्छयुक्त मेष उत्पन्न हो सके हैं। दुम का चरबी युक्त होने से, कभी-कभी इतना भारी रूप पाया जाता है कि उसे वहन करने के लिए भेड़ द्वारा खींची जाने वाली एक छोटी गाड़ी सी बना ली जाती है। चरबी युक्त भारी दुम के भेड़ों को दुम्बा नाम दिया जाता है। इसके नाम विभिन्न हैं। भाव प्रकाश में उल्लिखित है:—

"एडकः पृथुश्रृङ्गः स्यान्मेदःपुच्छस्तु दुम्बकः।"

अर्थात् एडक, पृथुश्रृङ्ग, मेदःपुच्छ और दुम्बक दुम्बा के पर्याय नाम हैं।

भेढ़े या मेष में श्रृङ्ग बहुत स्थूल हो सकते हैं और कोई जाति

शृङ्गहीन भी हो सकती है। दक्षिण अफ्रीका तथा अन्य अनेक भूभागों में चतु:शृङ्गी मेढ़े भी पाए जाते हैं। भारत में दोनों शृंगों के जुटने से एकशृङ्गी सा रूप धारण करने वाला मेढ़ा भी होता है। स्पेन में मेरिनो नामक मेढ़ा इतने बड़े बालों को उत्पन्न करता है कि उसको हस्तीमेष कहते हैं। इसके विपक्ष सूडान, न्यूगिनी तथा अन्य उष्ण भूभागों में तो मेढ़ों या भेड़ों के शरीर पर लंबे बाल उगते ही नहीं। बकरी की तरह छोटे बाल ही होते हैं।

वन्य मेष दीर्घकाय सर्पिलाकृत शृङ्गों युक्त होते हैं जो प्राय: सभी पार्वत्य भागों में पाए जाते हैं। इनमें सूक्ष्म नोकीले खुर होते हैं तथा उनकी जगह बाल ही शरीर पर उगे होते हैं। सार्डीनिया और कार्सिका की मौफलोन, कनाडा की वे दीर्घशृङ्गी, तथा मध्य एशिया पामीर की मार्कोपोलो नामक जातियाँ प्रसिद्ध हैं। इन सब पार्वत्य जातियों में मार्कोपोलो नाम से प्रसिद्ध जाति सबसे सुन्दर होती है। उसकी सींग टेढ़ेपन का फैलाव दृष्टि में रख ६ फुट लंबी होती है।

सभी पार्वत्य मेढ़े मनुष्य से दूर भागने वाले पशु हैं। ये ऐसे दुर्गम पर्वतों में रहते हैं कि उन तक आदमी की पहुँच ही नहीं हो सकती। तिब्बत का अरगोली मेढ़ा तो समुद्र-तल से १३००० फुट से भी अधिक ऊँचाई पर चढ़ जाता है।

पहाड़ी मेढ़े प्राय: छोटे झुन्डों में चलते हैं। पालतू भेड़ों की तरह बहुत भारी झुण्ड नहीं बनाते। पालतू भेड़ों की बहुत कुछ बुद्धि तथा स्वतंत्रता आज नष्ट हो चुकी है, किन्तु अब भी उनकी प्रारंभिक स्वाभाविक वृत्तियाँ पूर्णत: नहीं मिटी हैं। स्काटलैंड के पठार की कुछ स्वतंत्र सी नस्लों को युद्धोपयोगी व्यूह-रचना करते पाया जाता है। जब किसी अजनबी कुत्ते या किसी शत्रु का सामना होता है तो उनमें अपेक्षाकृत वृद्ध मेढ़े आगे की

ओर हो जाते हैं। युवा मेढ़े उनके पीछे हो जाते हैं। इन सब के पीछे मेमने तथा भेड़ें हो जाती हैं। ऐसे रूप में व्यवस्थित हो कर वे ऐसा व्यूह बना लेते हैं जिस में सारा दल वृद्धों द्वारा नियंत्रण प्राप्त करता है। इस प्रकार के आयोजन का शत्रु पर भयप्रद प्रभाव पड़ता है।

उत्तरी अफ्रीका का बर्बरी वन्य मेढ़ा जंगली मेढ़ों में बहुत प्रसिद्ध है।

मेढ़ों या भेड़ों के निकटवर्ती पशु छाग हैं। इन दोनों में इतना न्यून भेद होता है कि कभी-कभी उनमें अंतर समझ सकना कठिन हो सकता है। विशेषकर वन्य जातियों में इनका भेद ज्ञात करना कठिन हो सकता है। छाग के विशेष लक्षणों में साधारण रूप की वक्रित या खड़े रूप में ऐंठन युक्त सींगें, बालदार थूथन तथा शरीर का आच्छादन होता है। नेत्र के नीचे न्यूनाकृत या लुप्त मुखीय ग्रंथि होती है तथा अगले पैर के खुरों के मध्य गंध-ग्रंथि होती है। इन पादवर्ती (शफवर्ती) गंध-ग्रंथियों से ऐसी स्पष्ट गंध परिस्फुटित होती है कि निर्जन मैदानों में उनके द्वारा स्पष्ट मार्ग-निदर्शन हो जाता है। विभिन्न जाति के छागों में इन पादवर्ती गंध-ग्रंथियों से विभिन्न प्रकार की बास उत्पन्न होती है। इन गंधों से नरमादा के एकत्र होने या किसी दल के सभी सदस्यों का एक दूसरे से सम्पर्क बनाए रखने का उत्तम साधन प्राप्त होता है।

पालतू छागों में अधिकांश को भूमध्य सागर तटवर्ती वन्य छागों की संतान कहा जा सकता है। आदमी ने उसकी कितनी ही नस्लें मिश्रण (वर्णसंकर उत्पादन) द्वारा उत्पन्न की हैं। कुछ छागों (बकरियों) की प्रसिद्ध नस्ल से तो साधारण गाय से भी अधिक दूध प्राप्त हो सकता है। न्यूबियन नस्ल के छाग में गलस्तन दीर्घकाय बने होते हैं। कर्मिल पर्वत के छागों के कान तो इतने लंबे

होते हैं कि प्राय: घुटने स्पर्श करते हैं। ईरान और तुर्किस्तान में शाल नस्ल नाम के छागों के लंबे रेशम समान बाल होते हैं जो भूमि स्पर्श सा कर झूलते से ज्ञान पड़ते हैं।

छाग मनुष्य के हाथों इतने विविध रूपों की नस्ल उत्पन्न करने में समर्थ होने पर भी यदि छुट्टे छोड़ दिये जायँ तो पुनः जङ्गली बन सकते हैं। ऐसे पुनः जङ्गली बने छाग अनेक दूरस्थ भूभागों में पाए जा सकते हैं। स्काटलैंड, स्काई द्वीप, सेंट हेलेना, ज्वान फर्नेंडीज तथा एजोर द्वीपों में ऐसे वन्य छाग मिलते हैं। चीन में एक सर्वथा शृंगहीन छाग पाया जाता है।

भेड़ की जातियाँ बुद्धि में अधिक तीव्र नहीं होतीं, इसी कारण अंध अनुकरण को भेड़ियाधसान के नाम से प्रसिद्ध किया जाता है। परन्तु छाग अपेक्षाकृत अधिक बुद्धिशाली होते हैं। सरकसों में भेड़ों द्वारा कोई कौतुकमय खेल दिखाने का अवसर कदाचित ही कभी मिला हो किन्तु छाग तो कितने ही करामाती खेल दिखाते हैं।

पालतू छागों की अपेक्षा वन्य छाग अधिक उद्यमी तथा परिस्थितियों के अनुकूल जीवन-क्रम परिवर्तित कर सकने में समर्थ होते हैं। कोई भी पर्वतमाला उनके लिए दुर्गम नहीं ज्ञात होती, कितनी भी दुर्लभ हरियाली उनकी उदरपूर्ति के लिए यथेष्ट हो सकती है। ये खुले रूप में गृहविहीन ही जीवनयापन करते हैं अतएव इनके शिशु असहाय रूप के नहीं होते। शिशु प्रायः एकबार एक ही उत्पन्न होता है। जुड़वें शिशु कभी-कभी ही उत्पन्न होते हैं। किन्तु पालतू बकरियों के बच्चे प्रायः दो या अधिक पैदा होते हैं। छागों का बच्चा एक दिन की आयु का होने पर ही चल सकता है। प्रारंभिक थोड़े दिनों तक कुछ लड़खड़ाता सा ही है किन्तु कुछ समय में ही स्वावलंबी तथा अनुभवी हो जाता है।

पर्वतों के ऊँचे नीचे तल पर चढ़ने के लिए समर्थ होने के लिए पहले वह अपने माता पिता के अंगों पर कूदता फाँदता है। मेहराबदार सींग की नोक पर भी संतुलित होकर खड़े होने का प्रयत्न करता है।

अर्द्ध या पूर्ण पालतू छागों से पृथक रूप में पूर्ण वन्य छाग को चाप-शृंगी छाग (आइबेक्स) कहते हैं। इनकी सींग दीर्घकाय, चौड़ाई की दिशा में समानान्तर दरारों युक्त तथा पीछे की ओर आड़ी हँसिया-सी मुड़ी होती है। इसी कारण इसे चापशृंगी कहते हैं। सींग की लंबाई पूरा एक गज हो सकती है। दाढ़ी (कूर्च) प्रचुर होती है। वह कुछ नरों में तो घुटनों तक लटकी होती है। उसे दोहरा घाँघरा सा रूप धारण किए पाया जाता है। शरीर पर बालों का आच्छादन ऋतु के अनुकूल न्यूनाधिक होता है। कुछ जातियों में दाढ़ी न्यूनतम होती है, परन्तु सन्तानोत्पादन ऋतु में बढ़ जाती है। इस ऋतु में नरों में द्वन्द्व युद्ध होता है। वे पिछले पैरों पर खड़े होकर अपनी सींगों से टक्कर लेते हैं। किन्तु भेड़ा जब कभी भी दूसरे भेड़े से लड़ता है, चारों पैर भूमि पर रखकर ही सींगों से टक्कर लेता है।

चापशृंगी छाग की कई जातियाँ पाई जाती हैं। आल्प पर्वतीय, एशियाई, न्यूबियन तथा अबीसीनियन जातियाँ प्रख्यात हैं। माँस तथा खाल के लिए इनकी माँग अधिक रहती है। यही नहीं, सींग भी तुरही ( शृंगी वाद्य-यंत्र ) बनाने, जलपात्र समान प्रयुक्त होने तथा चूर्ण रखने की डब्बी समान प्रयुक्त होने के लिए प्राप्त की जाती है। इस कारण इनकी संख्या निरंतर क्षीण होती ही जा रही है।

मारखोर जाति का छाग काश्मीर के उत्तर तथा दक्षिण के

पर्वतों में पाया जाता है। इसके अनेक स्थानीय भेद पाए जाते हैं। इसकी सींग कार्क खोलने के स्क्रू की भाँति खुले सर्पिलों वाली होती है किन्तु सीधी सींग होने के भी उदाहरण हैं। ग्रीष्म में तो ठिगने भूरे रंग के बाल ही होते हैं, परन्तु शीत काल में वे धूसर



मारखोर

रंग के तथा झबराले बन जाते हैं। पर्वतारोहण में यह सभी छागों से बाजी मार ले जाता है। यह आड़ी डालों को पैर रखने का सहारा बनाकर वृक्षों तक पर चढ़ जाता है। इस रूप में यह यथेष्ट ऊँचाई तक चढ़ जाता है।

नाहर छाग हिमालय का छाग है। इसकी सींग छोटी चिकनी तथा केवल मुड़ी होती है और पीछे की ओर झुकी होती है। नर मादा दोनों में ही एक आकार की सींग होती है। कूर्च (दाढ़ी) की जगह पर गर्दन तथा स्कंध प्रदेश के चारों ओर एक घना अयाल ( केश या बालों का गुच्छा ) होता है। स्कंध के निकट

एक गज ऊँचाई वाले जंतु के लिए यह केशर बहुत अधिक कही जा सकती है किन्तु अधिक से अधिक भारी भरकम नर भी विचित्र स्फूर्ति दिखाते हैं। सभी आक्रामकों की अपेक्षा द्रुत गति से पहाड़ी दर्रों तथा खड्डों को पार कर लेते हैं।

चेमाय नामक छाग प्रसिद्ध पहाड़ी बकरा है। यह बड़ा ही अभीष्ट आखेट बनता है। आल्प, पिरेनीज, कारपेथियन तथा काकेशस पर्वतों में पाया जाता है।

इसकी सींग छोटे अंकुश समान पीछे की ओर मुड़ी होती है। मुख पर काला धब्बा होता है ग्रीष्म में मटमैले लाल भूरे रंग के बाल होते हैं। पीठ पर काले रंग की पट्टिया होती हैं। निम्नतल लाल पीला मिश्रित होता है। प्रथम महायुद्ध के पश्चात् स्विटजरलैंड की नस्ल नष्टप्राय हो रही थी। उस पर एक संक्रामक रोग का आक्रमण हो गया था, परन्तु निरोग पशुओं को पृथक कर लेने से इसका भय जाता रहा।

राकी पर्वतीय छाग अपने भव्य डील-डौल, चमकीले शुद्ध श्वेत झबराले बालों तथा पूर्णतः काली छोटी सींगों के कारण उल्लेखनीय हैं। प्रत्येक सींग के पीछे एक बड़ी गोल ग्रन्थि होती है। भारी भरकम शरीर दिखाई पड़ने पर भी यह अधिक से अधिक ऊँचा तथा दुर्गम चोटी पर चढ़ सकता है। वहाँ केवल काई तथ। लिचेन वनस्पति खाकर ही जी सकता है। ये वनस्पति पथरीले दरारों या बर्फ के नीचे पाए जाते हैं। इसे छाग तथा स्थिर-शृङ्गी हरिण के मध्य का पशु कहा जा सकता है। जंतुशाला में रखने पर यह अपने कक्ष की छत पर जाकर शीत की अवहेलना करता रहता देखा जा सका है।

सेरा या छाग-हरिण भी छागों और स्थिरशृंगी हरिणों के

मध्य की जीवित शृंखला कहा जा सकता है। यह छाग समान रूप रखने वाला पशु है। इसकी सींग तिकोनी तथा कुछ मुड़ी



छाग हरिण

होती है। सुमात्रा में पर्वतों में रहता है। इससे मिलती-जुलती जातियाँ कोचीन चीन, तिब्बत तथा मलाया में होती हैं।

टाकिन सेरो से भी कम प्राप्त होने वाला पशु है। यह भारी भरकम तथा वृषभ समान शरीर का जंतु है। इसका रंग फीका भूरा होता है। चौड़ी चपटी नाक तथा बड़ी सींगें होती हैं। सींगें पहले वाहर की ओर फैल कर फिर नीचे झुकी होती हैं। उनकी नोक दुम की ओर निर्देशित होती है। यह तिब्बत में पाया जाता है। इसकी गंध कटु होती है।

कस्तूरी-वृषभ भी छाग और हरिण का मध्यवर्ती जंतु है। इसकी सींग टाकिन समान होती है किन्तु जड़ में रोम होते हैं तथा मस्तक पर एक भारी गूमड़ (मांसल अर्बुद) होता है। यह ध्रुवीय अमेरिका तथा ग्रीनलैंड में मिलता है। घने बाल शीत से रक्षा करते हैं। यह भयानक पशु है। शत्रु का डट कर सामना करता है। इसके झुण्ड अधिकांशतः भेड़िया तथा ध्रुवीय भालुओं के आक्रमण को निरर्थक सिद्ध कर उन्हें भगा देते हैं।



# समांगुलीय (समशफी) (२)

समांगुलीय या समशफी जंतुगण उन स्तनपोषी जन्तुओं को कहते हैं जिनके पैरों में दो या चार अँगुलियाँ सम संख्या की होती हैं। वे प्राय: टाप या शफ के एक या दो जोड़े रूप में होती हैं। इनमें कुछ जंतु जुगाली करने की वृत्ति नहीं रखते जैसे शूकर तथा जल-अश्व (दरयाई घोड़ा) जिनमें चार अँगुलियाँ प्रत्येक पैर में होती हैं तथा उष्ट्र और लामा जिनके पैर में दो अँगुलियाँ होती है और उनमें टाप या खुर की जगह नख होते हैं। दो या चार शफ (खुर या टाप) वाले जो जंतु जुगाली करने वाले होते हैं, उनका आमाशय जटिल होता है। उनके नर या मादा में से प्राय: एक या दोनों में सींग होतो हैं। शूकर छोटे पैरों के मझोले आकार के जंतु हैं। उनके पैर की बाह्य अँगुलियों के जोड़े व्यवहृत होने योग्य नहीं होते। उनके लंबे मुख का अंतिम भाग गतिशील थूथन रूप में होता है। बाल मोटे तथा विरल होते हैं। दन्तावली पूर्ण होती है। रदनक (कुकुरदन्ता) बाहर की ओर निकले तथा अत्यधिक वक्रित होते हैं। वे हाथी दांत की भाँति रक्षा तथा प्रहार के लिए अस्त्र का काम देते हैं। चबाने के दाँतों (चर्वणक) में बहुसंख्यक दानेदार उभाड़ होते हैं। सूअर बड़ा कष्टसहिष्णु जंतु है। कुछ भी खाकर जीवित रह सकता है। यह संसार भर में पाया जाता है। केवल आस्ट्रेलिया में उसका अभाव है।

योरोपीय जङ्गलो सूअर योरप, उत्तरी एशिया तथा उत्तरी

अफ्रीका के जंगलों में पाया जाता है। इसके शिशु के शरीर पर पट्टियाँ होती हैं परन्तु वयस्क का रंग तो केवल धूसर मिश्रित भूरे रंग के मोटे, घने बालों से आच्छादित रहता है। वयोवृद्ध वन्य शूकर अपने रदनक दांतों ( हाथी दांत समान बाहर निकले ) से घातक प्रहार कर सकता है।

अनुमान होता है कि पालतू सूअर जंगली सूअर का ही वंशज है। दक्षिणी एशिया में इसकी कई जातियाँ मिलती हैं। उनमें सबसे छोटा आकार नेपाल के बौना शूकर का होता है। वह एक फुट ऊँचा भी नहीं होता। सिलेबीज द्वीपों में एक रोमहीन शूकर होता है। इसके पैर बड़े होते हैं। विचित्र बात यह होती है कि



पाताल शूकर (पेक्कारी)

इसके ऊपरी रदनक दांत पीछे की ओर वक्रित होकर मुख में प्रविष्ट नहीं करते, बल्कि अस्थि के मध्य से ऊपरी ओर बढ़कर नेत्रों

के सम्मुख एक मेहराब बना लेते हैं। नीचे के हनु के रदनक भी इसी अनुरूप होते हैं।

अफ्रीका में कई जातियों के शूकर होते हैं। बहुरंजित लुप शूकर या रक्त नदी शूकर तथा कृष्ण वन शूकर पश्चिमी अफ्रीका से केनिया तक के वन्य भागों में पाए जाते हैं।

दक्षिण तथा मध्य अमेरिका के शूकर को पेक्कारी नाम दिया गया है। इसका वंश अन्य शूकर वंशों से पृथक ही है। उनके पिछले पैरों में केवल तीन अँगुलियाँ ही होती हैं। दांतों की संख्या न्यून होती है। ऊपरी रदनक कभी भी मुख से बाहर या ऊपर की ओर नहीं निकला होता। उसकी पूँछ आदिम रूप की होती है तथा आमाशय जटिल रूप का होता है। कंठ-पट्टित पेक्कारी टेक्सा राज्य तक उत्तर में फैला मिलता है। ब्राजील का श्वेतओष्ठ पेक्कारी आक्रामक वृत्ति के लिए प्रसिद्ध है। यह झुन्ड रूप में रहता है।

जलअश्व या जलघोटक वंश में साधारण तथा वामन रूप की दो जातियाँ होतीं हैं। इस वंश के जंतुओं का पुष्ट शरीर, नग्न त्वचा, चौड़े थूथन, चौड़ा पैर तथा उसमें चार अँगुलियों में सभी भूमि स्पर्श करने वाली होती हैं। इसमें कर्तनक दाँतों का विशेष विकास तथा रदनक का हाथी दांत रूप में विकास विशेषता है।

साधारण दरयाई घोड़ा जलघोटक के मांस तथा वृद्धिप्राप्त सुन्दर दांतों पर मनुष्य की शनि दृष्टि पड़ने से इसका संसार से धीरे-धीरे लोप होता जा रहा है। यह उष्ण प्रदेश से अफ्रीका की नदियों तथा झीलों में पाया जाता है। यह घास तथा वनस्पतियों का आहार प्राप्त करने के लिए केवल रात को ही पानी से बाहर निकलता है। नासिका, नेत्र तथा कर्ण के स्थान ऊँचे होने से यह सुविधा पूर्वक पानी में ही डूबा रह कर श्वास लेता तथा

देखता सुनता रहता है। बृद्ध जलघोटक की लंबाई १४ फुट तथा



जलअश्व (दरियाई घोड़ा)

भार ११० मन होता है। वामन जलघोटक की लम्बाई ५ फुट से अधिक नहीं होती। यह केवल पश्चिमी अफ्रीका के सीमित क्षेत्र में पाया जाता है। यह उतना अधिक जलजीवी वृत्ति नहीं रखता तथा झुन्डप्रिय भी नहीं होता।

उष्ट्र वंश में ऊँट और लामा का ही नाम लिया जा सकता है। इनके पैरों में दृढ़ गद्दी होती है तथा प्रत्येक पैर में नखों युक्त दो अँगुलियाँ होती हैं। ग्रीवा लंबी होती है तथा आमाशय

जटिल होता है। दन्तावली में ऊपरी तथा निचले हनु में कर्तनक, छोटे रदनक तथा चर्वणक होते हैं। ऊँट केवल पूर्वी गोलार्द्ध (पुरानी दुनियाँ) का जंतु है। उनमें कोहान, मोटे बाल तथा रोम-



दो कोहान का ऊँट

गुच्छीय पूँछ होती है। डील-डौल बड़ा होता है। एक कोहान का ऊँट अरबी ऊँट कहलाता है। वह केवल पालतू रूप में मिलता है, वन्य रूप में कहीं भी नहीं पाया जाता। उत्तरी अफ्रीका से लेकर भारत तक यह बड़ा ही उपयोगी जंतु है। दो कोहानों का ऊँट मध्य एशिया में पाया जाता है। वह बैक्ट्रिया का ऊँट कहा जाता है। गोबी की मरु भूमि में यह अल्प संख्या में अब भी वन्य रूप में पाया जाता है। दो कोहान का ऊँट अधिक बड़े डील-डौल का होता है। बाल भी अधिक होते हैं।

लामा ऊँट की तरह ही जंतु है जिसकी पीठ पर कोहान नहीं होता। इसका आकार अपेक्षाकृत छोटा, होता है, पूँछ छोटी होती है तथा शरीर पर रोम-बाहुल्य होता है किन्तु आमाशय की रचना में ऊँट की समानता रखता है। लामा विशेष रूप से उन



लामा

जंतुओं को कहते हैं जो पेरू में श्वेत या कृष्ण रंग के पाए जाते हैं और भार-बहन कार्य में प्रयुक्त होते हैं। एक दूसरी पालतू जाति अल्पाका कहलाती है जो केवल भव्य ऊन के लिए पाली जाती है।

वन्य जातियों के लामा में ग्वानाको दक्षिणी अमेरिका के दक्षिणी मैदानों में मिलता है तथा उससे छोटे आकार का विकुग्ना उत्तरी एंडी पर्वत में पाया जाता है। इन दोनों का रंग हल्का भूरा होता है। ये लज्जालु तथा तीव्रगामी जन्तु हैं और झुन्डों में रहते हैं।

जुगाली करने वाले जन्तुओं में आमाशय के प्रायः चार खंड होते हैं। हिरण-मूषक वंश के जन्तु में शृङ्ग या मृग-शृङ्ग का अभाव होता है। नर में हाथी दाँत की भाँति ऊपरी हनु में बढ़े हुए रदनक दांत होते हैं तथा आमाशय में केवल तीन खंड होते हैं। हिरनमूसा या हिरणमूषक ही इस वंश का प्रतिनिधि है। दक्षिण-पूर्वी एशिया के अनेक भागों में छोटी वनस्पतियों के जङ्गलों में हिरनमूसा बहुसंख्यक पाया जाता है। इसकी ऊँचाई १२ इन्च से कभी अधिक नहीं होती। इसके शरीर का रंग धब्बा हीन रक्तिम वर्ण का होता है। यह एक उल्लेखनीय बात है कि अधिकांश शृंगहीन मृगों की जातियों में नर को प्रकृति द्वारा हाथी दाँत समान रदनक दाँत प्राप्त होते हैं जिनसे वे शत्रु से रक्षा पाने के लिए प्रहार कर सकते हैं।

जुगाली करने वाले जन्तुओं के अन्य सभी वंशों के जन्तुओं में आमाशय में चार खंड होते हैं। तथा उनमें साधारणतया या कम से कम नरों में शृङ्ग की व्यवस्था अवश्य पाई जाती है, जो ठोस होती है। अतएव इन मृगों को ठोस शृंगो नाम दिया जा सकता है। मृग वन्श कहने का अर्थ भी ठोसशृङ्गी वन्श समझना चाहिए। ये शृङ्ग स्थायी नहीं होते बल्कि प्रायः प्रति वर्ष या इससे न्यूनाधिक समय में गिर जाया करते हैं। इस लिए इन्हें शृङ्गपाती कहना अधिक उचित है। उनके ऊपरी जबड़ों में कर्तनक (सामने के) दाँतों का सर्वथा अभाव रहता है। उसकी जगह मसूड़े की एक कठोर गद्दी होती है। नीचे के हनु के कर्तनक दाँत ठीक उस

गद्दी से सम्पर्क करते हैं। इस कारण ये जंतु घास पात को ऊपरी जबड़े की गद्दी तथा निचले जबड़े के कर्तनक दाँतों के मध्य दबाकर नोच लेते है। चर्वणक दाँतों के शीर्ष रेखा रूप के उभाड़ तथा गड्ढे एकान्तर रूप से सज्जित रखते हैं जिससे घास चबाने का काम सुचारु पूर्वक लिया जा सकता है। अपने निचले जबड़े को एक पार्श्व से दूसरे पार्श्व की ओर घुमा घुमाकर वे चारा को कुचल लेते हैं। मृग वंश की जातियों में कम से कम नर में शृङ्ग की उत्पत्ति एक विशेषता होती है। इस की एक जाति में तो मादा के भी शृङ्ग निकलता है। गाय बैल या ढोरों की सींगों से मृगों की सींगें विभिन्न होती हैं। मृगशृङ्ग ठोस अस्थीय रचना होती है, प्रायः प्रतिवर्ष झड़ कर गिर जाती है तथा उसकी जगह नया ठोस शृङ्ग निकलता है। उस पर शृङ्गीय पदार्थ की कोई तह नहीं मढ़ी होती। प्रतिवर्ष वसंत में अस्थीय कपाल से एक जोड़े मखमली उभाड़ निकले दिखाई पड़ते हैं। उसकी स्थिति ठीक आँख के ऊपर पीछे की ओर होती है। वह बड़ी शीघ्रता से वृद्धि कर लम्बोतरे बनते हैं। रक्त-नलिकाओं से उनका प्रचुर पोषण होता है। कुछ समय में पूर्ण अस्थिशृंग की रचना हो जाती है। उस पर मखमली त्वचा की पर्त तब भी मढ़ी ही रहती है। उस के पूर्ण बढ़ जाने पर मृग मखमली आवरण को शृंग से झाड़ने लगता है जिससे ठोस स्वच्छ एवं कठोर भाग रह जाता है। संघर्ष के समय मृग उस मृगशृंग का उचित रूप से उपयोग कर सकता है। मृग बहु पत्नीवाद का अनुयायी है। इस कारण सन्तानोत्पादन काल में अन्य सजातीय नर मृगों से मुठभेड़ कर अधिक से अधिक मादा मृगों को प्राप्त करने का समय आता है। उसके लिए ठोस शृंग ही सबसे अधिक प्रबल अस्त्र होते हैं। अन्य शत्रुओं से बचत का भी यही साधन होता है। शीत ऋतु के अन्त

में अस्थिश्रृंग आधारस्थल में शिथिल पड़ जाते हैं। कुछ सप्ताहों पश्चात् ही नए मृगश्रृंगों की रचना प्रारम्भ हो जाती है। कुछ मृग कई वर्ष में एक बार श्रृंग गिराते हैं परन्तु एक जाति में तो वर्ष में दो बार श्रृंग गिरकर नए उग आते हैं।

मृगों के ठोस श्रृंग अनेक जातियों में अनेक रूप के पाए जाते हैं। किसी में तो केवल कुछ इन्च लम्बे खूँटी समान ही ही मृगश्रृंग होते हैं किन्तु किसी जाति में उनका आकार ५ फुट लम्बा हो जाता है और उनका फैलाव ६ फुट दूर तक पाया जाता है। इन श्रृंगों की वृद्धि आहार की न्यूनता या प्रचुरता पर भी निर्भर करती है। वयस्क अवस्था प्राप्त होने तक प्रति वर्ष मृगश्रृंग लम्बे ही होते जाते हैं और उनमें शाखाओं की वृद्धि होती जाती है, किन्तु वृद्धावस्था पहुँचने पर लुप्त होने लगते हैं। श्रृंगों का रूप उनकी अवस्था का भी परिचायक हो सकता है परन्तु वृद्धावस्था में शाखाओं की सब से अधिक संख्या नहीं पाई जा सकती।

कुछ अपवादों को छोड़कर सभी मृगों के नर में श्रृंग निकलते हैं तथा अधिकांश में पैर में एक गंध-ग्रंथि भी होती है। ये विभिन्न क्षेत्रों में निवास करते पाये जाते हैं। दौड़ने तथा छलांग भरने में तो शाकाहारी जन्तुओं में कोई भी उसका सामना नहीं कर सकता। जितने धावक स्थलजीवी जन्तु हैं उनके शिशु इतने शक्तिसम्पन्न उत्पन्न होते हैं कि कुछ समय तक ही माता के साथ रहकर भागने का कौशल दिखलाने लगें। मृगों के छौने या शिशु ( मृग-शावक ) भी कतिपय दिनों के बाद ही अपनी माता के साथ दौड़ लगाने लगते हैं।

भाव प्रकाश में मृगों या हरिणों के विभेद का निम्न रूप में वर्णन किया गया है :—

हरिणैण कुरङ्गर्ष्य पृषतन्यंकुशम्बराः ।
राजीवोऽपि च मुण्डी चेत्याद्या जाङ्गल संज्ञकाः ॥८॥

अर्थ—हरिण, एण, कुरंग, ऋष्य, पृषत, न्यंकु, शम्बर, राजीव और मुंडी इत्यादि पशु जांगल संज्ञक हैं।

हरिणस्ताम्रवर्णः स्यादेणः कृष्णः प्रकीर्तितिः ।
कुरङ्ग ईषताम्रः स्यादेण तुल्याकृति महान् ॥९॥
ऋष्यो नीलाङ्गको लोके स रोझइति कीर्तितः ।
पृषतश्चन्द्रबिन्दुः स्याद्धरिण किञ्चिदल्पकः ॥१०॥
न्यंकुर्बहुविषाणोऽथ शम्बरो गवयो महान् ।
राजीवस्तु मृगोगेयो राजिभिः परितोवृतः ॥११॥
यो मृगः शृङ्गहीनः स्यात्स मुण्डीति निगद्यते ।

अर्थ—जो मृग लाल वर्ण (ताम्रवर्ण) का हो उसको हरिण, जो काला हो उसे एण, किञ्चित लाल वर्ण का बड़ा और एण के सदृश आकृति वाला हो उसको कुरंग, जो नीले वर्ण का हो उसको ऋष्य और लोक में रोझ, जो चन्द्रविन्दु के सदृश छीटों वाला हो और हरिण से कुछ छोटा हो उसे पृषत, जिसके बहुत से सींग हो उसे न्यंकु, (बारहसिंगा), बड़े रोझ को शम्बर, जिसके शरीर में अधिक रेखा पड़ी है, उसे राजीव और जो मृग सींग रहित होता है उसको मुंडी कहते हैं।

इन प्राचीन विभेदों को वर्तमान वैज्ञानिक विभागों में बैठाना कठिन हो सकता है, परन्तु विशेष जातियों के नाम अवश्य ग्रहण करने योग्य हैं। भारतीय स्तनपोषी जन्तुओं के वर्णन में इन नामों का समाविष्ट करना उचित होगा। "खुर वाले जानवर" नामक पुस्तक में इन नामों पर विचार किया गया है।

मृगों की जातियों में कस्तूरी मृग उल्लेखनीय स्थान रखता है। यह मृग शृङ्गहीन होता है। इसके मुख से हाथी दाँत की भाँति

तीन इंच लम्बे रदनक दाँत बाहर निकले होते हैं। अधिकांश मृग वंश की जातियों में पिछले पैर की अँगुलियों के मध्य गंध-ग्रंथियाँ होती है। पर कस्तूरी मृग में उसका अभाव होता है किन्तु उदर भाग में गंध-ग्रंथि ऐसी होती है जिसमें संसार की बहुमूल्य वस्तु कस्तूरी रहती है। कृत्रिम कस्तूरी बनाने में सफलता प्राप्त कर ली गई है जिसके आगे मृग से कस्तूरी प्राप्त करने की कोई आवश्यकता नहीं रह गई। अतएव अब यह जन्तु आखेट किए जाने की यातना से वंचित रह कर अपनी सन्तान-वृद्धि निष्कंटक करता रह सकता है।

कस्तूरीमृग हिमालय तथा उसके निकटवर्ती क्षेत्रों का निवासी



कस्तूरी मृग

है। इसकी ऊँचाई केवल दो फुट होती है। इसका शरीर लम्बे

मोटे बालों से आच्छादित होता है जिनका रङ्ग गहरा भूरा होता है। इसके पैर भी विशेष रूप के होते हैं। उनमें टाप (खुर या शफ) बहुत अधिक फटा होता है तथा अन्य दिखाऊ खुरों के जोड़े चङ्गुलनुमा होते हैं। इसके कारण उसे कहीं बेढब स्थानों में चढ़ उतर सकने में सुविधा होती है। इसका कस्तूरी मृग नाम पड़ने का कारण उदर की थैली या नाभि में कस्तूरी नामक तीव्र गंध की वस्तु उत्पन्न करना है। इसके लिए शिकारी पकड़ने के लिए धोखे से काम लेते हैं। चारा मिलने के स्थानों की ओर इसके जाने के मार्ग में ऊँचे बाड़े से बनाए जाते हैं। उनमें नीचे की ओर कस्तूरी मृग के जाने योग्य द्वार भी होते हैं, परन्तु उनके अन्दर से होकर जाते ही मृग पाशवद्ध हो जाता है। यदि उसे पकड़ने के बाद कस्तूरी की थैली निकालने पर शिकारी अपनी नाक पहले ही बन्द कर सुरक्षित कर लें तो भयंकर गन्ध के मारे शिरोपीड़ा होने लगे तथा नासिका से रक्तस्राव होने लगे। आर्द्र रहने पर उसमें दुर्गंधि रहती है, परन्तु सूखने पर मोहक सुगंधि आने लगती है।

अरुण मृग की जातियाँ योरप, उत्तरी अफ्रीका, ईरान, तथा पश्चिमी एशिया में पाई जाती हैं। काश्मीर का हंगूल या काश्मीरी बारहसिंगा इसी प्रकार की एक जाति का होता है। अरुण मृग ग्रीष्मऋतु में रक्तिम भूरे रङ्ग का होता है किन्तु शीतकाल में धूसर सा हो जाता है। अल्पवय अरुण मृग पृष्ठ तथा पार्श्व भागों में श्वेत रंग से चित्रित होता है। मादा अपने नवजात शिशु को कहीं झाड़ी या घास-पात में छिपा रखती है जहाँ वह सारे दिन सिर नहीं उठाता तथा अपने मुख को नाक से चिपका कर कुत्ते की भाँति सिमटा पड़ा रहता है। मादा शिशु पर दूर से ही दृष्टि रखे रहती है किसी जन्तु का शिशु पर आक्रमण होने पर वह रक्षार्थ वहाँ पहुँच भी सकती है।

अरुणमृग में गर्भाधान के लिए मादा को आकर्षित करने के लिए उत्पन्न शब्द सिंह के दहाड़ने के समान ज्ञात होता है।

रेनडियर ऐसा मृग है जिसे मनुष्य ने बहुत ही प्राचीनकाल में लगाम लगाकर अपनी चाकरी में लगाया। रेन शब्द का अर्थ लगाम है अतएव रेनडियर का अर्थ लगाम लगा हुआ मृग हुआ। ध्रुवीय प्रदेशों में बिना पहिए की स्लेज गाड़ियाँ इन मृगों से खिंचवाने की युक्ति मनुष्यों ने बहुत ही प्राचीन काल से सीखा है। उत्तरी योरप, एशिया तथा अमेरिका में यह शीत भूभागों में वन्य रूप में पाया जाता है। अन्य अनेक स्थानों में इसे जहाँ जलवायु अनुकूल होने से ले जाना सम्भव हो सका है, मनुष्य द्वारा पहुँचाया गया है। यह केवल शैवाल खाकर भी सुन्दर रोम, मांस तथा दूध प्रदान करता है। अमेरिका में यह कैरिबाऊ नाम से प्रसिद्ध है, परन्तु एशिया तथा योरप के रेनडियर के प्रायः समान ही है। कनाडा में यह झुण्डों में एकत्र होता है। घोर शीत के आगमन पर दूसरे स्थान पर प्रवास करने जाने पर इसके झुण्ड के झुण्ड अटूट श्रृंखला रूप में कई दिनों तक कुछ स्थानों से रात दिन होकर जाते देखे जा सकते हैं। एक रेनडियर जब पहले-पहल इंगलैंड की एक प्रसिद्ध जन्तुशाला के लिए लाया गया तो यह अनुमान किया गया कि ध्रुवीय प्रदेशों के शैवाल वनस्पति को छोड़कर वह कोई अन्य पदार्थ खा ही न सकता होगा, अतएव उसके खाने के लिए दूर के स्थानों से उसका स्वाभाविक आहार शैवाल ही मँगाया गया परन्तु मँगाने में कुछ समय लगा, तब तक वह अन्य वनस्पति खाने लगा। अंत में जब शैवाल आ पहुँचा तो रेनडियर ने उसे खाना अस्वीकार कर दिया और अन्य वनस्पति ही खाता रहा। यह उसकी साधारण प्रकृति में थोड़े समय के प्रवास का परिणाम था। जन्तु-जगत में नई परिस्थितियों तथा

निवास स्थलों के अनुकूल स्वभाव बना लेने की स्वाभाविक प्रवृत्ति प्रायः पाई जाती है।

अरुणमृग में शिशु अवस्था में एक वर्ष की आयु में एक जोड़े शाखाहीन शृंग निकल आते हैं। ठोस शृंगवंश की ही जाति होने से वे शृंग ठोस अस्थिखंड के होते हैं। दूसरे वर्ष जब इस शृंग के गिर जाने पर नया ठोस शृंग निकलता है तो उसमें भौंकी ओर



हंगुल

शाखा फूट निकलती है। इसी प्रकार प्रति वर्ष सींग के गिर कर उत्पन्न होने पर शाखा अधिक होती जाती हैं। अन्त में प्रति शृंग

में पाँच फांकें विभिन्न स्थलों पर निकले होते हैं। यह वय-प्राप्त अरुणमृग या काश्मीरी बारहसिंगे (हंगूल) की ठोस सींग का रूप होता है। अन्य बारहसिंगों में प्रत्येक सींग में २० या इससे भी अधिक शाखाएँ फूटी होती हैं। एक निश्चित संख्या की शाखाएँ ही विभिन्न जातियों में उत्पन्न होती हैं। किसी जाति की निर्दिष्ट संख्या की शाखाएं पूर्ण हो जाने पर वे प्रतिवर्ष पुष्ट होने लगती हैं किन्तु उसकी भी कुछ सीमा होती है। कुछ वर्षों के पश्चात् उन सीगों का रूप क्षीण होने लगता है। वयस्क साँभर, चीतल तथा शूकर मृग में प्रत्येक सींग में तीन फांक या शाखाएं ही निकलती हैं।

जब प्रति वर्ष सींग गिर जाती है तो उसके कुछ दिनों के बाद ही त्वचा की मखमली तह उभड़ती है। उसी के अन्दर सींग का अस्थिखंड बढ़ने लगता है। एक निर्धारित अवधि तक सींग का आकार पूर्ण हो जाता है किन्तु उसके ऊपर वह मखमली आवरण लगा ही रहता है। उसे मृग कहीं वृक्ष या उसकी छाल या घास-पात से रगड़ कर नग्न करता है। नीचे दृढ़, अस्थिशृंग खुला बन जाता है। जब तक यह नग्न अस्थिखंड के खुले रूप का शृंग पूर्ण नहीं हो जाता, मृग किसी शत्रु से संघर्ष करने के लिए सींग का उपयोग नहीं करता। अपने अगले पैरों का ही प्रयोग कर बचने का उद्योग करता है।

कनाडा का एल्क या मुज नाम की जाति का मृग सबसे अधिक बड़ा मृग होता है। नर में कंठ से बालों का गुच्छ लटकता रहता है। नाक चपटी तथा शुंडवत होती है। सींग की शाखाएं हथेली की उँगलियों की तरह फैली होती हैं। इसकी सींगों का फैलाव चार फुट के लगभग होता है। इसका मांस सुस्वादु होने के कारण लोगों ने आखेट कर इसकी जाति लुप्त करने का अवसर उपस्थित किया

परन्तु संरक्षण की व्यवस्था होने से इसकी जाति जीवित रह कर बढ़ सकी। पूर्वकाल में अमेरिका के मूलवासी विचित्र कौशल से इसका आखेट किया करते थे। कहा जाता है कि किसी शृंगी (तुरही) वाद्य यंत्र से वे उसकी स्वभाविक बोली का अनुकरण कर सुनाते। अतएव धोखे में पड़ कर वह निकट चला आता। फिर अपने बाणों से उन्हें विद्ध कर देते। मादा एल्क के संबन्ध में यह प्रसिद्ध है कि अपने शिशु की रक्षा के लिए वह बिल्कुल निडर होकर शत्रु पर प्रहार कर सकती है। वह अपने अगले पैर के पैने खुरों से प्रहार कर रीछों तथा बनविडालों तक को मार डालती है। नर एल्क शीत ऋतु में पाँच छः या अधिक मृगी को साथ रखने के लिए बर्फ की मोटी तह हटाकर स्थान बनाता है। यह अन्य मृगों से न्यून वेगशील होता है।

मुतंजक या पिंडलमुखी मृग को भौंकने वाला मृग भी कहा जाता है। यह भारत तथा पूर्वी एशिया में पाया जाता है। इसके मुख पर विचित्र रूप के पसलीनुमा उभाड़ (पिंडल) होते हैं। सींग छोटी तथा शाखामय होती है। ऊपरी रदनक दाँत हाँथी दाँत समान प्रवद्धित किन्तु नीचे की ओर वक्रित होते हैं। उनका उपयोग भूमि से जड़ें खोद निकालने तथा शत्रु से रक्षा पाने में होता है। यह प्रायः निश्शब्द ही रहता है। केवल संतानोत्पादन ऋतु में शब्द करता है। उस समय कुत्ते के भौंकने समान शब्द करने की शक्ति इसमें उत्पन्न हो आती है।

फैलो मृग सारे संसार की जंतुवाटिकाओं में फैला पाया जाता है किन्तु पहले यह केवल भूमध्यसागरी क्षेत्र तथा एशिया माइनर का निवासी था। अधिकांश युवा मृगों में जहाँ धब्बों के चित्रण विशेष रूप के होते हैं जो वयप्राप्त हो जाने पर लुप्त या परिवर्तित हो जाते हैं, वहाँ फैलो मृग में ये बालकालीन चित्रण आजीवन बने

रहते हैं। किन्तु ऋतु के अनुसार उसमें विभेद होते हैं। ग्रीष्मकाल में इसके शरीर का रंग लालिमा युक्त भूरा तथा श्वेत चित्तियों युक्त होता है, परन्तु शीतकाल में चित्तियाँ मिट सी गई होती हैं और रंग अधिक धूसर बन गया होता है। आयरलैंड के प्राचीन प्रस्तरावशेषों में आयरीय एल्क नामक विशाल मृग की जाति पाई जाती है, वह फैलोमृग की निकटवर्ती जाति ही है। इसकी सींगों का फैलाव आठ फुट होता था। वह ऐतिहासिक युग के आगमन के पूर्व ही विलुप्त हो गई। साधारणतः फैलोमृग के स्कंध प्रदेश के निकट तीन फुट ऊँचाई होती है।

ईरानी फैलोमृग साधारण फैलोमृग की अपेक्षा बड़ा तथा अधिक चटकीले रंग का होता है। इसकी सींगें अधूरे रूप में ही करतलवत् शाखाबद्ध होती हैं। यह मेसोपोटामिया का फैलोमृग भी कहा जाता है। ईरान के ल्यूरिस्टन पर्वत में रहता है। उसकी सींगें करतलवत शाखाबद्ध होती हैं किन्तु मूज या कनाडा के एल्क समान अधिक शाखाबद्ध नहीं होतीं। कहा जाता है कि साधारण फैलोमृग की सींग उछलनशील होती है। इस कारण दो फैलो मृगों के द्वन्द्व युद्ध करने पर उनकी सींगें परस्पर आबद्ध भी हो सकती हैं। ऐसी अवस्था में उन दोनों असहाय प्रतिद्वन्द्वियों को या तो कोई हिंसक पशु ही आकर आखेट बनाकर जीवनमुक्त करता है अथवा अधिक समय तक निराहार पड़े रहने से कृशकाय होने के कारण सींगों के शिथिल पड़ जाने से यह घातक शृंगबंधन छूटता है।

मृगों को शृंगपाती कहते हैं। साधारण शब्दों में इसे सींग झाड़नेवाला पशु कह सकते हैं। किन्तु सींग झड़ने का समय प्रत्येक जाति के शृंगपाती के लिए नियमित रूप से वार्षिक होना आवश्यक नहीं होता। उदाहरणतः भारत के धुरीमृग (ऐक्सिस

डियर) में अनियमित अवधि के अंतर से सींग झड़ते देखा जाता है। कभी-कभी तो कई वर्षों तक उसकी सींग नहीं झड़ती। इसके विपक्ष उत्तरी चीन के पियर डेविड मृग नामक शृंगपाती को वर्ष में सींग झाड़ने की दो बार आवृति करते पाया जाता है।

इसी प्रकार शब्द करने की भी बात है। अधिकांश छोटी जाति के शृंगपातियों अर्थात् मृगों में गर्भाधान ऋतु में भी मुख से शब्द करने का कृत्य नहीं देखा जाता। वे अपने चर्वणक दाँतों के परस्पर संघर्षण से ही कुछ ध्वनि उत्पन्न कर दिखाते हैं।

अमेरिका के एल्क या वैपिटी मृग का आकार कनाडा के एल्क (मूज़ मृग) से कुछ छोटा होता है। उसकी सींग योरप के अरुण मृग समान होती है। गर्भाधान ऋतु में यह बड़ा भीषण आक्रामक बन जाता है। मार्ग में चलने वाले व्यक्तियों तथा मोटर गाड़ियों का भी मार्ग अवरुद्ध कर देता है।

जापान का एक मृग पंकलोटन कहा जा सकता है। इसे वहाँ पूज्य भी मानते हैं। इसके शावक को बड़ी धूम-धाम से चिन्हित करने का उत्सव होता है। किन्तु परोपजावी कीटों, किलनी आदि का उन मृगों पर बहुत अधिक प्रकोप होता है। उनसे बचने के लिए ये मृग कीचड़ में लोटकर शान्ति का अनुभव करते हैं। अतएव इस जापानी मृग का नाम पंकलोटन बहुत ही युक्ति-संगत है।

चीन का जलमृग शृंगहीन मृग है। इसके रदनक हाथी दाँत समान बढ़े होते हैं। यह जलमग्न भूमि में रहता है। और धान के खेतों को भारी क्षति पहुँचाता है। यह रात्रिचारी होता है। स्कंध प्रदेश के निकट २० इंच ऊँचाई होती है। ग्रीष्म में हलका लाल भूरा रंग होता है। शीत ऋतु में काले धब्बों युक्त गहरा भूरा रंग

होता है। शावक में श्वेत धब्बे होते हैं। यांग्सी क्यांग से कोरिया तक मिलता है।

हिरण नाम से उन जंतुओं को पुकारना उचित है जो वृषभ महिष, छाग, मेष आदि की तरह खोखली सींग वाले होते हैं, परन्तु शरीर का रूप मृगों सा ही होता है। इनको अधिक स्पष्ट करने के लिए स्थिरशृंगी कहना उचित हो सकता है किन्तु संक्षेप में हिरण कहने से इनका ही बोध होना चाहिए। इनकी जातियाँ पहले व्यापक क्षेत्रों में प्रसारित थीं किन्तु आधुनिक काल में एशिया और अफ्रीका में ही पाई जाती हैं। इन महाद्वीपों में भी अफ्रीका में इनका सबसे अधिक प्रसार है। जातियों की संख्या, विभिन्न आकार प्रकार का भी सर्वोच्च रूप अफ्रीका में ही पाया जाता है। इनकी सींग में शृंगीय पदार्थ की खोल होती है। उसमें बैल गाय आदि की सींगों की तरह भीतर अस्थि का आधार होता है। पैर में दो पादांगुलियाँ भूस्पर्शी होती हैं। वे ही व्यावहारिक होती हैं। शेष दो पादांगुलियाँ बैलों की भाँति ऊपर उठी हुई पीछे अव्यावहारिक रूप में पड़ी रहती हैं। उन्हें मिथ्या या दिखावटी पादांगुलि नाम दे सकते हैं।

अफ्रीका में हरिणों का प्रसार अनेक रंग रूपों के साथ सारे भूभागों में है परन्तु दक्षिण के विशाल हरे-भरे भागों में इनका अत्यधिक प्रसार है। ये प्रायः सिंह तथा चित्रव्याघ्र का सामनाकर सकने के लिए यथेष्ट सशस्त्र होते हैं किन्तु कुछ अपवादों को छोड़ कर उन्हें विशेषतः शान्तिप्रिय ही पाया जाता है। केवल गर्भाधान ऋतु में ही नरों के मध्य घोर संघर्ष पाया जाता है। अधिक प्रमुख हरिणों की जातियाँ विशाल झुन्डों में एकत्र होती हैं। अनेक जातियों के झुन्ड किसी विशाल संघ रूप में भी एकत्र होते हैं जिनमें ज़ेब्रा, जिराफ, शतुर्मुर्ग आदि भी सिंह सदृश प्रबल शत्रुओं

से रक्षा पाने के लिए विशाल समुदाय में सम्मिलित पाए जाते हैं।

हरिणों के प्रायः एक संतान ही एक बार में उत्पन्न होती है। शावक कुछ घन्टों बाद ही चल फिर सकने में समर्थ होता है। किंवदंती है कि एक बार माँ का दूध पी लेने के पश्चात् हरिण में गति का संचार हो जाता है। जिनको जीवन आश्रयहीन रहकर सदा व्यतीत करना है उनके शावकों का शीघ्र से शीघ्र चलने में समर्थ होकर माता पिता की भाँति जीवन की भाग-दौड़ में सम्मिलित होना आवश्यक ही हो सकता है। हरिण दिन भर चरने के पश्चात् सन्ध्या होने के पूर्व एक बार किसी जलाशय या नदी के समीप पानी पीने अवश्य जाते हैं। यह वृत्ति उनके हिंसकों को भी कदाचित् ज्ञात रहती है। अतएव वे इनका आखेट करने की टोह में ऐसे नियमित स्थानों के निकट पहुँचते हैं। शिकारी मनुष्य भी इन स्थानों पर सन्ध्या के समय इन हिंस्य जानवरों के एक बार निश्चित रूप से आने की बात जानकर उनका सहज शिकार करने पहुँचते हैं।

हरिणों के शरीर पर परोपजीवी कीटों, किलनी आदि का निवास होता है। उनको खाने के लिए कुछ पक्षी उनके निकट पहुँचते हैं। गोबलाका भी ऐसा ही पक्षी है। ये पशु इन पक्षियों को अपना हितू सा समझकर शरीर पर बैठने या निकट पहुँचने देते हैं जिससे किलनी या अन्य परोपजीवी कीटों का आहार कर वे पक्षी उनको कुछ सुख पहुँचा सकें। हिंसक जंतुओं के अतिरिक्त मनुष्य की आखेट-वृत्ति तथा आहार के लिए मांस प्राप्त करने के कारण हरिणों का बध तो प्राचीन काल से अनेक देशों में होता आ रहा है परन्तु आधुनिक अस्त्र-शस्त्रों के कारण तो उनकी कितनी ही जातियाँ लुप्त होने लग गई थीं। संरक्षण करने के कारण अब

उनकी संख्या न्यून होने या जाति लुप्त होने से बचने लगी है। इसके लिए कुछ विशेष स्थलों के जंगल राज्याज्ञा द्वारा संरक्षित क्षेत्र घोषित कर दिए जाते हैं।

हरिणों की कितनी ही जातियाँ डीलडौल में गाय के बराबर होती हैं परन्तु उनका शरीर अधिक हल्का होता है। ऐसी जातियों में सैबुल, रोम, ओरिक्स आदि का नाम लिया जा सकता है। सैबुल जाति का हरिण दक्षिणी तथा उष्ण कटिबंधीय अफ्रीका का निवासी है। इसकी सींग पीछे की ओर मुड़ी होती है। वह बड़ी पुष्ट होती है तथा हल्के रूप में आड़ी समानान्तर गड्ढों और उभाड़ों युक्त होती है। ऐसे रूप के तल को घुँघराले बालों रूप में एकान्तर रूप से आड़ी ऊँचाई-निचाई होने के कारण कुंचितीय कह सकते हैं। इस हरिण के शरीर का रंग गहरा बादामी होता है। अन्य जातियों की भाँति इसके भी मुख पर अद्‌भुत काले तथा श्वेत रंग के धब्बे होते हैं। कटि प्रदेश पर दूज के चाँद की आकृति का श्वेत धब्बा होता है। यह वस्तु निर्माणशालाओं के विशिष्ट व्यापारिक चिन्हपट की भाँति उसका चिन्हपट या जाति-निर्देश पट कहा जा सकता है जिसे पीछे से ही देखकर अन्य सजातीय हरिण किसी नेता हरिण का अनुगमन कर सकें।

ऐडेक्स हरिण में सींगें सीधी और सर्पिलाकार ऐंठन युक्त होती हैं किन्तु ओरिक्स प्रजाति के हरिणों में सींग गज भर लम्बी तथा हल्की सर्पिलाकृत या बिल्कुल चिकनी होती है। यदि इसकी सींग पार्श्व भाग से देखी जाय तो मालूम पड़ सकता है कि एक ही सींग है।

हार्टीबीस्टी, नू (अश्वांगी) तथा वाइल्डबीस्टी (जंगली या उद्धत) नाम हालैंड वालों द्वारा रक्खे गए हैं। ये हरिण बड़े आकार के होते हैं जिनके मुख अद्‌भुत रूप के लम्बोतरे होते हैं। इनकी

नासिका अधोमुखी रूप में होती है। कदाचित रेत से भर जाने से बचाने के लिए ही उनकी नासिका ऐसे रूप की होती है। नू



महिषाश्व ( नू ) हरिण

तथा वाइल्डबीस्टी बड़ी भयंकर वृत्ति के होते हैं। ये किसी असाधारण वस्तु को देखकर अद्‌भुत रूप की उछल-कूद करने लगते हैं। इसी कारण इन्हें 'जंगली जन्तु' (वाइल्डबीस्टी) सा नाम पड़ा है। ये हरिण अश्व समान आकृति के होते हैं। गर्दन पर लम्बे अयाल (केशर) होते हैं। पूँछ चँवर समान होती है। मुख लम्बा होता है। नासिका चौड़ी तथा अर्द्धखंडित या बाँडी सी होती है। उसमें प्रचुर कड़े बाल उगे होते हैं। सींगें बाहर की ओर मुड़कर पुनः कस्तूरीवृषभ की भाँति नीचे झुकी होती हैं।

जलहरिण बड़े या मझोले कद का पशु होता है। केवल नर में सींग होती है। इसका रंग श्वेत धब्बों तथा पट्टियों युक्त गहरा

भूरा होता है। वह पश्चिमी अफ्रीका में जंगलों के मध्य सोतों या नालों के निकट रहता है। उनसे अधिक से अधिक एक मील दूर तक जाता है। यह जलजीवी है। शत्रु से रक्षा पाने की कला में प्रवीण होता है।

ब्लेस्बाक छोटे आकार का हरिण है। यह केप प्रान्त के संरक्षित जंगल में ही पाया जाता है। जन्तुशालाओं में भी लाया गया है। इसका मांस सुस्वादु ही नहीं होता, बल्कि सुखाया मास अधिक समय तक रह सकता है। इस कारण लम्बी यात्रा के लिए उसका उपयोग होता था। इस कारण इसका बहुसंख्यक बध हो सका।

एलेंड हरिण सबसे वृहद् आकार के हरिण होते हैं। इनकी सींग सीधी या थोड़ी सर्पिलाकृत होती है। शरीर पर हल्के रङ्ग की आड़ी या खड़ी पट्टियाँ होती हैं। शुद्ध एलेंड का आकार घोड़े के बराबर होता है। नर के शरीर का भार बारह चौदह मन तक होता है।

कूडू हरिण एलैंड हरिण से कुछ ही छोटा होता है। यह भव्य आकार का होता है। इसकी सींग कार्क स्क्रू समान ऐंठन युक्त तथा दीर्घ आकार की होती है।

चतुःशृङ्गी हरिण भारत का हरिण है। इसके नर में आगे पीछे दो जोड़े सींगें होती हैं। अगले जोड़े की सींगें बहुत छोटी होती हैं। पश्चिमी एशिया तथा रूस के स्टेपी प्रदेश का चतुःशृङ्गी दूसरी जाति है उसके नर में दीर्घकाय बौंड़ी नासिका होती है। नालिकाकार नासिका संकुचित हो सकती हैं जिससे नासिका-रंध्र में रेत न जा सके।

गजेले (क्षुद्र हरिण) का प्रसार अफ्रीका, अरब तथा भारत में पाया जाता है। ये क्षुद्रकाय हरिण होते हैं। आकार कदाचित् ही छाग से बड़ा होता है। दुर्बलकाय और अत्यन्त क्षीण दुर्बल

पगों युक्त होते हैं। किन्तु भागने में बड़े ही तीव्रगामी होते हैं। कदाचित् चित्रव्याघ्र, लोहितशिखी मार्जार (कैरेकेल) और आखेटक श्वान समान वेग दिखा सकते हैं। इनकी कुछ मरुस्थलीय जातियाँ पानी की प्रायः बिल्कुल आवश्यकता नहीं रखतीं परन्तु बन्दी बनाए जाने पर पानी पीना सीख जाती हैं। अफ्रीका के



मुंडी या क्षुद्र मृग

ग्रांट छाग हरिण का कभी इतना अधिक बहुसंख्यक प्रसार था कि उनके प्रवास करते हुए दल के मध्य प्रायः सिंह घिर जाता था और इस विशाल गतिशील क्षुद्र हरिण संघ के साथ घिरी अवस्था में ही साथ-साथ मीलों तक चुपचाप चलने के लिए उसे विवश होना पड़ता था।

नीलगाय या ऋष्य भारत का दीर्घतम हरिण है। आकार में प्रायः एलैंड भी इसी के बराबर होता है। नर ऋष्य या नील वृषभ में ठिगनी सीधी सींगें होती हैं। यह साहसी तथा आक्रामक पशु

है। बाघ का सामना कर लेता है। भारत में इसे पूज्य पशु माना जाता है। इसे गो जाति का माना जाता है किन्तु गाय की जाति इससे भिन्न ही होती है।

डिवकर (उत्प्लावक) हरिण घास की लम्बी बाढ़ में ऊपर की ओर उछालें मार कर ऊपर से नीचे गिरते समय मुँह नीचे रखता है। सूंस (शिशुमार) के जल-तल से ऊपर उछल कर पुनः पानी में गिर जाने की क्रिया ऐसी ही दिखाई पड़ती है। इसलिए इस हरिण को ऊपर उछलने वाला या उत्प्लावक नाम दिया जा सकता है। यह सबसे छोटा हरिण होता है। खरगोश से कुछ ही बड़ा आकार होता है। अनेक शुद्ध उत्प्लावक हरिण घने जंगलों तथा कुंजों में रहते हैं किन्तु उत्तरी अफ्रीका में एक जाति क्लिप-स्प्रिंगर या पर्वतशृङ्गी उत्प्लावक होती है जो दुर्गम पर्वतों में ही रहती है। उसमें पर्वतजीवी जन्तु के गुण विद्यमान होते हैं।

हारनेस्ड (पृष्ठासनीय या जीन लगा हुआ) हरिण विचित्र रूप का हरिण है जो पश्चिमी अफ्रीका में पाया जाता है। इसके शरीर का रंग लालिमायुक्त भूरा होता है जिस पर श्वेत धब्बों तथा पट्टियों की विचित्र व्यवस्था होती है। इस कारण ऐसा जान पड़ता है कि उसकी पीठ पर जीन (पृष्ठासन) कसा हुआ है। अफ्रीका का बोंगो हरिण भी इसी प्रकार का चित्रित होता है। वह जंगलों का निवासी होता है।

प्रांग हार्न्ड (अर्द्ध शृंगपाती) हरिण पश्चिमी संयुक्त राष्ट्र, अमेरिका और मेक्सिको में पाया जाता है। इस स्थिरशृंगी अर्थात् हरिण और शृङ्गपाती अर्थात् मृग के मध्य का पशु कहा जा सकता है। यह छाग के डीलडौल का होता है। उत्तरी अमेरिका के मैदानों में इसका पहले बहुत अधिक प्रसार था। इसकी विशेषता सींगों की विचित्र रचना है। वे नियमित अवधि के

अन्तर से झड़ जाया करती हैं। फलकीय सींग गाय की सींगों समान अस्थि के शंकुवत गूमड़ (अर्वुद) के ऊपर स्थित होती है। इस फलकीय भाग या ऊपरी आधे सींग के गिरने का दृश्य एक जन्तुशाला के कर्मचारी ने पहले-पहले देख बड़े ही विस्मय का अनुभव किया और तुरन्त ही अध्यक्ष को इस विस्मयजनक घटना की सूचना दी। संयोगवश जन्तुशाला अध्यक्ष ने स्वयं अपने नेत्रों से अन्य फलकीय सींगों के गिरने का दृश्य देखा। इस प्रकार जन्तु-जगत के इस विलक्षण कृत्य का विज्ञान जगत को ज्ञात हो सका।

ऋद्ध शृङ्गपाती हरिण बड़ा तीव्रगामी होता है किन्तु असीम भक्षण वृत्ति होने के कारण शीघ्र फंदे में फँसाकर बध किया जाता है। बन्दूक की नाल के बिल्कुल निकट तक यह .धोखे-धोखे में ही पहुँच सकता है।

जिराफ या उष्ट्रचित्रक वंश का पूर्वकाल में बहुत विस्तृत क्षेत्रों में प्रसार था। जिराफ के समान जान पड़ने वाले प्रस्तरावशेष सैमोज द्वीप में पाए गए हैं। शिवालिक पहाड़ियों में भारत में भी कंकाल मिले हैं जिनको शिवाथेरियम नाम दिया गया है। आधुनिक काल में उष्ट्रचित्रक (जिराफ) वंश का प्रसार केवल अफ्रीका में ही सीमित है। यह सूडान से लेकर उत्तमाशा अन्तरीप (केप आफ गुडहोप) तक पाया जाता है। परन्तु महाद्वीप के मध्यवर्ती भाग में बिल्कुल ही नहीं पाया जाता। ऊँट और चित्रव्याघ्र (चित्रक) के रूपों का मेल होने से ही इस जन्तु को उष्ट्रचित्रक नाम दिया जा सकता है। इस जन्तु की प्रमुख विशेषता बहुत अधिक लम्बी गर्दन है। ऊँचे-ऊँचे वृक्षों की पत्तियाँ प्राप्त करने के लिए बार-बार गर्दन ऊपर की ओर तानने के कारण दीर्घकाल में प्रकृति ने इसकी लम्बी गर्दन का विकास होने का अवसर दिया होगा। इसके पैर



जिराफ

लम्बे होते हैं। अपना मुख जल तल तक पहुँचाने के लिए या तो अगले पैर झुकाने पड़ते हैं या उनको लम्बा फैलाकर रखना पड़ता है।

वृक्षों की पत्रावली के अन्तरालों से आती हुई थोड़ी-थोड़ी धूप के कारण नीचे प्रदर्शित धूपछाँह का जो रूप होता है उसी से मेल खाता हुआ रंग उष्ट्र - चित्रक ( जिराफ ) के चितकबरे रंग का होता है। अतएव जंगलों में उसका रूप छिप सकने योग्य होता है। जिराफ के शरीर पर के धब्बों का रूप स्थान-स्थान

के भेद से विभिन्न होता है। अतएव उसकी कई स्थानीय जातियाँ या उपजातियाँ होती हैं। प्रायः नर में त्वचा-आच्छादित छोटी-छोटी सींगें होती हैं। माथे पर अस्थि-निर्मित अर्बुद (गूमड़) भी प्रायः पाया जाता है।

उसकी लम्बी जीभ ग्रहणशील होती है। वह पेड़ की पत्तियाँ हाथी के शुंड समान अपनी लपेट में कर नोच लेती है। जिराफ की एक विलक्षण विशेषता यह भी है कि वह सर्वथा स्वरयंत्रहीन होता है। इसे किसी भी अवस्था में कभी कोई शब्द उत्पन्न करते नहीं पाया गया है। कभी-कभी केवल श्वास को बलपूर्वक बाहर निष्कासित करने की ही ध्वनि सुनी जा सकती है।

युवा उष्ट्रचित्रक (जिराफ) की ऊँचाई अठारह फुट तक होती है। शरीर का भार एक टन होता है। एक बार में केवल एक शिशु जन्म धारण करता है। वह पाँच वर्ष में युवा होकर संतानोत्पादन करने योग्य हो जाता है और बीस वर्ष पश्चात् जनन शक्ति हीन हो जाता है। यह पूर्णतः दिवाचारी पशु है। छोटे-छोटे झुण्डों में रहता है। यह मंदगति से चलता है किन्तु कभी विवशता की अवस्था में सरपट भी भाग सकता है। इसका रक्षा साधन केवल अगले पैरों से प्रहार करना है किन्तु नरों को परस्पर द्वन्द युद्ध करने पर अपने सींग युक्त सिर से लड़ते भी देखा जाता है।

मनुष्य का अफ्रीका के जंगलों में प्रवेश होने के पूर्व उष्ट्रचित्रक (जिराफ) का एक मात्र शत्रु सिंह ही था किन्तु इसके अत्यन्त सुस्वादु मांस के कारण मनुष्य की कुदृष्टि पड़ने से इसकी भारी क्षति होने लगी। उसको संरक्षण करने से ही लोप होने से बचाया जा सका है। यह फसलों को भारी क्षति भी पहुँचाता है। इस कारण कृषक इसे रक्षा प्रदान करने से घृणा करते हैं।

उष्ट्रचित्रक (जिराफ) वंश में जिराफ को छोड़ कर दूसरी जाति ओकापी की होती है जो लुप्तप्राय जन्तु ही है। इसका बहुत पहले ज्ञान नहीं हो सका था। पहले किसी को इसकी खाल अफ्रीका के मूलवासियों की वस्तुओं में प्राप्त हुई तथा लिविंग्स्टन की बीहड़ यात्राओं के वर्णन में भी किसी ऐसे जन्तु का नाम उल्लिखित पाया



ओकापी

गया। बड़ी खोज के पश्चात् ओकापी का सजीव रूप ज्ञात हो सका। इसमें ज़ेब्रा या पट्टित गर्दभ की भाँति शरीर पर आंशिक

रूप की पट्टियाँ थीं और जिराफ से मिलता सा कुछ रूप मिला। इसलिए इसे स्वतंत्र जाति का पशु ज्ञात किया गया।

ओकापी अफ्रीका के बेलजियम कांगों में इटूरी तथा सेमलिकी जंगलों में ही पाया जाता है। स्कंध के निकट ५ फुट ४ इंच ऊँचा होता है। जिराफ से कुछ छोटा आकार होता है। नर मादा से छोटा होता है। केवल नरों में दो त्वचा-आच्छादित छोटी सींगें शंकु के आकार की होती हैं। उनके सिरे पर नग्न रूप की हाथी दाँत समान टापी होती है। कान लम्बे तथा चौड़े होते हैं। शरीर का रंग एक समान गहरा लालयुक्त भूरा होता है। जंघे, कूल्हे (नितंब) तथा अगले पैर के ऊपरी भाग श्वेत रंग के होते हैं जिस पर काली पट्टियाँ होती हैं। यह लज्जालु तथा रात्रिचारी पशु है। अकेले या जोड़े रूप में आर्द्र वनों के सबसे घने भाग में रहता है। यह विशेष प्रकार की पत्तियों पर ही जीवन निर्वाह करता है। जङ्गल में यह जिराफ से अधिक साहसी होता है। इसकी गर्दन अपेक्षाकृत छोटी होती है। पैने खुर शस्त्र का कार्य करते हैं। बन्दी रूप में केले खाकर रह सकता है। सदाबहार बलूत की पत्तियां भी खाकर जीता पाया गया है।



# मांसभुज या हिंसक पशु

मांसभक्षी या हिंसक स्तनपोषियों का प्रसार सभी देशों में पाया जाता है। इन जंतुओं में सिंह, व्याघ्र, श्वान, ऋक्ष, तरक्षु (लकड़बग्घा), बिज्जू आदि की गिनती है जो अन्य जंतुओं का शिकार कर उदरपूर्ति करने की वृत्ति रखते हैं। इनमें से कुछ तो मनुष्यों का अनिष्ट कर सकते हैं परन्तु सभी हिंसक वृत्ति के होते हैं। इनके द्वारा शाकाहारी जन्तुओं की भारी संख्या-वृद्धि नहीं हो पाती।

विडाल वंश के जंतुओं में आकार, बालों के रंग तथा लंबाई में बड़ी विभिन्नता पाई जाती है। परन्तु इनकी शरीर-रचना में अत्यधिक साम्य होता है। जंतुओं के विकास में इनका जन्म अपेक्षाकृत नवीन युग का माना जाता है। किसी प्राचीन रूप के मांसभुज स्तनिन से इनकी उत्पत्ति हुई होगी। मैचेयरोडोंट्स नामक विशिष्ट विशाल की उत्पत्ति कदाचित पृथ्वी पर मनुष्य के उदय होने के समय ही हुई थी। किन्तु उस विडाल की जाति अब सर्वथा लुप्त हो गई है। उनमें ऊपरी रदनक दाँत अत्यधिक दीर्घ-काय होते थे। कटारदंती नाम के विलुप्त व्याघ्र में तो इन दीर्घकाय ऊपरी रदनकों को मुख बंद होने पर भी जबड़े से एक फुट बाहर निकला पाया जाता था। ऐसे विशिष्ट रूप के दाँत के लिए विशेष रूप का आहार भी आवश्यक था। कदाचित उनके विशिष्ट आहारों

का लोप होने पर जाति लुप्त हुई होगी और साधारण रूप के विडाल वंशीय जंतु जीवित रह सके होंगे।

सिंह से लेकर छोटी जातियों तक विडाल वंश में पचास तक जातियाँ होती हैं। उनका प्रसार प्राय: उष्ण तथा शीतोष्ण कटिबंध में पाया जाता है। विडाल को स्वभावतया जल से दूर भागते पाया जाता है, परन्तु इस जलभीरुता को दूर कर मछली का बड़ी रुचि से आहार करने वाली जातियाँ भी पाई जाती हैं।

विडाल रात्रिजीवी होते हैं। अतएव इनका नाम प्राचीनकाल में भूत-पिशाच आदि के साथ सम्बद्ध पाया जाता था, किन्तु आज ज्ञान के प्रस्फुटित होने से ऐसे अंधविश्वासों को स्थान नहीं मिल सकता। इनमें सिंह का उल्लेख अनेक देशों की दन्तकथाओं में अनेक रूप से प्रमुख रूप में मिलता है। इस जंतु का प्रसार किसी समय विस्तृत क्षेत्रों में था। सारे योरप तथा भारत में भी प्रसार रहा होगा। पाश्चात्य देशों में अब केवल अफ्रीका में ही पाया जाता है। इंगलैंड तथा योरप के अन्य देशों से इसका सर्वथा लोप हो गया है। भारत में काठियावाड़ में ही पाया जाता है।

अधिकांश जन्तु अपने शैशवकाल में पूर्वजों का रूप प्रदर्शित कर देते हैं। मानव शिशु की ही बात लीजिए। नवजात शिशु अपने शरीर पर उगे बालों तथा पादांगुलियों की ग्रहणशीलता मानव को वृक्षचारी वनमानुसों का सहवंशी प्रकट करती । अवस्था बढ़ने पर शरीर पर के बाल गिर जाते हैं तथा पादांगुलियों की ग्रहणशीलता मिट जाती है। इस बात को विश्वासपूर्वक कहा जा सकता है कि सिंह किसी युग में घने जंगलों का निवासी था तथा वृक्ष की पत्तियों के मध्य से छन-छनकर आती धूप के छाया से मिलकर गंगा-जमुनी या धूप-छाँह धूप की समानता करने के लिए इसके शरीर पर भी चित्रक (चित्रव्याघ्र या तेंदुआ) के समान

चित्रण होता था। सिंह-शावक के बालों का रंग चित्रित रूप में देखने से यह बात प्रमाणित सी हो जाती है किन्तु कालान्तर में वे चित्रण मिट जाते हैं और सिंह को आज का एक सपाट रंग प्राप्त होता है। कदाचित सघन बनवासी सिंह से जान बचाने के लिए उसके आखेट या हिंस्य जन्तु भाग कर खुले मैदानों में चले आते थे। अतएव जब सिंह भी खुले मैदानों में रह कर आखेट करने से उदर पूर्ति करने लगा तो पेड़ों के नीचे की धूप-छाँह के समान चित्रित शरीर रखने की उसे आवश्यकता न रही।

बड़े सिंह का आकार १० फुट लंबा होता है। कंधे के निकट तीन फुट छः इंच ऊँचाई होती है। शरीर का भार ६, ७ मन होता है। दो या तीन वर्ष में यह पूर्ण युवा हो जाता है। सिंह का जोड़ा



सिंह

किसी सुविधाजनक गुफा या घनी झाड़ी में अपना निवास बनाता है। एक बार में तीन से लेकर छः तक शिशु उत्पन्न करता है। शिशु-पालन का कार्य मादा ही करती है। किन्तु कभी-कभी नर भी परि-वार को भोजन प्रदान करता है। यह पारिवारिक दल रूप में शिकार

करता पाया जा सकता है। किन्तु छुट्टे नर सिंहों को बीस तक की संख्या में झुंड बनाए पाया जाता है।

सिंह का आहार जेब्रा, घोड़े तथा ढोर हो सकते हैं। बिल्ली जिस प्रकार चूहे को पकड़ कर कभी मुख से छोड़कर कुछ दूर तक जाने देती और फिर पकड़ने का खेल करती पायी जाती है, उसी प्रकार सिंह को भी अपने शिकार के साथ खेल करते पाया जा सकता है। एक स्थान पर युवा सिंहों ने एक घोड़ा पकड़ कर रात भर इधर से उधर दौड़ाने का खेल किया। अंत में थकान से घोड़ा मर गया परन्तु सिंहों ने उसे यों ही छोड़कर उस स्थान से प्रस्थान किया मानों घोड़े से रात भर खेल करना ही उनका उद्देश्य रहा है।

सिंह के भयानक रूप से छुटकारा पाने के लिए मनुष्य को पूर्वकाल में अधिक चिन्ता रहती आई होगी। अतएव उसका मानव-अस्त्र-शस्त्रों से सदा ही बध होता आया है। परिणाम यह हुआ है कि संसार के सीमित क्षेत्रों में ही इसका प्रसार रह गया है तथा संरक्षण की भी आवश्यकता पड़ी है परन्तु इसकी जाति के लोप होने की कोई आशंका नहीं। इसकी उपयोगिता आज प्रदर्शनों के लिए अधिक रह गई है। जंतुशालाओं तथा सरकसों में यह अवश्य स्थान पाता है।

भारत या अफ्रीका का सिंह शीत प्रदेशों में भी पहुँचाया जाने पर जीवित रह सकता है तथा बंदी रूप में संतानोत्पादन करता है। सरकसों के लिए तो सिंह को कदाचित बड़ी यातना देकर पालतू बनाते हैं किन्तु साधारण रूप में भी इसके पालतू बनाए जाने के उदाहरण पाए जाते हैं। एक व्यक्तिगत जंतुशाला में उत्पन्न सिंह को उसके स्वामी ने ऐसा अभ्यास करा दिया था कि उस पर सवारी कर दिखाता था। सार्वजनिक जन्तुशालाओं में

भी उत्पन्न सिंह पर सवारी करने के उदाहरण विरले नहीं हैं। श्वान के साथ मैत्री का उदाहरण भी सिंह प्रदर्शित कर सका है। सिडनी की जन्तुशाला में एक कुतिया को सिंहशावक पालन पोषण के लिए दिया गया। उसके यथेष्ट वयस्क हो जाने तक भी कुतिया उस पर संरक्षक का अधिकार प्रदर्शित करती रही। कभी-कभी वह इतने बड़े जन्तु को तंग भी करती थी। सिंह और व्याघ्र की वर्णसंकर संतान उत्पन्न होने के भी उदाहरण पाए जाते हैं। यदि सिंह नर हो और बाघ मादा हो तो उनकी वर्णसंकर संतान को लाइगर या सिंहव्याघ्र कह सकते हैं। इसी प्रकार बाघ नर हो और सिंह मादा हो तो उसके शावक को व्याघ्रसिंह (टाइगन) कह सकते हैं। ऐसी दोगली संतान प्रायः माता-पिता दोनों से ही बड़ी होती है, परन्तु अश्व और गर्दभ की वर्णसंकर सन्तान, खच्चर की भूति में भी नपुंसक (सन्तानोत्पादन-शक्तिहीन) होते हैं। इनमें माता-पिताओं के रंगों का विचित्र सम्मिश्रण देखा जाता है। सिंह के रंग समान पीली भूरी पृष्ठभूमि पर धूमिल रंग की धारियाँ दिखाई पड़ती है। बन्दी रूप में सिंह की आयु २५,३० वर्ष तक की पाई जाती है। परन्तु प्राकृतिक जीवन व्यतीत करने पर उसकी आयु क्या होती होगी, इसका ठीक अनुमान कठिन ही है।

बाघ आकार, शरीर के भार तथा आयु में सिंह सा ही होता है। इसका प्रसार भारत से लेकर मलाया, सुमात्रा, चीन, साइबेरिया तथा तुर्किस्तान तक है। साइबेरिया में इसके लम्बे झबराले बाल होते हैं जिससे घोर शीत का भी प्रतिकार कर सकता है।

उष्ण प्रदेशों के बाघ छोटे बालों के होते हैं। उन पर रंगीन पट्टियों की ऐसी विभिन्नता होती है कि किसी भी दो बाघ के रंग समान नहीं हो सकते। सिंह में शिशुकाल में चित्रण रहता है जो

वय प्राप्त होने पर मिट जाता है परन्तु बाघ में रंगीन पट्टियाँ आजीवन अपरिवर्तित रहने वाली होती हैं। बाघिनी (मादा बाघ) में भी यह पहचान होती है कि कपोलों पर के पार्श्ववर्ती रोम-गुच्छ नहीं होते।

बाघों को जल से कोई विशेष प्रेम नहीं होता। सखालीन के अर्द्ध ध्रुवीय द्वीप में रहने वाले बाघ ज्वार के कारण बने जलाशयों में मछली का आखेट करते हैं। भारत में भी कहीं-कहीं जल-विप्लव के स्थानों में बाघ सप्ताहों तक बाढ़ के समय वृक्षों पर पड़े रह जाते हैं और मछली तथा अन्य जल-जन्तुओं पर निर्वाह करते हैं।

व्याघ्र नाम ही भीषणता तथा रक्त-पिपासा का द्योतक बन गया है। केवल हाथी, गैंडे, तथा भारतीय वन्य वृषभ (गौर) ही इसके आक्रमण से वञ्चित जान पड़ते हैं। व्याघ्र द्वारा मृत मनुष्यों की संख्या तो भारत में प्रतिवर्ष सैकड़ों तक पहुँच जाती है। बन्दी अवस्था में सिंह की अपेक्षा बाघ की सन्तान कम ही उत्पन्न होती है। यह स्वभावतया अधिक एकान्तप्रिय होता है। ऐसा निर्जन वातावरण जन्तुशाला के कृत्रिम स्थल में मिलना कठिन होता है। इसमें दहाड़ने की शक्ति नहीं होती, बल्कि कर्कश रूप में भौंकता या ढाँसता है।

चित्रव्याघ्र (तेंदुआ) भारत तथा अफ्रीका में पाया जाता है। तेंदुआ की दोनों देशों की जातियाँ लगभग एक समान ही होती हैं किन्तु उनके रंगों मे स्थानीय विभेद पाए जाते हैं। बाघ की भाँति इसके शरीर का रंग और चित्रण भी आजीवन रहता है। शैशव काल में धब्बे कुछ अधिक निकट-निकट ज्ञात होते हैं, परन्तु अवस्था बढ़ने पर वे दूर-दूर होते जाते हैं। काला तेंदुआ

एशिया के पूर्वी प्रदेशों में पाया जाता है। इसमें काले रंग पर रेशम के पानी-छाप समान झिलमिले रूप में धब्बे होते हैं।

तेंदुआ अत्यन्त ही भीषण जन्तु होता है। यह जिन क्षेत्रों में रहता है, वह सिंह तथा बाघ से भी अधिक भयावह होता है। छोटे जानवरों तथा पक्षियों पर यह निर्वाह करता है, परन्तु बस्तियों में आकर ढोर भी उठा ले जाता है। वृक्षचारी होने के कारण यह घरों पर सहज चढ़ जाता है। मध्य प्रदेश में एक तेंदुए ने दो वर्षों में दो सौ मनुष्यों की हत्या की थी। इतनी अधिक संख्या में मनुष्यों का बध किसी बाघ द्वारा होने का उदाहरण नहीं पाया जा सकता।

जगुआर तेंदुआ का निकटवर्ती जन्तु कहा जा सकता है। यह दक्षिणी मध्य अमेरिका तथा ब्राजील में पाया जाता है। उत्तरी अमेरिका में टेक्सा, न्यू मेक्सिको तथा एरिजोना तक मिलता है। यह रात्रिचारी होता है। मनुष्य पर भी आक्रमण कर सकता है।

हिम चित्रव्याघ्र या बर्फीला तेंदुआ (आउंस) का प्रसार एशिया के ऊँचे पठार तथा तिब्बत से लेकर उत्तर में एटलस पर्वत तक है। घने झबरे बालों के कारण यह अपने यथार्थ आकार से यथेष्ट बड़ा जान पड़ता है। शीत से प्रतिकार करने में घने लम्बे बाल बड़े सहायक होते हैं।

बर्फीले तेंदुए के रंग की पृष्ठभूमि तेंदुए के समान सुनहली होने के स्थान पर उजली सी होती है। छोटे जन्तुओं के अभाव में यह ढोरों के झुन्ड पर हमला करता है किन्तु यह तेंदुआ या जेगुआर की अपेक्षा बहुत कम भयानक होता है।

घरेलू बिल्ली कदाचित अनेक जंगली बिल्लियों के मिश्रण का परिणाम है। वन बिडाल (जंगली बिल्ली) का प्रसार अनेक स्थानों

में पाया जाता है। शृङ्खलित विडाल अफ्रीका के उत्तमाशा अंत-रीप से लेकर मिस्र तक पाया जाता है। यह अर्द्ध पालतू होता है। इसका नाम पड़ने का कारण कलाई तथा गुल्फ (टखने) पर धारियाँ होता है। एक विडाल कृष्णपादीय भी होता है। यह भी अफ्रीका में पाया जाता है।

लिंक्स या कर्णशिखी विडाल तीव्र दृष्टि का जन्तु है। इसकी कई जातियाँ होती हैं। उत्तरी कर्णशिखी विडाल स्कैंडिनेविया तथा एशिया में होता है। स्पेन की जाति स्पेन तथा पुर्तगाल में पाई जाती है। कनाडा में एक पृथक जाति होती है। आखातीय कर्ण-शिखी विडाल (बेलिंक्स) नोवा स्कोशिया से कैलिफोर्निया तक तथा दक्षिण में फ्लोरिडा और मेक्सिको तक पाया जाता है। इन सब में यह विशेषता होती है कि मुख के पार्श्वों में बालों का छोटा गुच्छ होता है तथा कान शंकु के आकार के होते हैं जिस पर बालों का गुच्छ होता है। इस लिए कर्णशिखी नाम है। कैरे-कल या रक्त कर्णशिखी विडाल एशिया तथा अफ्रीका में पाया जाता है। यह सिखाने पर छोटे-छोटे जानवरों, खरगोशों हरिण-मूषक, हरिण आदि को पकड़ लाता है।

भारत के बन विडालों में नतभाल विडाल (पल्लाज कैट), चित्रव्याघ्र विडाल, धूमिल चित्रित विडाल, व्यूहचित्रित विडाल, स्वर्ण विडाल, आखेटक विडाल, तथा मेघांकित चित्रव्याघ्र आदि हैं।

अफ्रीका की प्रसिद्ध जातियाँ चित्रित लम्बपाद सर्वल (मत्स्य-आखेटक विडाल तथा सर्वलाइन विडाल हैं। इन में कृष्ण वर्ण के धब्बे होते हैं किन्तु सर्वल के रंग की पृष्ठभूमि पीलापन युक्त भूरी होती है और सर्वलाइन के रंग की पृष्ठभूमि जैतूनी धूसर से लेकर जैतूनी पीले तक होती है। सर्वल को कृष्णचित्रक और

सर्वलाइन को कृष्णचित्रकीय विडाल कह सकते हैं। कृष्ण-चित्रक सारे अफ्रीका में झाड़ियों युक्त मैदान में जलखंडों के निकट सर्वत्र मिलता है। पक्षी, छोटे कृन्तक तथा अल्पायु हरिण पकड़ता है। सिर तथा धड़ की लम्बाई ३० इन्च तथा कन्धे के निकट ऊँचाई २० इन्च होती है। कृष्णचित्रकीय या सर्वलाइन विडाल का प्रसार पश्चिमी अफ्रीका के जंगलों में सियर्रा लिओन और ऐंगोला से लेकर यूगन्डा तक है। कृष्ण चित्रक (सर्वल) विडाल को रक्त कर्ण शृंगी (कैरेकल) की भाँति गर्दन तथा कूल्हे में रस्सी से बाँधकर छोटे जन्तु का शिकार करने छोड़ दिया जाता है। यह शिकार को शिकारी के आने तक पकड़े रहता है।

उष्ण कटिबन्धीय तथा शीतोष्ण कटिबन्धीय अमेरिका में बहुसंख्यक शुद्ध वन्य विडाल होते हैं। वे प्रचुर रंग तथा विचित्र चित्रणों के कारण पृथक-पृथक नामों से प्रसिद्ध हैं। अपेक्षाकृत बड़ी जातियों की ओसेलोट, मार्गे, जगुआरोंडी आयरा, आर्जेंटाइन वूडकैट, साल्ट डिजर्ट कैट, हैंसेल कैट, पम्पा कैट, और प्यूमा या पार्वत्य सिंह प्रसिद्ध जातियाँ हैं।

प्यूमा अमेरिका का सबसे वृहद्काय बनविडाल है। यह सिंहिनी से अधिक छोटा नहीं होता। उससे इसका रूप इस प्रकार मिलता है कि उसमें केशर (अयाल) का अभाव होता है तथा शरीर का रंग मामूली मटमैला पीला या लाल-पीला होता है।

प्यूमा के शरीर का एक समान रंग उसके निवास-स्थल खुले या पहाड़ी मैदानों से ठीक मेल खाता है। इसका प्रसार उत्तर में पैटेगोनिया से संयुक्त राज्य तथा ब्रिटिश कोलंबिया की सीमा तक है।

सिंह, व्याघ्र तथा चित्रव्याघ्र (तेंदुआ) के पश्चात् सबसे प्रसिद्ध

वन विडाल अफ्रीका और भारत का आखेटक चित्रव्याघ्र या चीता (चित्रक) होता है। चीता मुख्यतः तेंदुआ ही है परन्तु खुले मैदानों



चित्रव्याघ्र (तेंदुआ)

में रहने का अभ्यस्त हो जाने से रंग में कुछ विभेद हो गया है। तेंदुआ (चित्रव्याघ्र) में धब्बों का रूप अँगूठी या माला की तरह होता है। परन्तु चीता में अँगूठी की तरह न होकर छोटे ठोस रूप सा होता है जो निकट-निकट स्थित होते हैं। प्रत्येक धब्बे का स्वतन्त्र अस्तित्व होता है और पृथक-पृथक स्थित होता है। चीते का आकार तेंदुए के बराबर होता है किन्तु चीता अधिक दुबला होता है। ग्रेहाउंड कुत्ते के छरहरे बदन के समान पतला लम्बोतरा शरीर होता है। इस कारण वह खुले मैदान में तीव्रतमगामी हरिण का भी पीछा करता है। यह सभी ज्ञात चौपायों में अधिक तीव्रगामी

होता है। कठोर भूमि पर निरन्तर दौड़ने का परिणाम यह हुआ है कि वे बिल्ली की अपेक्षा श्वान के अधिक निकटवर्ती पैर होते हैं।

फोस्सा एक विडालतुमा विचित्र जन्तु होता है जिसे अर्द्ध विडाल कहा जा सकता है। यह विडाल तथा गन्धविडाल वंश का मध्यवर्ती है। इसे इस नाम के एक स्वतन्त्र वंश का ही जन्तु मानते हैं। यह हल्के खाकी रंग का होता है और मेडागास्कर में पाया जाता है। इसके पैर अपेक्षाकृत छोटे होते हैं। उनके छोटेपन के कारण शरीर तथा दुम की पाँच फुट लम्बाई से बड़ा लम्बोतरा रूप प्रकट होता है। यह गन्धविडालों की तरह अपने पादतलों के बल पर चलता है। इसे एक विचित्र रूप का बना प्यूमा कह सकते हैं। यह रात्रिचारी होता है। मुख्यत: घने वृक्षों में रहता है तथा लेमूर और पक्षियों का शिकार कर खाता है। गन्धविडाल वन्श के जन्तु गन्धविडाल (सिवेट), जेनेट, नकुल, ऋक्ष मार्जार (बियर कैट) आदि हैं। ये जन्तु पूर्वी गोलार्द्ध के उष्ण भूभागों में पाये जाते हैं। विडालों से इनका रूप कुछ भिन्न होता है। गर्दन अपेक्षाकृत लम्बी होती है तथा दन्तावली भी दूसरे रूप की होती है।

गंधविडाल नाम की जाति में सुन्दर रूप के धब्बे या पट्टियाँ होती हैं। यह एशिया और अफ्रीका के उष्ण भूभागों का भूचारी जन्तु है। इनमें अधिकांश में पूँछ के नीचे एक गंधकोष होता है। इस गंधधानी या गंध रखने वाली थैली से बड़ी तीव्र गंध उत्पन्न करने वाला द्रव स्रवित होता है। इस गंध की पाश्चात्य जगत में अब माँग नहीं है, परन्तु पौर्वात्य देशों में उसकी अब भी खपत है जिसे तम्बाकू में गंध उत्पन्न करने या अन्य उपयोगों में लाते हैं। इस गंध के लिए ही इन जन्तुओं को बहुसंख्यक रूप में पालने की परिपाटी है।

जेनेट तथा ताल गंधविडाल (पाम सिवेट) भी गंधविडाल जाति के समान होते हैं किन्तु इनका शरीर कुछ दुर्बल होता है



जेनेट

तथा ये मुख्यतः वृक्षचारी होते हैं। इनका मुख्य आहार पक्षी है। अधिकांश जन्तु तो अफ्रीका में होते हैं। परन्तु योरोपीय जेनेट (पाश्चात्य गंधविडाल) का प्रसार स्पेन, पुर्तगाल, फ्रांस, बेलियारिक द्वीप तथा उत्तरी और उत्तरी-पश्चिमी अफ्रीका में है।

बिंटुरोंग या बियर कैट (ऋक्ष मार्जार) दक्षिणी-पूर्वी एशिया का अद्भुत वृक्षचारी जन्तु है। यह कोयले सा काला होता है। कान शंकुवत होते हैं तथा दुम लम्बी और ग्रहणशील होती है। इसकी सहायता से वह पक्षियों तथा गिलहरियों (कलंदक) को पकड़ने के लिए सहज ही ऊँचे वृक्षों पर चढ़ जाया करता है। यह शक्तिशाली जन्तु है, फिर भी सुगमतया पाला जा सकता है। यह आस्ट्रेलिया तथा दक्षिणी अमेरिका से बाहर के देशों में पाए जाने वाले उन इने-गिने जन्तुओं में ही है जिनकी पूँछ मुड़कर कोई वस्तु पकड़ सकने की शक्तियुक्त (ग्रहणशील) होती है।

नकुल (नेवले) भूजीवी जन्तु होते हैं। इनके पैर के चंगुल स्थिर रूप में बाहर ही निकले रहने वाले होते हैं। बिल्ली के नखों की भाँति त्वचाकोषों में छिपाए नहीं जा सकते। इनकी ख्याति साँप मारने के लिए है। छोटा आकार होने पर भी ये नाग (कोबरा) साँप तक को मार डालते हैं। इसकी सफलता का रहस्य केवल अद्भुत स्फूर्ति ही है। इतनी अधिक उछल-कूद करते हैं कि कि साँप निशाना बैठा ही नहीं पाता। साँप का दाँतों से काटने का निशाना बैठने के पूर्व ही ये उसकी गर्दन दबोच देते हैं। साँप मार कर नेवला अत्यन्त हर्ष का अनुभव करता है। यह मुर्गियों को भी हानि पहुँचाता है, परन्तु साँप तथा अनिष्टकर कृन्तकों (कुतरने वाले जन्तुओं), चूहों आदि के मारने के कारण लोग इसे अपना हितू ही समझते हैं। मलाया, भारत, अफ्रीका में इसका प्रसार है। थोड़े-थोड़े रंगों तथा पट्टियों के विभेद से इसकी लगभग तीस जातियाँ ज्ञात की गई हैं।

अफ्रीका में एक नकुल का सजातीय सा जन्तु होता है जिसे स्यूरिकेट या मीरकट कहते हैं। स्युरिकेट बिलस्थ जन्तु है। यह छोटे आकार का होता है। इसका प्रसार दक्षिणी अफ्रीका में है। यह प्राय: छोटे उपनिवेश रूप में रहता है। इसकी सन्तान एक बार में आठ तक उत्पन्न होती है। अतएव संख्यावृद्धि बहुत होती है।

तरक्षु या लकड़बग्घा वंश पूर्वी गोलार्द्ध का प्रबल जन्तु है। किसी समय यह व्यापक क्षेत्रों में प्रसारित था। इसका आकार भेड़िए के बराबर होता है। गर्दन लम्बी होती है तथा पिछले पैर दुर्बल और छोटे होते हैं। इस वंश की विशेषता विशेष रूप की दन्तावली तथा जबड़े और ग्रीवा-अस्थियों की विशेष रूप की रचना है। ये विशेषत: शवभक्षी होते हैं। जबड़े इतने पुष्ट होते हैं

कि मोटी हड्डियों को चूर्ण कर सकते हैं जिन्हें सिंह भी चूर-चूर करने में असमर्थ हो सकता है। इस प्रबल शक्ति का कारण विशाल जबड़े तथा उसमें लगी विशेष मांस-पेशियाँ होती हैं।

तरक्षु (लकड़बग्घे) उष्ण भूभागों में रहते हैं जहाँ मांस की सड़ान शीघ्र होती है। अतएव शिकार के अन्य हिंसकों द्वारा छोड़े हुए अंश को ये खाकर समाप्त कर देते हैं। इस प्रकार उनकी सड़ान से रोगोत्पादक कीटाणु नहीं उत्पन्न हो पाते। इन जन्तुओं का स्वर एक डरावनी रुदनक्रिया-सा होता है। कभी-कभी वह मनुष्य के विक्षिप्त अट्टहास सा रूप धारण कर लेता है।

पट्टित तरक्षु एशिया और अफ्रीका में पाया जाता है जिसके शरीर पर धूसर या भूरापनयुक्त हल्के खाकी रंग की पृष्ठभूमि पर



पट्टित तरक्षु

काली आड़ी रेखाएँ या पट्टियां होता हैं। भूरा तरक्षु केवल अफ्रिका में पाया जाता है। उसके शरीर का रग एक समान मंद भूरे रंग

का होता है। अन्य तरक्षुओं की भाँति इसकी गर्दन पर भी काले-मोटे बालों की केशर (अयाल) होती है।

चित्रित तरक्षु अफ्रिका में दक्षिणी छोर की उत्तमाशा अंतरीप से सूडान तथा सेनेगैम्बिया तक पाया जाता है। तीनों जातियों में इसी का आकार सबसे बड़ा होता है। पट्टित तथा भूरे तरक्षु से यह अधिक साहसी भी होता है। यह प्रायः झुंड रूप में शिकार करता है और कूडू तथा एलेंड समान बड़े जंतुओं को मार डालता है। शरीर पर बुंदकियों (धब्बों) के होने से यह पहचाना जाता है। इसका स्वर भी कुछ विभिन्न होता है। वह मनुष्य के विक्षिप्त अट्ट-हास सा सुनाई पड़ता है।

तरक्षुओं की पूँछ झबरी होती है। चंगुल कुंद होते हैं। स्कंध के निकट शरीर ऊँचा रहता है। पीछे की ओर ढालू सी पीठ रहती



चित्रित तरक्षु

है। मुख चौड़े तथा छोटे थूथनयुक्त होता है। प्रत्येक पैर में चार-चार पादांगुलियाँ होती हैं।

भूवृक या कृश तरक्षु (आर्डवुल्फ) एक पृथक वंश का ही जंतु है। शरीर-रचना की दृष्टि से इसे गंधविडाल तथा तरक्षु वंश के बीच का जंतु कह सकते हैं। यह दीमक और शव-भोजी है। बनावटी तरक्षु का आकार कुछ छोटा और कृशित होता है। जबड़े भी दुर्बल होते हैं और दाँत छोटे तथा सादे होते हैं। शरीर की लंबाई ३२ इंच और पूँछ की १२ इंच होती है। कंधे के निकट २० इंच ऊँचाई होती है। इसके शरीर पर पट्टित तरक्षु समान पट्टियाँ होती हैं। अगले पैरों में पांच तथा पिछले पैरों में चार-चार पादांगुलियाँ होती हैं। दक्षिण आफ्रिका से लेकर अंगोला और सोमालीलैंड तक इसका प्रसार है। यह रात्रिचारी है। दिन को माँद में पड़ा रहता है।

श्वान तो हमारा बहुत परिचित तथा निकटवर्ती जंतु है, परन्तु अन्य बहुत सी जातियों के जन्तु भी शरीर-रचनाओं में कुछ साम्य रखने से एक विभाग के माने जाते हैं जिसे श्वानवंश नाम दिया जाता है। भेड़िया, आस्ट्रेलियन कुत्ता, गीदड़, लोमड़ी आदि इस वंश में गिने जाते हैं। ये सब जंतु अन्य हिंसक स्तनपोषियों की अपेक्षा अधिक ज्ञात हैं।

पालतू कुत्तों की उत्पत्ति अनिश्चित है किन्तु विश्वास किया जाता है कि आज की अगणित जातियों के श्वानों का जन्म किसी भेड़िए समान पूर्वज से हुआ होगा। ये सब विभिन्न भूभागों में विभिन्न वातावरणों तथा विभिन्न लोगों के सम्पर्क में आने से अनेक रूपों में विकसित हुए। फलतः कुत्तों की १०० नस्लें या उपजातियाँ पाई जाती हैं।

डिंगो आस्ट्रेलिया में रहनेवाला श्वान है जहाँ अन्य कोई स्तनपोषी जंतु नहीं मिलता किन्तु यह भी कभी वहाँ प्रवास करने वाले मनुष्यों के साथ पालतू रूप में ही पहुँचा होगा जो आज वन्य रूप

में वहाँ का स्थानीय जन्तु सा ज्ञात होता है। इसका रंग पीलापन



डिंगो

युक्त स्लेटी होता है। यह अर्द्ध पालतू भी बनाया जा सकता है किन्तु इस पर विश्वास नहीं किया जा सकता।

वृक (भेड़िया) के कई रूप नई तथा पुरानी दुनियाँ के उत्तरी गोलार्द्धों में पाए जाते हैं। नस्लों या उपजातियों को एक दूसरी से पृथक करनेवाली कोई स्पष्ट विभाजन रेखा बनाना कठिन हो सकता है। यह बस्तियों के निकट विलुप्त होता जा रहा है। सभी नस्लों के बड़े कुत्तों के साथ भेड़िया वर्णसंकर संतान उत्पन्न कर सकता है। यह जगली तथा अनिष्टकारी होता है किन्तु कभी-कभी पालतू भी बनाया जा सकता है।

योरोपीय भेड़िया का ऊपरी भाग पीलापन भूरापन युक्त धूसर के साथ काला रंग मिश्रित होता है। उदर धूमरमय श्वेत तथा कान काली किनारी युक्त होता है। शरीर की लंबाई ५५ इंच, दुम की १६ इंच तथा शरीर का भार डेढ़ मन होता है। यह पहले सारे

योरप में मिलता था। इसका लोप कृषि क्षेत्रों से हो गया है। इसका सर्वथा लोप इंगलैंड से १५०० ई० में, स्काटलैंड से १७४३ में, आयरलैंड से १७१० में, और डेनमार्क से १७७२ में हुआ। जर्मनी के राइन प्रदेश, पूर्वी प्रशा, फ्रांस के बन, इटली तथा पूर्वी योरप से लेकर चीन, जापान तक मिलता है। जंगलों और स्टेपी प्रदेशों में रहता है। झुंडों में रहकर स्तनपोषियों, पक्षियों को खा जाता है। जाड़ों में गाँवों पर भी आक्रमण कर देता है। एक बार में ५-६ शिशु देता है।

भारतीय भेड़िया योरोपीय जाति की ही उपजाति है। उसमें एक लंबे रोमों युक्त होता है जो पश्चिमी हिमालय में काश्मीर से मध्य एशिया और यन्नान तक मिलता है। दूसरा छोटा भारतीय भेड़िया मैदानी भागों में तथा दक्षिण में धारवाड़ तक मिलता है। इन भेड़ियों का आकार योरोपीय भेड़िया से कुछ छोटा होता है। शरीर की लम्बाई ३६ इंच तथा दुम की लम्बाई १५ इंच होती है।

अमेरिकीय भेड़िया सारे उत्तरी अमेरिका में दक्षिणी मेक्सिको तक पाया जाता है। इसके अनेक रूप मिलते हैं। वे कदाचित एक जाति की उपजातियाँ हैं। सब उपजातियाँ योरप और एशिया में पाई जाने वाली जाति के समान ही होती है। रंग में अनेक रूप हो सकते हैं। पूर्ण काले या श्वेत रंग के भी भेड़िए होते हैं। धूसर से लेकर मटमैले लाल तक रंग तो साधारणतः होता है। ये केवल दीर्घकाय विडालों को छोड़ कर अन्य सभी अमेरिकीय जन्तुओं का शिकार कर सकते हैं। किन्तु जानवरों के बड़े झुंडों पर हमला नहीं करते। आदमी पर भी आक्रमण करते नहीं देखे गए। ये सामने पड़ने पर भाग जाते हैं। बड़े आकार के नर की लम्बाई ५½ फुट तक हो सकती है, जिसमें १६ इञ्च इसकी दुम ही होती

है। २ मन तक शरीर का भार होता है। योरोपीय या अमेरिकीय भेड़िया एक बार में १२ शिशु तक दे सकता है।

कोयोटी छोटे आकार का अमेरिकीय भेड़िया है। इसे पूर्वी गोलार्द्ध के गीदड़ समान समझना चाहिए। यह भेड़िया से छोटा तथा हल्के आकार का जंतु है। यह प्रेरी वुल्फ भी कहा जाता है। इसका रंग मटमैला पीलापन युक्त धूसर होता है। गर्दन तथा पैरों का रंग लाल भूरा होता है। इसका प्रसार पश्चिमी-उत्तरी अमेरिका के मैदानों से लेकर दक्षिण में कोस्टारिका तक है। इसकी पूँछ के सिरे पर काले रंग की पट्टी होती है। यह मैदानों में गीदड़ की भाँति अपनी उपस्थिति एकाकी स्वर या भौंक से प्रकट करता है। किन्तु कई स्थानों पर मनुष्य का सामना होते रहने के कारण यह मौन ही रहता है। यह भेड़ तथा अन्य पालतू जानवर खा जाता है। इसे विश्वासी पालतू जंतु नहीं बनाया जा सकता।

गीदड़ अपेक्षाकृत उष्ण प्रदेशों का जन्तु है। एक ही जाति दक्षिण-पूर्वी योरप, मिस्र, तथा प्रायः सारे एशिया में पाई जाती है। इसके अनेक रंग होते हैं। यह शव-भक्षण कर स्वच्छता का कार्य करता है। यह चुराकर भोजन करने में सिद्धहस्त होता है। इसी के समान मिलती-जुलती सी जाति का गीदड़ अफ्रीका में भी पाया जाता है।

लोमड़ी बड़ा चालाक जंतु है। सभी शीतोष्ण, उष्ण तथा शीत कटिबंधीय प्रदेशों तक में इसकी कई रङ्ग-रूपों की नस्लें पाई जाती हैं। उत्तरी अफ्रीका में एक लोमड़ी दीर्घकर्णीय (फेनेक) होती है। इसके बड़े कान सुनने में अधिक सहायता करते हैं। खुले मैदानों में रहने वाले जन्तु के लिए तीव्र श्रवण-शक्ति विशेष सहायक होती है। इसके छिपने का स्थान उत्तरी अफ्रीका सरीखी भूमि में केवल बालू हटाकर अस्थायी विवर बनाना ही हो सकता है। यह उत्तरी अरब

में भी पायी जाती है। शरीर की लम्बाई २५ इंच होती है जिसमें ८ इञ्च दुम ही होती है। कंधे के निकट शरीर की ऊँचाई ८ इञ्च होती है। यह रात्रिचारी होती है। कृन्तकों से लेकर छोटे पक्षियों तथा टिड्डी तक का आहार करती है। फल-भक्षण भी करती है।

अमेरिका की रुपहली तथा काली लोमड़ी के कोमलरोमों युक्त खाल की खपत अधिक पाई जाती है। यह एक लाभकर व्यापार सा हो गया है। ध्रुवीय लोमड़ी शरीर रचना में अन्य लोमड़ियों से विभिन्न होती है। इसका शरीर अधिक ठिगना होता है तथा सिर गोला होता है। पुरानी तथा नई दुनिया के ध्रुवीय क्षेत्रों में यह बहुसंख्यक मिलती है। शीतकाल में हिम समान श्वेत रङ्ग के बाल लम्बे उगे होते हैं। बसंत तथा ग्रीष्म में धूसर सा रङ्ग होता है तथा शीतकालीन रोम झड़ कर ऐसे रङ्ग के रोम उत्पन्न करते हैं।

दक्षिण अमेरिका में लोमड़ी समान तीन प्रजातियाँ होती हैं। इनका डीलडौल छोटा होता है और कर्कभक्षक श्वान नाम दिया जाता है। दक्षिण ध्रुवक्षेत्रीय लोमड़ी फाकलैंड में पाई जाती थी। अब उसका लोप हो गया है।

केशरी वृक या अयालदार भेड़िया ब्राज़ील तथा पैरागुए का दुर्लभ श्वानवंशीय जन्तु है। यह पतले लम्बोतरे पैरों तथा गर्दन और कंधे पर लम्बे बालों की केशर (अयाल) के लिए प्रसिद्ध है। उत्तर-पूर्वी एशिया में एक लोमड़ा समान जन्तु का रैकूनवत श्वान (रैकूनलाइक डाग) कहते हैं। इसके पैर छोटे होते हैं। कक्षन्दक-बिडाल (मार्टेन) समान वन्य श्वान सा होता है। इसकी पूँछ छोटी तथा झबरी होती है। सिर तथा पार्श्व भाग मन्द भस्मीय तथा शेष शरीर भूरा सा होता है। सिर तथा शरीर की लंबाई २४ इञ्च और पूँछ की लम्बाई ६ इंच तथा स्कंध के निकट ऊँचाई ८ इञ्च होती है। इसका प्रसार जापान, उत्तरी चीन और आमूर में पाया जाता

है। इसकी खाल से प्रायः रोमयुक्त टोपियाँ बनती हैं जिन्हें 'जापानी लोमड़ी' नाम दिया जाता है।

धोले या बनकुत्ता (रक्तश्वान) दक्षिण भारत में पाया जाता है। यह भूखों मरता होने पर ही शव छू सकता है। यह झुण्ड रूप में रह कर ही शिकार करता है। शिकार के आकार की चिन्ता नहीं करता। यह शिकार के पीछे पड़ जाता है। बाघ तक को थका कर मार डालता है और खा जाता है। प्रौढावस्था में लाल धूसर रङ्ग होता है। शिशु का गहरा धूमीय रङ्ग होता है।

अफ्रिकीय आखेटक श्वान (केप हंटिंग डाग) अफ्रिका का



दक्षिण अफ्रिकीय आखेटक श्वान

विचित्र श्वान है। इसका सिर तरक्षु (लकड़बग्घे) समान होता है तथा प्रत्येक पैर में केवल चार-चार पादांगुलियाँ होती हैं। इसके रंग शरीर का काले, श्वेत तथा पीले रंग के अनियमित धब्बों युक्त चितकबरा होता है। शरीर की लम्बाई ५ फुट होती है जिसमें से पूँछ १६ इंच लम्बी होती है। कंधे के निकट २ फुट ऊँचाई होती है। यह भेड़िये से ऊँचा होता है। शरीर उससे कुछ दुर्बल होता है।

कान बड़े होते हैं। यह कुछ-कुछ चित्रित तरक्षु समान दिखाई पड़ता है। यह बड़ा ही तीव्रगामी होता है। यह भीड़ रूप में रह कर बड़े से बड़े तथा तीव्रतम वेग वाले हरिणों का आखेट करता है। अफ्रीका के दक्षिणी छोर उत्तमाशा अन्तरीप से लेकर सूडान तक पाया जाता है, परन्तु घनी झाड़ियों तथा लम्बी घासों के मध्य रहने के कारण यह दिखाई कम ही पड़ता है। मनुष्य से दूर भागता है। एकबार में दस बच्चे तक उत्पन्न करता है। इसके निकटवर्ती श्वान धोले श्वान, मलाया वन्य श्वान, साइबेरिया वन्य श्वान, तथा कुञ्जीय श्वान (बुशडाग) हैं।

कुञ्जीय श्वान विचित्र रूप का ठिगना तथा मैले रंग का जन्तु है। इसका प्रसार दक्षिण अमेरिका में ब्राजील और गाइना से पनामा तक है। इसका शरीर लम्बोतरा होता है तथा पैर बड़े ठिगने होते हैं। दुम छोटी होती है। शरीर का रंग भूरा होता है। शरीर की लम्बाई २५ इंच, पूँछ की लम्बाई साढ़े पाँच इंच होती है। यह बनवासी जन्तु है और झुण्ड रूप में शिकार करता है। शरीर पर लम्बे बाल होते हैं। यह रात्रिचारी होता है।

मलाया वन्य श्वान भारतीय रक्तश्वान (धोले) से दुर्बल तथा छोटा होता है। पीलापन से लेकर लाल भूरे तक रंग होता है। पूँछ का अन्तिम सिरा काला होता है। यह दक्षिणी बर्मा, मलक्का, सुमात्रा और जावा में पाया जाता है। भारतीय तथा मलाया वन्य श्वान साइबेरिया के वन्य श्वान की उपजातियाँ हैं। साइबेरिया वन्य श्वान का ऊपरी तल लाल भूरा और निम्नतल पीला होता है। शरीर की लम्बाई ३ फुट और पूँछ की १४ इंच होती है। यह मध्य एशिया में पाया जाता है।

ऊदबिडाल वंश में अनेक जन्तु होते हैं जिनमें स्टोट, विजेल, (काष्ठ नकुल), जलबिडाल या ऊदबिलाव, ग्लटन, मिंक, एरमाइन,

सेवुल तथा मार्टेन (कलंदक विडाल) आदि होते हैं। हिंसक पशुओं में इस वंश के जन्तु भारी संख्या के हैं। इस वंश की मुख्य विशेषता यह है कि सिर प्रायः नोकीला होता है तथा अपेक्षाकृत बड़े लम्बे शरीर में छोटे पैर होते हैं। वह रूप कदाचित विवरवासी होने के कारण ही होता है। अपने आहार के लिए ये बिलों के अन्दर प्रविष्ट होकर कुन्तक जन्तुओं को पकड़ते हैं। इस कारण भी शरीर लम्बोतरा होता होगा। ये बड़े शिकारी होते हैं। किसी भी तरह के जन्तु या पक्षी और उसके अंडे खा सकते हैं। ये मछली भी खा लेते हैं।

ऊदविडाल या (जलविडाल) से मछुवाहे घृणा करते हैं क्योंकि यह अपने खाने से बहुत अधिक मछलियों को मारकर नष्ट कर देता है। इससे यह अपनी हिंसावृत्ति ही शान्त करता है। जल या स्थल किसी भी स्थान पर इसकी स्फूर्ति तथा चपलता बहुत अधिक होती है। इसका विवर दो द्वारों वाला होता है जिनमें एक द्वार अवश्य ही पानी के अन्दर होता है। प्रख्यात जलविडाल या पूर्वी गोलार्द्ध का ऊदबिलाव लम्बोतरे बदन तथा छोटे पैर का होता है। जल-जीवी वृत्ति का अभ्यस्त है। सिर बड़ा चपटा होता है जिसमें थूथन गोल होता है। कान बन्द किए जा सकते हैं। पैरों की अँगुलियाँ अँगुलिजाल युक्त होती है। दुम की लम्बाई शरीर के अर्द्ध भाग से अधिक होती है। शरीर पर के बाल छोटे और मोटे होते हैं। उनका रंग ऊपरी तल पर गहरा चमकीला भूरा और शरीर के निम्नतल पर उजलेपन युक्त भूरा होता है। सिर तथा शरीर की लम्बाई २३-३१ इंच और पूँछ की लम्बाई १६-१९½ इंच तक होती है शरीर का भार ७-१५ सेर तक होता है। यह योरप, उत्तरी अफ्रीका, उत्तरी एशिया तथा भारत के कुछ भाग में पाया जाता है।

प्रख्यात जलविडाल का निवास नालों तथा झीलों के किनारों पर रहता है। समुद्रतटीय भूमि में भी पाया जा सकता है। यह जल में तो बड़े आनन्द से बिहार करता है, परन्तु स्थल पर भद्दे रूप में चल सकता है। यह रात्रिचारी होता है। इसका विवर या तो अपहृत होता है या स्वयं निर्मित होता है। इसका मुख्य आहार मछली है किन्तु मेढक तथा केंचुआ भी खा जाता है। इसके रोम अच्छे दामों पर बिकते हैं।

क्षुद्रनखीय जलविडाल भारतीय जाति का ऊदबिलाव है। इसका आकार प्रख्यात जलविडाल से छोटा होता है। इसके चंगुल (नख) छोटे होते हैं। इसे प्रायः नखहीन जलविडाल कहा जाता है। इसका प्रसार दक्षिणी पूर्वी एशिया में पूर्वी द्वीप समूह से लेकर हिमालय तथा चीन तक है। सिंहल में नहीं पाया जाता। दक्षिणी भारत में मिलता है। मध्यवर्ती भारत में नहीं पाया जाता किन्तु हिमालय में नेपाल से पूर्व की ओर पाया जाता है। ऊद का अर्थ जल है। इसलिए ऊदविडाल का अर्थ पानी का विडाल हुआ। किन्तु साधारण लोग इसे ऊदबिलाव पुकारते हैं।

उत्तरी अमेरिका में ऊदविडाल की एक दूसरी जाति होती है जो प्रख्यात ऊदविडाल समान ही होती है। उसका रोम मूल्यवान होता है। न्यूफाउंडलैंड, लेब्रोडर तथा हडसन खाड़ी क्षेत्र से उत्तम रोम प्राप्त होता है। यह उत्तरी अमेरिका में विस्तृत क्षेत्र में पाया जाता है।

दक्षिणी अमेरिका में भीमकाय ऊदविडाल होता है। इसकी लम्बाई साढ़े छः फुट होती है जिसमें साढ़े सत्ताइस इंच लम्बी इसकी चपटी पूँछ होती है।

समुद्री ऊदविडाल साधारण ऊदविडाल से एक फुट अधिक लम्बा होता है। शरीर की लम्बाई ४ फुट होती है जिसमें एक फुट

इसकी मोटी और छोटी पूँछ होती है। केवल यही पूर्ण समुद्र-जीवी होता है। तट से बहुत दूर जलखंड में कभी नहीं जाता। इसके शरीर का रंग भूरा काला होता है, बीच में श्वेतशीर्षीय बाल होते हैं। सिर का ऊपरी भाग तथा गर्दन का पिछला भाग अधिक धूसर होता है। चवेणक दाँत कुन्द अर्वुद युक्त होते है जिससे घोंघे आदि कवचीय जन्तु खा सके। इसकी सुन्दर खाल तीन हजार रुपए तक बिकी है। इसका प्रसार पहले उत्तरी पैसिफिक तट में सर्वत्र था। अब जहाँ-तहाँ अलास्का से कैलिफोर्निया तट तक मिलता है, क्यूराइल द्वीप के चारों ओर जापान का नियन्त्रित आखेट क्षेत्र हैं।

फेरेट बिज्जू साधारण बिज्जू से मिलता-जुलता जन्तु है। किन्तु विशेष अन्तर यह होता है कि इसका शरीर अधिक लम्बोतरा होता है, वृक्षचारी वृत्ति अधिक होती है तथा इसका रङ्ग श्वेत, भूरे, काले तथा पीले रङ्ग की स्फुट पट्टियों तथा रेखाओं के विभिन्न मिश्रण युक्त होता है। दक्षिणी चीन और भारत में पाया जाता है।

प्रख्यात (साधारण) बिज्जू योरप, एशिया तथा अमेरिका के शीतोष्ण भूभागों में पाए जाते हैं। शरीर भारी, पैर ठिगने तथा दुम छोटी होती है। इसका रङ्ग अन्य सभी स्तनपोषियों से विचित्र होता है। इसमें अधोतल तो गहरे रङ्ग का होता है और ऊपरी तल हल्के रङ्ग का होता है। इसकी मीमांसा नहीं की जा सकी है कि ऐसी उल्टी व्यवस्था किस कारण होती है। इसका ऊपरी तल धूसर तथा निम्नतल तथा पैर काले होते हैं। सिर तथा गर्दन पर काली तथा श्वेत पट्टियाँ होती हैं। शरीर की लम्बाई ढाई फुट से कुछ अधिक होती है। पूँछ ७ इंच लम्बी होती है। स्पेन में एक हल्के रङ्ग का तथा क्रीट में छोटी जाति का बिज्जू होता है। यह रात्रिचारी होता है। खेतों के निकट खुले भूभाग में रहता है।

अपना विवर स्वयं खोदता है। भूमि खोदने की शक्ति इसमें अद्भुत होती है। एक स्थान पर ठोस खरिया मिट्टी की तह बिज्जू ने १६ फुट गहराई तक खोद दी जिससे ऊपर की प्रमुख सड़क भस गई। इसका विवरस्थ निवास गोलाकार कक्ष होता है जिसमें घास बिछी होती है। वहाँ तक कई ओर से टेढ़े-मेढ़े रास्तों से बिलें आ मिली होती हैं।

बिज्जू उभयभक्षी होता है तथा इसे निरीह जन्तु कहा जा सकता है, परन्तु बहुत तंग किए जाने पर कुत्तों को पछाड़ सकता है। इसके बाल, बाल बनाने में उपयुक्त ब्रशों में लगते हैं।

स्टोट ऊदबिडाल सरीखा जन्तु है। यह विकट आखेटक होता



स्टोट

है। वृक्ष पर भलीभाँति चढ़ जाता है। शीत के आधिक्य से भय नहीं खाता। युवा स्टोट की लम्बाई एक फुट होती है। इसकी पूँछ चार इञ्च लम्बी होती है। मादा नर से कुछ छोटी होती है। ग्रीष्म में रोमीय परिधान ऊपरी ओर भूरा लाल तथा निचली ओर पीला श्वेत होता है। पूँछ की लम्बाई सिर से अधिक होती है। उसका रंग भूरा लाल किंतु छोर पर काला होता है। वाता-

वरण के अनुकूल रोमीय परिधान के रंग में अन्तर भी होता है। शीतकाल में इसका रंग श्वेत हो जाता है, केवल पूँछ की छोर रह जाती है। किन्तु कुछ स्थानों में शीतकाल में भी इसका रंग थोड़ा ही श्वेत होता है। यह परिवर्तन वायुमण्डल के तापमान पर निर्भर करता है। इसका प्रसार पिरेनीज और आल्प्स पर्वतों से लेकर ध्रुवीय सागर और इंगलैंड से एशिया तक पाया जाता है। यह जङ्गलों के चारों ओर तथा खेतों में रहता है। रात्रिचारी होता है। इसका आहार छोटे स्तनपोषी, पक्षी, सरीसृप तथा अंडे हैं। यह बड़ा रक्तपिपासु होता है। ४-८ तक शिशु एक बार में उत्पन्न करता है। दस शिशु तक उत्पन्न होने के भी उदाहरण हैं। आयरलैंड में एक छोटी जाति का जन्तु रहता है।

वीजेल (काष्ठनकुल) स्टोट के आधे से कुछ ही बड़ा होता है। यह लम्बोतरे शरीर का होता है। ऊपर भूरा लाल तथा नीचे श्वेत रंग होता है। दुम की लम्बाई सिर के बराबर होती है। सिर तथा धड़ की लम्बाई ८½ इञ्च और पूँछ की लम्बाई पौने तीन इञ्च होती है। मादा नर से बहुत छोटी होती है। शीतकाल में श्वेत रंग हो जाता है, परन्तु स्टोट इतना श्वेत नहीं होता। स्कैंडिनेविया, फिनलैंड, तथा आल्प्स में शीतकाल में इसका रंग श्वेत हो जाता है। इसका प्रसार इंगलैंड से लेकर पश्चिमी एशिया तक है। यह रक्तपिपासु होता है। शशक पर भी आक्रमण कर सकता है। अमेरिका में स्टोट को ही वीजेल कहते हैं किन्तु यथार्थ वीजेल की भी अनेक जातियाँ होती हैं।

मिंक ध्रुवीय मार्जार तथा वीजेल (काष्ठनकुल) से सम्बन्धित जन्तु है। पूर्वी गोलार्द्ध का मिंक एक समान भूरे रंग का होता है केवल जीभ श्वेत होती है। कंठ पर प्रायः हल्का धब्बा होता है। सिर तथा धड़ की लम्बाई १६ इञ्च और पूँछ की ५½ इञ्च होती

है। इसका प्रसार उत्तरी एशिया से पश्चिम की ओर उत्तरी तथा मध्य योरप होकर दक्षिणी-पश्चिमी फ्रांस तक है। इंगलैंड, पश्चिमी फ्रांस, स्विटजरलैंड, डेनमार्क, स्कैंडिनेविया में नहीं मिलता। जर्मनी से भी कदाचित लुप्त कर दिया गया है। यह जल के निकट रहने का प्रेमी है। जलीय वनस्पतियों, नरकुलों आदि में पाया जाता है। यह तैराकी या डुबकी लगाने में कुशल होता है। इसका मुख्य आहार घोंघा आदि कवचीय कोमलांगी जन्तु हैं। मेढक, मछली या अन्य जल-जन्तु भी खा सकता है। इसे भव्य रोमों के लिए पाला जाता है। नस्ल भी सुधारी गई है। किन्तु रोम के व्यवसाय के लिए एशियाई नस्लें—जापानी मिंक, चीनी मिंक और अमेरिकीय मिंक का स्थान ऊँचा है।

अमेरिकीय मिंक पूर्वी गोलार्द्ध के मिंक की अपेक्षा बड़ा होता है। उसके रोम अधिक ऊनी तथा नर्म होते हैं। इसका ऊपरी भाग भूरा चिकना होता है। पीठ तथा पूँछ के पास कुछ गहरा रंग होता है। अधोतल ऊपरी तल समान होता है, परन्तु हनु के निकट श्वेत क्षेत्र होता है। इधर-उधर भी श्वेत धब्बे फैले हो सकते हैं। इसका आहार मछली, जल चूहा, मेढक, घोंघा आदि हैं। इसका रोम सर्वोत्तम होता है। प्रतिवर्ष छः से आठ लाख खालें तक बिकती हैं। लेब्राडर तथा हडसन की खाड़ी की खाल सर्वोत्तम होती है। उत्तरी अमेरिका में बहुत दिनों से पाला जाता रहा है, परन्तु योरप में भी अब पाला जाने लगा है।

ध्रुवीय मार्जार और फेरेट सारे योरप तथा उत्तरी अमेरिका में प्रसारित हैं। इनकी कई जातियाँ पाली जाती हैं। उनसे शशक तथा चूहों का शिकार कराया जाता है। फेरेट को ध्रुवीय मार्जार की वर्णसङ्कर सन्तान कहा जाता है। पूँछ के मूल भाग में गन्ध ग्रन्थि होती है जिससे प्रबल गंध उत्पन्न होती है।

मार्टेन (कलन्दक विडाल) की भारतीय जाति एक बहुत बड़ी जाति है। सिर तथा धड़ की लम्बाई २५ इञ्च, पूँछ की लम्बाई १८ इञ्च होती है। ऊपरी भाग काला या गहरा भूरा होता है। गले तथा छाती का रंग चमकदार पीला होता है। इसका प्रसार भारत, बर्मा तथा चीन, मलक्का, सुमात्रा, जावा, बोर्नियों आदि तक है। पाइन मार्टेन योरप में पाया जाता है। इसका प्रसार-क्षेत्र दक्षिण में उत्तरी इटली, सारडीनिया तथा बेलियारिक द्वीप तक तथा आयरलैण्ड से पूर्व की ओर एशिया में मञ्चूरिया, अल्टाई तथा हिमालय तक है। यह चीड़, देवदार आदि कोणीय और पतझड़ वाले वृक्षों के मध्य रहता है। यह वृक्ष पर भलीभाँति चढ़ जाता है। रात्रिचारी होता है। गिलहरी तथा खरगोश तक को खा जाता है। झरबेरियाँ भी खाता है। इसका रोम बिकता है। इसका रङ्ग गहरा भूरा होता है। गले पर पीलापन सा धब्बा होता है। सिर तथा धड़ की लम्बाई १९ इञ्च और पूँछ की लम्बाई ९½ इञ्च होती है।

अमेरिकीय मार्टेन (कलन्दक विडाल) पाइन मार्टेन समान ही होता है। इसका रङ्ग हल्के पीले भूरे से लेकर गहरे कलौंछ भूरे तक होता है। कंठ का धब्बा श्वेत से लेकर नारंगी तक होता है। कभी वह नहीं भी होता। बालों पर कभी-कभी छोरों पर रुपहला रंग होता है। उत्तरी अमेरिका के जङ्गलों में पाया जाता है। एक से पाँच शिशु तक एक बार अप्रैल के अन्त में उत्पन्न करता है। एक प्रशान्तीय मार्टेन (पैसिफिक) उत्तरी अमेरिका के पश्चिमी भाग में ब्रिटिश कोलम्बिया से न्यू मेक्सिको तक पाया जाता है।

वोलवेराइन या ग्लटन शक्तिशाली ऊदविडाल वंशी जन्तु होता है। पूँछ छोटी और झबरी होती है। शरीर पर बाल लम्बे होते हैं। रंग गहरा भूरा होता है। प्रत्येक पार्श्व में चौड़ी पीली भूरी

पट्टी होती है। सिर तथा धड़ की लम्बाई ३०-३२½ इञ्च और पूँछ की लम्बाई ७-८½ इञ्च होती है। यह वीजेल तथा मार्टेन से सम्बन्धित जन्तु है। परन्तु इसका रूप रीछ के बच्चे सा ज्ञात होता है जिसके विशाल पंजे हों और एक गुच्छीय, प्रायः चमरी पूँछ हो। यह एशिया तथा अमेरिका के ध्रुवीय वृत्त में पाया जाता है।



ग्लटन

वहाँ इसका स्थानीय नाम कर्क जौ है। यह बड़ा हिंसक तथा अनिष्ट-कर जन्तु है परन्तु बहुमूल्य रोमों से उसकी पूर्ति हो जाती है। शीत-काल में यह रोमयुक्त खालों के भंडार में घुसकर सूखी खालों तक खा जाता है। जूतों के चमड़े भी चबा डालता है, आकार में छोटा होने पर भी यह रेनडियर तक को मार सकता है। यह अखाद्य या अनावश्यक वस्तुओं की संग्रह-वृत्ति रखता है। बूट, तमञ्चे, छुरे, टोप, सिक्के, कारतूस आदि उठा ले जाकर अपने भंडार में भर लेता है। जन्तुशालाओं में यह अपने शयनकक्ष में रद्दी कागज, फेंके हुए टिकट, वरक आदि संग्रह करता रहता है।

दक्षिणी तथा मध्य अमेरिका में वुलवराइन से मिलता-जुलता है। एक जन्तु टैरा नाम का होता है किन्तु वह वृक्षचारी होता है।

उसके रोम छोटे और घने होते हैं। उसका स्वर वुलवराइन की तरह कर्कश और डरावनी भौंक सा होता है।

अफरीका के पट्टित काष्ठनकुल (स्ट्राइप्ड वीजेल) याम्बिशोंड को जोरिल्ला भी स्थानीय नाम मिला है। इसका रंग श्वेत पट्टियों युक्त काला होता है। अपनी रक्षा के लिए एक तीव्र गन्ध का द्रव बाहर निकालता है। इसको पहाड़ी स्थानों में रहना प्रिय है जहाँ छेदों तथा पथरीले दरारों में छिप सके। इसका आहार छोटे स्तनपोषी, पक्षी, अंडे आदि हैं। सर्वोत्तम जाति चतुष्पट्टित होती है। काले रंग के शरीर पर पीठ के पीछे तक जाती हुई चार श्वेत पट्टियाँ होती हैं। प्रत्येक कपोल और नासिका-मञ्च पर भी एक श्वेत धब्बा होता है। पूँछ प्रायः श्वेत होती है। सिर तथा धड़ १४ इञ्च, पूँछ १० इञ्च लम्बी होती है।

किंकजाऊ दक्षिणी तथा मध्य अमेरिका का जन्तु है। यह बिल्ली के आकार का होता है। इसका रंग पीलापन युक्त स्लेटी होता है। पूँछ की लम्बाई शरीर की लम्बाई से अधिक होती है। वह अपनी पूँछ लपेट कर डालों को पकड़ सकता है। रात्रिचारी जीवन में उसकी यह ग्रहणशील दुम बड़ी उपयोगी होती है। यह पक्षियों के छत्ते तथा मधुमक्खियों के छत्ते पर आक्रमण करता है जो ऊँची शाखाओं पर बने होते हैं। यह किसी शाखा को ग्रहणशील पूँछ के लपेट से पकड़ घोंसले की ओर लटक ही नहीं सकता है, बल्कि पूँछ के बल ही फिर चढ़ कर शाखा पर शीघ्र वापस पहुँच सकता है। इसकी जीभ लम्बी तथा केचुएनुमा होती है, जो मधु चाट लेने या कीटों की इल्लियाँ पकड़ वृक्ष के दरारों से पकड़ लेने में उपयुक्त होती है।

किंकजाऊ के बाल घने और नर्म होते हैं। इसका आहार फल, अन्य वानस्पतिक पदार्थ तथा छोटे स्तनपोषी जन्तु, पक्षी, अंडे



किंकजाऊ

और कीट हैं। यह दक्षिणी तथा मध्य अमेरिका और उत्तर में मेक्सिको तक के जङ्गलों में पाया जाता है।

रैकून नामक जन्तु बिज्जूनुमा होता है। विशेष रूप की दन्तावली के कारण इसे कुछ अन्य जन्तुओं के साथ एक विशेष वंश में माना गया है। ये सभी जन्तु अपने पादतलों को भूमि पर स्पर्श कर चलते हैं। अधिकांशतः वृक्षचारी होते हैं तथा उभयभक्षी स्वभाव होता है। उत्तरी अमेरिका में ५०° उत्तरी अक्षांश के दक्षिण रैकून का प्रसार पाया जाता है। यह पुष्ट शरीर का जन्तु होता है। शरीर की पूरी लम्बाई ३० इञ्च होती है जिसमें पूँछ की लम्बाई १० इञ्च होती हैं। पूँछ झबरी होती है, तथा गहरे रंग की रेखा-मुद्रिकाएँ होती हैं। शरीर के बाल का रंग घूसर, भूरा और काला मिश्रित होता है। आँख के चारों ओर काला आवरण होता है।

यह जलप्रिय तथा रात्रिचारी होता है किन्तु यथेष्ट वृक्षचारी होता है तथा वृक्षों के कोटर में या चट्टानों की दरारों में रहता है। वनस्पति तथा मांस दोनों ही भक्षण करता है। जब-जब सम्भव होता है, यह अपने आहार को जल से धोकर खाता है। ३-६तक शिशु एक बार में देता है। अपने प्रसार-क्षेत्र के उत्तरी भाग में शीतकालीन दीर्घ निद्रा में लिप्त होता है।

कर्कभक्षक रैकून दक्षिणी अमेरिका का जन्तु है! उत्तरी अमेरिका के रैकून की अपेक्षा इसके पैर अधिक लम्बे होते हैं। कहा जाता है कि यह केकड़े खाता है। यह अधिकतर पूर्वी तट पर पाया जाता है। रैकून के रोमयुक्त खाल को 'कून' कहते हैं। दक्षिणी अमेरिका के रैकून की रोमयुक्त खाल प्रतिवर्ष ६ लाख से ८ लाख तक प्रयुक्त होता है। रैकूनों की पहचान मुख पर बिज्जू समान पट्टियाँ होती हैं। इनकी चालाकी, साहस और युक्ति की प्रसिद्धि है। एक रैकून कठघरे से एक बार छूट गया। वह सात मील दूर की एक यन्त्रशाला में जा पहुँचा। चारों ओर पहियों को नचाने वाले बेल्टों (फीतों) पर घन्टों घूमता रहा। वहाँ मरम्मत हो रही थी। बड़ी कठिनाई से पकड़ा जा सका।

कोटिस दक्षिण अमेरिका का रैकून समान जन्तु है किन्तु उसकी पूँछ बड़ी लम्बी होती है। थूथन भी बड़ा लम्बोतरा होता है। इसका प्रसार दक्षिणी तथा मध्य अमेरिका में पाया जाता है। दिवाचारी होता है तथा जंगलों में छोटे झुण्डों में घूमता-फिरता है। यह रीछों की भाँति मधुमक्खियों के मधु को चुरा ले जाने में बड़ा कुशल होता है। यह वृक्षारोहण में भी बड़ा दक्ष होता है तथा वृक्षों पर ही अधिक समय व्यतीत करता है। शरीर की पूर्ण लम्बाई ४० इंच होती है। एक कोटिस मुद्रिकांकित पुच्छीय होता है जिसके शरीर का रङ्ग लाल भूरा होता है। यह दक्षिण

अमेरिका में मिलता है। श्वेतनासिका कोटिस के नेत्रों के चारों ओर तथा थूथन पर श्वेत धब्बा होता है। यह मेक्सिको, मध्य अमेरिका तथा दक्षिण अमेरिका में पेरू तक पाया जाता है।

एशिया में अमेरिकीय रैकून का स्थान पंडा नाम के जन्तु को दिया जा सकता है। इसकी दो जातियाँ होती हैं। इनको विचित्र रूप के कारण एक पृथक वंश में ही गिना जाता है। क्षुद्र पंडा या विडाल-ऋक्ष और रैकून का आकार एक-सा होता है किन्तु क्षुद्र पंडा का सिर अपेक्षाकृत चौड़ा होता है। इसमें एक ओर तो ऋक्ष से कुछ दूर की समानता मानी जा सकती हैं। दूसरी ओर रैकून-वंशी जन्तुओं से भी कुछ मिलता-जुलता है। इन दोनों के मध्य का जन्तु ही इसे कहना चाहिये। यह ऊपर से देखने पर भारी-भरकम बिल्ली-सा जान पड़ता है जिसमें कलंदकविडाल (मार्टेन) की भी कुछ झलक मिलती है। सिर तथा धड़ की लम्बाई २०-२४ इञ्च और दुम की लम्बाई १५-१८ इञ्च होती है। बाल घने, नर्म, और लंबे होते हैं। इसके ऊपरी तल का रङ्ग गहरा चिकना लाल तथा निम्नतल और पैरों का रंग काला होता है। लंबी झबरी पूँछ लाल भूरी होती है जिसमें स्पष्ट रूप की मुद्रिकाएँ बनी होती हैं।

क्षुद्र पंडा पहाड़ी बनों में ७००० फुट से १२००० फुट तक नेपाल से लेकर पूर्वी हिमालय में और आसाम से लेकर सेचवान और यन्नान तक चीन में पाया जाता है। यह वृक्षों पर भली-भाँति चढ़ जाता है। वृक्षों के कोटर में रहता है। शाकाहारी वृत्ति होती है किन्तु अंडे और कीड़े भी खाता है। वसंत में एकबार में दो शिशु उत्पन्न होते हैं। भारत में जो क्षुद्र पंडा पाया जाता है उसी की उपजाति चीन, बर्मा आदि में से मिलती है।

दीर्घ पंडा संसार का रहस्यमय जन्तु है। यह विचित्र रीछ के आकार का होता है किन्तु किसी भी अन्य जन्तु से समानता नहीं

रखता। यह भूरे रीछ से कुछ छोटा होता है। लम्बाई छः फुट होती है। ऊपर से भालू-सा रूप होता है, परन्तु छोटी दुम विशेष विकसित होती है। पिछले पैर तरक्षु (लकड़बग्घे) की भाँति अगले पैरों की अपेक्षा छोटे होते हैं। अगले पंजे में एक विशेष अस्थि अँगूठे के साथ विकसित होती है। उसमें एक बड़ी गद्दी



दीर्घपंडा

अवलंबित रहती है जो एक विचित्र रूप का ग्रहणशील अङ्ग बन जाता है। उससे यह बाँस की कलियाँ पकड़ सकता है। यही उसका आहार होता है। शरीर के विशेष रूप में विभाजित पृथक खंडों में श्वेत तथा काले रङ्ग होते हैं। आँखों के चारों ओर काली पट्टी होती है तथा कान भी काले होते हैं। अगले तथा पिछले पैरों का रंग काला होता है। अगले पैरों का काला रङ्ग बढ़कर स्कंध के ऊपर तक में जाकर कंधे के पीछे एक अविच्छिन्न पट्टी बनाता है। शेष भाग श्वेत होता है। इसका प्रसार पूर्वी तिब्बत तथा दक्षिणी-पश्चिमी चीन के निर्जन जंगलों तथा पर्वतों में पाया जाता है। किसी युग में पंडा का प्रसार आज के क्षेत्रों से बहुत अधिक भूभागों में रहा होगा। तिब्बत से सुदूर इंगलैंड तक में इसके प्रस्तरावशेष मिले हैं।

# नररूप पशु

नररूप पशुओं में उनकी गिनती होती हैं जिनके शरीर की रचना में मनुष्य से कुछ समानता पाई जाती है। इन्हें दो स्वतन्त्र या उपगणों में विभाजित किया गया है—(१) नर-वानरगण, (२) लेमूरगण, नर-वानरगण में गोरिल्ला तथा चिम्पैंजी अफ्रिका में पाए जाते हैं, ओरंगउटन सुमात्रा, बोर्नियों में पाया जाता है। वानरों में इनका सबसे बड़ा आकार होता है। इनके पूँछ भी नहीं होती। अतएव इन्हें विपुच्छ कपि भी कहा जाता है। गले में खाद्य द्रव्य संचित करने वाली थैली तथा नितंब पर बालहीन नग्न स्थल का भी अभाव होता है। इनको विपुच्छ कपि वंश या नररूप वंश कह सकते हैं। इन्हें बनमानुस भी कहा जा सकता है।

गोरिल्ला, चिम्पैंजी, ओरंगउटन, तथा गिब्बन अन्य सब जन्तुओं की अपेक्षा अधिक मानव रूप होते हैं। मानसिक विकास में वे अन्य सभी पशुओं से अधिक विकसित होते हैं। फिर भी सबसे अधिक बुद्धिशील विपुच्छ कपि में भी निम्नतम रूप के मनुष्य के मस्तिष्क के आधे से न्यून मस्तिष्क ही होता है। किसी बेडौल मनुष्य के रूप से हम गोरिल्ला, चिम्पैंजी या ओरंगउटन की सहज ही तुलना कर सकते हैं किन्तु गिब्बन का रूप मनुष्य का इतना निकटवर्ती नहीं पाया जा सकता।

वानर शब्द का अर्थ ( वा=समान+नर=मनुष्य) मनुष्य के समान है। परन्तु इस शब्द का आजकल संकुचित अर्थ केवल

पुच्छधारी बन्दरों के लिए ही होता है। अतएव नररूप, विपुच्छ कपि आदि शब्द गढ़ना पड़ा।

नररूप वंश (विपुच्छ कपि वंश) में या बनमानुषों में मनुष्य के शरीर से कई बातों में विशेष समानता पाई जाती है। गोरिल्ला, चिम्पैंजी, ओरंगउटन तथा गिब्बन में मानव समान ही दन्तावली होती है। दाँतों की संख्या समान होने के साथ ही आकार भी एक समान होता है। केवल रदनक दाँत पौढ़ नर-बनमानुषों में बड़े आकार के होते हैं। नर-वानरगण में केवल ये पशु ही मनुष्य के अनुकरण पर पिछले दो पैरों पर खड़े होकर चलने का उदाहरण रखते हैं। किन्तु इतना अवश्य है कि गिब्बन को छोड़कर ये कभी-कभी ही खड़े चलते हैं। वे प्रायः चारों पैरों के बल पर ही चलते हैं। यह बात ध्यान में रखने की है कि लेमूर की कुछ जातियों के पशु भी केवल अपने पिछले पैरों पर चल सकते हैं किन्तु वे यथार्थतः कपि नहीं होते। उन्हें अनेक वैज्ञानिक स्वतन्त्र गण या विभाग में गिनते हैं। एक उल्लेखनीय समानता होती है। केवल पुच्छहीन या विपुच्छ कपि (बनमानुष) ही मनुष्य की भाँति अपनी आँतों में एक विशेष प्रवर्द्धित थैली रखते हैं जिसका शोथ होकर आन्त्र-शोथ का रोग उत्पन्न हो सकता है।

## चिम्पैंजी

बनमानुषों में सबसे अधिक परिचित चिम्पैंजी होता है। यह बन्दी रूप में केवल जीवित ही नहीं रह सकता बल्कि यह कितने ही काम सिखाए जाने पर कुशलतापूर्वक सम्पन्न कर प्रदर्शन के लिए उपयुक्त होता है। कपड़े पहन लेना और उतार डालना, जूते में फीता बाँध लेना, और फिर खोल लेना सुई में तागा डाल लेना, सिगरेट जलाकर पी लेना, मनिया ( मनका ) गूँथकर माला

बना लेना, हथौड़े से कीला गाड़ लेना, कुंजी से दरवाजे का ताला खोल लेना, तो चिम्पैंजी द्वारा कराए जा सकने वाले छोटे-मोटे काम हैं। परन्तु साइकिल पर चढ़कर चला लेना, तथा बेलनों की गाड़ी पर फिसलते चलना उसके अद्भुत कार्य हैं। ऐसे कार्य कई चिम्पैंजियों ने कर दिखाये हैं।

चिम्पैंजी की बुद्धि की परीक्षा उसके कार्यों से भली-भाँति की जा सकी है। एक चिम्पैंजी के कठघरे के बाहर इतनी दूर फल रखा गया कि वह हाथ से नहीं पकड़ सकता था किन्तु उसको बाँस की कई छड़ियाँ दी गईं। एक छड़ी की पतली छोर को दूसरी छड़ी के खोखले सिरे में डालकर जोड़ने का अभ्यास कराया गया। उन्हें जोड़कर वह कठघरे के बाहर रक्खे हुए फल तक पहुँचाता और चतुराई से फल को जोड़ी हुई छड़ियों से खिसकाकर कठघरे के निकट कर प्राप्त करता।

एक इसी प्रकार दूसरा प्रयोग दूसरे विद्वान ने किया। उसने तागे से फल लटकाए जो चिम्पैंजी की पहुँच से अधिक ऊँचाई पर हिलते रहते। इसके बाद लकड़ी की संदूकें और छड़ी उसके इहाते में पहुँचाई गई जिसका उद्देश्य यह देखना था, कि चिम्पैंजी उनका उपयोग फल प्राप्त करने में करता है या नहीं। कई बार फल प्राप्त करने के निष्फल प्रयत्नों के पश्चात् चिम्पैंजी की बुद्धि में उद्वेग-सा हुआ। संदूकों को एक दूसरी के ऊपर रखकर उसने छड़ी हाथ में ली और ऊपरी संदूक पर चढ़ गया। उसे फल प्राप्त हो गया।

चिम्पैंजियों का निवास पश्चिमी और मध्य उष्ण-कटिबन्धीय अफ्रीका में पाया जाता है। वहाँ वे जंगलों में रहते हैं। मनुष्यों की भाँति वे एक दूसरे से विभिन्न मुखाकृति रखते हैं। उनकी त्वचा का रंग काला, लाल या धब्बोंयुक्त होता है। सिर तथा बदन पर

बाल भी भिन्न-भिन्न चिम्पैंजी में न्यूनाधिक होते हैं। किसी में बहुत अधिक बाल उगे होते हैं तो किसी में बहुत कम या विरल बाल ही होते हैं। प्राय: बिल्कुल गंजे या चँदुले (खल्वाट) रूप का भी सिर हो सकता है।

चिम्पैंजी विपुच्छ कपियों (बनमानुषों) में सबसे छोटे आकार



चिम्पैंजी

का होता है। प्रौढ़ नर चिम्पैंजी की ऊँचाई साढ़े पाँच फुट तथा

मादा की ऊँचाई साढ़े चार फुट होती है। यह छोटे दलों में वृक्षों पर या भूमि पर रहता है। गोरिल्ला की अपेक्षा यह अधिक वृक्षचारी होता है। इसका आहार फल, हरे कोंपल, आदि हैं। किन्तु कीड़े, पतिंगे, पक्षी तथा अंडे भी खा जाता है। इसकी गन्जे सिर की (खल्वाट) जाति में वृद्धावस्था में सिर गंजा होता है। पहले विरल बाल ही सिर पर होते हैं। इस जाति का चिम्पैंजी गैबन (फ्रांसीसी उष्ण-कटिबन्धीय अफ्रीका) में रहता है।

संसार में कदाचित चिम्पैंजी के समान मानव-स्नेह का अधिकारी अन्य कोई भी जन्तु नहीं है। यह मनुष्य का प्रेमपात्र होने में घोड़े और कुत्ते को भी नीचा दिखाता है। सात वर्ष की आयु तक बड़ा विश्वास-पत्र पाया जाता है। इसकी उस समय तक उल्लासप्रिय वृत्ति होती है, परन्तु गोरिल्ला तो युवाकाल में भी मनहूस वृत्ति का होता है।

चिम्पैंजी की नग्न मुखाकृति, लंबे कान, मनुष्य की भाँति हथेली और पादतल, स्वच्छ काले, चमकीले बाल बिलकुल मानव का रूप प्रतिभासित करते हैं। यह डीलडौल में गोरिल्ला से छोटा होता है। इसके बाल काले तो होते हैं। परन्तु अन्य बहुतेरे काले बाल के जन्तुओं के विपक्ष वे वृद्धावस्था में श्वेत नहीं होते। बाहें गोरिल्ला की बाहों के अनुपात में अपेक्षाकृत बड़ी होती हैं, और उनकी शक्ति प्रबल होती है।

नर चिम्पैंजी मादा की अपेक्षा दूनी शक्ति का होता है तथा उसकी ऊँचाई ४ फुट होती है। मादा एक फुट कम ही ऊँची होती है। गोरिल्ला की भाँति चिम्पैंजी का आहार मुख्यतः शाकाहारी होता है। अधिक आयु के चिम्पैंजी तो पारिवारिक दल में रहता है परन्तु कम आयु के चिम्पैंजी अपना दल बनाकर जङ्गलों में घूमते रहते हैं।

चिम्पैंजी समाजप्रिय जन्तु है। उसे एकाकीपन से अत्यन्त घृणा है। कुछ भी न हो तो किसी छोटे बंदर के भी साथ रहना ही पसंद कर सकता है। मानव शिशु के साथ पोषित होने पर बुद्धि का विशेष प्रमाण उपस्थित करता है। कभी-कभी तो वह मानव शिशु से भी अधिक बुद्धि प्रकट करता है। किन्तु कुछ वर्षों के बाद उसकी बुद्धि का ह्रास होने लगता है। सात वर्ष के बाद वह अविश्वासी भी हो सकता है।

## ओरंगउटन

ओरंगउटन चिम्पैंजी से कुछ ही कम प्रसिद्ध है। केवल इसी एक बनमानुष की जाति एशिया में पाई जाती है। इसका प्रसार बोर्नियो और सुमात्रा में है। इसका शरीर झबरे बालों युक्त लाल भूरा होता है। युवा काल में मुख का रंग मटमैला पीलापन युक्त होता है किन्तु प्रौढ़ तथा वृद्धावस्था में भूरा से लेकर काला रंग तक का हो जाता है। नर ओरंगउटन में दाढ़ी होती है तथा गाल फूले होते हैं। शरीर की ऊँचाई ५½ फुट होती है। मादा छोटी होती है। वह प्राय: अर्द्ध प्रौढ़ और अल्पायु शिशुओं के साथ ही रहती है।

ओरंगउटन की पहचान उसके लम्बे, बिखरे तथा लाल भूरे रङ्ग के बाल हैं। ओरंगउटन शब्द का ही अर्थ बन का आदमी होता है। इसकी बाहें इतनी अधिक लम्बी होती हैं कि बिल्कुल खड़े होने पर भी उनकी उँगलियों से भूमि स्पर्श कर सकता है। इस कारण इसे प्रलंबबाहु विपुच्छ कपि भी कह सकते हैं। इसकी हथेली बहुत लंबी होती है और उगलियाँ आधार तल की ओर त्वचा की फैली पट्टी या अंगुलिजाल से बँधी होती हैं। वह त्वचाजाल उँगलियों की पहली संधि तक फैला होता है। उसके हाथ-पैर के अँगूठे बहुत छोटे होते हैं। वृद्ध जन्तुओं में अँगूठे की अंतिम संधि

प्रायः लुप्त होती है। यह इन जन्तुओं में एक विचित्र विशेषता होती है। इसका कारण कोई रोग नहीं होता।

नर ओरंगउटन की गर्दन में जो थैलीनुमा त्वचा का उभाड़ होता है वह त्वचा के मोड़ों से बनी होती है। यह वायु-थैली या स्वर-कोष्ठक को आच्छादित रखता है जिसका श्वास-नलिका (टेंटुआ) से सीधा सम्बन्ध होता है। सुमात्रा के ओरङ्गउटन में वृद्ध जन्तुओं के मुख पर मोटी त्वचा का मस्से से आच्छादित उभाड़ होता है जो सिर के दोनों ओर माथे तथा ठुड्डी तक बढ़ा रहता है।



ओरंगउटन

ओरङ्गउटन शाकाहारी और वृक्ष-चारी होता है। यह जङ्गलों में रहता है और फल तथा शाक का आहार करता है। बाँस के कोंपल इसे अधिक प्रिय होते हैं। यह गोरिल्ला की भाँति वृक्ष की शाखाओं पर शयनमंच बना लेता है। रात को विश्राम करने जाने पर वे प्रायः अपना शरीर बड़ी पत्तियों से ढक लेते हैं जो ओढ़ने सा काम दे जाता है। वर्षा से भी उनकी रक्षा इस प्रकार हो जाती है। सूर्य के निकलने के बाद जब पत्तियों और घासों पर की ओस सूख जाने के बाद ही वे जगकर उठते हैं।

प्रबल शक्तिशाली होने के कारण ओरङ्गउटन पर कोई भी जन्तु आक्रमण करने का प्रयास नहीं करता। अजगर और घड़ियाल अवश्य ऐसे जन्तु हैं जो इस पर आक्रमण कर सकते हैं, किन्तु अधिकांशतः अपने आक्रामक घड़ियाल से जबड़ों को प्रबल बाहुओं

की शक्ति से पृथककर पछाड़ देता है। अजगर भी ओरङ्गउटन पर आक्रमण करने का साहस कर प्रायः मुँह की ही खाता है। यह अजगर के लपेटन को अपने जबड़े से पकड़ कर उसका मांस काट फेंकता है तथा रीढ़ तोड़ देता है। इस कारण अजगर अपने लपेटन का पाश तोड़ देता और मृत हो जाता है।

ओरंगउटन शान्त पशु है और चिम्पैंजी की अपेक्षा अधिक सुस्त वृत्ति रखता है। यह कभी भी उछाल या कुदान नहीं कर सकता, फिर भी शाखाओं पर इतनी शीघ्रता से चल सकता है कि जङ्गल के मध्य वृक्षों पर भागते हुए उसे भूमि पर दौड़ने वाला कोई व्यक्ति उसका पीछा नहीं कर सकता।

ओरंगउटन का रूप चिम्पैंजी तथा गोरिल्ला की अपेक्षा कम ही मानव सदृश होता है। इसके शरीर का रंग लाल भूरा होता है और बाल लम्बे होते हैं। यह अपने अन्य बंधुओं की अपेक्षा अधिक वृक्षचारी होता है।

गिब्बन की भाँति ओरंगउटन में भी कलाई में एक अतिरिक्त अस्थीय उभाड़ होता है। उससे उस जोड़ को अधिक मुड़नशीलता प्राप्त होती है। अपने सभी क्रिया-कलापों में यह चिम्पैंजी की अपेक्षा शिथिल होता है। शिशु रूप में चपल और विचित्र होता है परन्तु अवस्था अधिक होने पर बुद्धि-कौशलहीन होने लगता है। सिर आगे झुक जाता है।

ओरंगउटन की आँखें निकट-निकट होती हैं। कान और नाक बहुत छोटे होते हैं। ऊपरी ओठ बहुत अधिक बड़ा होता है किन्तु वह शीघ्र सिमट भी सकता है जिससे इसके भीषण दाँत बाहर दिखाई पड़ जायँ।

यह घने तथा आर्द्र जंगलों का रहनेवाला है। इसके प्रधान

शत्रु वृहद् विडाल और साँप होते हैं। यह वृक्षचारी वृत्ति रखता है किन्तु खेतों की फसल का संहार करना हो तो भूमि पर उतर आता है। यह गोरिल्ला की भाँति अपने लिए वृक्षों पर शयन-मंच बनाता है। अपना शरीर पत्तियों से ढककर धूप तथा वर्षा से बचना चाहता है। बन्दी रूप में यह समाचारपत्र के कागज ओढ़ कर धूप से बचने का प्रयत्न करता है परन्तु उसे प्रायः ऐसी आवश्यकता बंदी रूप में होती ही नहीं।

ओरंगउटन भी चिम्पैंजी इतना ही बुद्धिमान होता है या नहीं, इस प्रश्न का उत्तर देना कुछ कठिन जान पड़ता है। यह ऊपर से उतना चैतन्य नहीं दिखाई पड़ता तथा सिखाने पर बुद्धिमानी के खेल दिखाने में समर्थ नहीं होता। परन्तु इसका कारण यह हो सकता है कि यह शिक्षक के आदेश की हठपूर्वक अवहेलना करता है। कई उदाहरण ऐसे पाए जाते हैं जिसमें इसने बुद्धि का उपयोग कर दिखाया। अधिक वयस्क बंदी ओरंगउटन द्वारा जन्तुशाला पर आक्रमण करने का भी उदाहरण पाया जाता है।

साधारण जीवन-क्रम में ओरंगउटन गोरिल्ला तथा चिम्पैंजी के समान होता है। यह पारिवारिक दल रूप में रहता है। दिन को आहार ढूँढ़ता रहता है तथा रात को सोता है। एक बार में एक ही शिशु उत्पन्न होता है, जिसको शिक्षा का भार मादा पर ही होता है प्रथम वर्ष पूर्ण होने तक मादा अपने शिशु को कमर पर लादे-लादे चलती है। वृक्षचारी जीवन के कारण उसमें कुछ विशेषताएँ भी होती हैं। यह एक स्थान पर वृक्ष पर शयन-मंच बनाए बिना अधिक समय तक कभी नहीं रहता। अपराह्न के विश्राम के लिये भी मामूली मञ्च बना लेता है। इसका निवास ऐसे जंगलों में होता है जहाँ विषैले या विषहीन दोनों ही साँप पाए जाते हैं। उनसे यह भय खाता है।

## गोरिल्ला

गोरिल्ला सबसे बड़े आकार का विपुच्छ कपि या वनमानुष है। यह मध्य अफ्रिका के घने जंगलों में पाया जाता है। उष्णकटिबंधीय भूभाग के केमेरून तथा कांगो प्रदेशों में इसका निवास है। नर गोरिल्ला मादा से बड़ा होता है। उसकी ऊँचाई छः फुट तक होती है। वयस्क पुरुष से भी उसके कंधे प्रशस्त होते हैं। इसके बाल काले होते हैं। सिर पर प्रायः लाल भूरा रंग होता है। वृद्ध नर के शरीर का रङ्ग धूसर हो जाता है। इसका मुख पूर्णतः काला तथा बालहीन होता है। यह जंगलों के सघनतम भाग में आंशिक रूप में वृक्ष पर और अधिकांशतः भूमि पर रहता है। इसका आहार फल और वनस्पति हैं।

पर्वतीय गोरिल्ला एक उपजाति होती है। यह अपेक्षाकृत शीत वातावरण में ऊँचाई पर किवू झील के उत्तर ज्वालामुखीय पर्वत के ढाल पर पूर्वी कांगो (अफ्रिका) में पाया जाता है। इसके बाल लंबे, झबराले और गहरे भूरे या कलौंछ होते हैं। साधारण या निम्नतलीय गोरिल्ला के बालों का भी यही रंग होता है, किन्तु उसके बाल छोटे होते हैं। पर्वतीय गोरिल्ले की पीठ के मध्य धूसर रंग का जीन समान चिन्ह सा होता है।

गोरिल्ला भीमकाय जंतु है। इसका भार ६ मन होता है। किन्तु इसकी ऊँचाई महत्वपूर्ण नहीं होती क्योंकि यह प्रायः चारों पैरों पर चलने का अभ्यस्त होता है। इसकी बाँह चिम्पैंजी की बाँह से छोटी होती है। अतएव इसका मुख भूमि के अधिक निकट रहता है।

प्रौढ़ गोरिल्ला में पाँच या छः आदमी के बराबर बल होता है। इतना भीषण बल उसे पत्ती, फल, वनस्पतियों में जड़ तथा ईख



गोरिल्ला

के खाने से प्राप्त हुआ रहता है। वे साधारणतया शान्त रहने वाले

जंतु हैं किन्तु बाधा पहुँचाने या उद्विग्न किए जाने पर भयानक रूप धारण कर लेते हैं।

गोरिल्ला में अपनी कोई पृथक सामाजिक व्यवस्था होती है। एक बार में एक शिशु उत्पन्न होता है। कुछ वर्षों तक अल्पायु गोरिल्ले माता पिता के साथ ही रहते हैं। एक पारिवारिक दल में एक दलपति अर्थात् बड़े नर के साथ कई मादाएँ और अनेक आयुओं के शिशु होते हैं। यह दल जंगम (सदा घूमता फिरता) ही रहता है। कोई स्थायी निवास नहीं होता। दिन को घूमते और आहार-प्राप्ति में व्यतीत कर रात को कहीं पड़ाव पड़ता है। एक स्थान में कदाचित ही दुबारा पड़ाव पड़ता है। पड़ाव भी क्या होता है, किसी वृक्ष का आश्रय होता है। शिशु और मादाएँ वृक्ष के ऊपर भेज दी जाती हैं। वे छोटी टहनियों और डालों द्वारा एक बेडौल सा मंच बनाकर सोते हैं दलपति, एक मात्र नर गोरिल्ला, वृक्ष के नीचे ही उस पारिवारिक दल की रक्षा के लिए प्रहरी की भाँति तने से झुक कर बैठ जाता है। उसकी भुजाएँ छाती पर मुड़ी रहती है। ऐसे विकट प्रहरी के रहते इस दल को तनिक भी कष्ट पहुँचाने का साहस किस जंतु को हो सकता है।

बन्दी रूप में गोरिल्ला के शिशुओं को पालकर देखा गया है कि १५ सेर तोल का शिशु एक वर्ष में दूने तोल का हो जाता है और छः वर्षों पश्चात् सात मन तोल का हो जाता है।

गोरिल्ला बहुत उत्तेजित होने पर विकट शब्द करता है जो मीलों तक सुनाई पड़ सकता है किन्तु साधारणतया उसका शब्द कुत्ते के भौंकने समान ही होता है। ऐसा अनुमान था कि गोरिल्ला विकट शब्द उत्पन्न करने के साथ ही अपने वक्षस्थल पर ताल भी ठोकता है परन्तु बन्दी गोरिल्लों को किसी भी भावातिरेक में

उच्चघोष किए बिना ही छाती पर ताल ठोकते (हाथ पीटते) देखा गया है।

गोरिल्ला को उन जंगलों में कभी नहीं पाया जा सकता जिनमें चिम्पैंजी रहता है। पूर्वी कांगों में कुहरे से आच्छादित रहने वाले ऊँचे पर्वतों में समुद्रतल से सात हजार या इससे भी अधिक ऊँचाई पर पर्वतीय गोरिल्ला रहता है। निम्नतलवासी गोरिल्लों की भाँति इसका परिवार वृक्षों पर टहनियों का मञ्च बना कर नहीं सोता बल्कि भूमि पर ही घास तथा अन्य वनस्पतियों से घोंसला सा बना कर सोता है। इन गोरिल्लों को कीवू गोरिल्ला नाम दिया गया है।

गोरिल्ला को बन्दीरूप में अधिक समय तक जीवित रखना कठिन होता था। उसका कारण यह है इसके स्वभाव, रहन-सहन आदि का ज्ञान न होने से इसके रहने के लिए आदर्श व्यवस्था नहीं की जा सकती थी। अतएव उसकी शीघ्र मृत्यु हो जाती थी। परन्तु उसे पालकर अधिक समय तक रखना सम्भव हो सका है। पालतू बनाए जाने वाले गोरिल्लों में एक बहुत प्रसिद्ध गोरिल्ला जान डेनियल नाम का है जो जुलाई १९१८ में इंगलैण्ड में पहुँचाया गया। यह फ्रांसीसी उपनिवेश में अफ्रीका के गैबुन जिले में बहुत शिशु अवस्था में पकड़ा गया। तीन वर्ष की आयु तक तो वहीं पलता रहा, परन्तु बाद में इंगलैण्ड पहुँचा। कई हाथों में बिक कर अन्त में यह कुमारी एलाइज कनिंघम नाम की एक सम्भ्रान्त महिला द्वारा क्रय किया गया। वहाँ एक भवन में परिवार का सदस्य सा बन कर रहने लगा। एक कमरा इसे पृथक सोने के लिये दिया गया। भवन के अन्य भागों में आने-जाने की इसे स्वतन्त्रता थी। यह किवाड़ खोलने के दस्ते को घुमा कर किवाड़ खोल या बन्द कर लेता। भोजन के समय मेजर के बगल कुर्सी ठीक

रख कर बैठता। यदि अँधेरा होता तो बिजली बत्ती का स्विच गिरा कर प्रकाश कर लेता था। प्रात:काल उष्ण जल के स्नान का आनन्द लेता। मनुष्य की तरह स्पञ्ज से शरीर रगड़ कर स्वच्छ करता।

कुमारी कनिंघम ने एक घटना का उल्लेख किया है। उनको एक दिन स्वच्छ कपड़े पहन कर बाहर जाते देख गोरिल्ला उनके निकट चला आया और गोद में उछल कर जाने का प्रयत्न करने लगा। उसे ऐसा करने की अनुमति नहीं दी गई। यह कितना भी स्वच्छ रहता हो, फिर भी वस्त्र गन्दे होने की आशंका थी। अपना निरादर सा समझ कर गोरिल्ला भूमि पर लोट कर रोने लगा, किन्तु थोड़े समय में ही उठा और एक सम्वादपत्र का पन्ना उठा लाया। उसे खोल कर उसने अपनी स्वामिनी के घुटने पर रख दिया। कपड़ों को मैला न होने देने का बहाना दूर कर गोद में जा बैठने का यह कितना कौशलपूर्ण उद्योग था। यह गोरिल्ला १६२१ में अप्रैल मास में अमेरिका जाने पर मृत हुआ।

भारत में गोरिल्ले का ज्ञान कभी रहा होगा या नहीं, यह कह सकना कठिन है, परन्तु पाश्चात्य देशों में किसी भी अन्य बन-मानुष से बहुत पूर्व ज्ञात किया गया था। कार्थेज के एक यात्री हन्नो ने अपनी यात्राओं के वर्णन में ईसा पूर्व ४७० में ऐसे जंतु का उल्लेख किया था। १६२५ ई० में ऐन्ड्रू बैटेल नाम के एक अँगरेज यात्री ने पोंगो नाम से गोरिल्ला तथा एंगेका या एंजोको नाम से चिम्पैञ्जी का उल्लेख किया था किन्तु एक अमेरिकीय पादरी द्वारा गोरिल्ला का कपाल १८४७ ई० में बोस्टन पहुँचाया गया। १८५१ में तो एक पूर्ण कङ्काल शल्यविज्ञान महाविद्यालय, इंगलैण्ड को प्राप्त हुआ। १८५८ में सुरासार में रक्षित पूर्ण शरीर ब्रिटिश म्यूजियम में पहुँचा।

## गिब्बन

गिब्बन सब से निम्न श्रेणी का विपुच्छ कपि या बनमानुष है। ये मनुष्य के निकटतम जन्तुओं में निम्नतम स्थान पा सकते हैं। इनकी विशेषता बाँहों की विशालता है। गिब्बन के खड़े होने पर उसके बाहु की हथेली भूमि स्पर्श करती है। अँगूठा भलीभाँति रचित होता है, किन्तु हथेली का उपयोग साधारण रूप में गतिशील अवयव के स्थान पर लोहे की चिमटी की तरह कोई वस्तु बलपूर्वक दबा सकने समान ही होता है। कुछ जातियों के गिब्बन में दूसरी



गिब्बन

और तीसरी उँगलियाँ प्रायः जुट कर एक हो गई होती हैं या अङ्गुलिजाल (त्वचा की पट्टी या जाली) से सम्बद्ध होती हैं तथा पैर की लम्बाई हाथ से बड़ी भी पाई जाती है। सिर बिल्कुल गोला-

कार सा होता है, तथा नासिका अन्य सभी विपुच्छ कपियों (बनमानुषों) की अपेक्षा अधिक उभड़ी (सेतुवत) होता है। रोमाच्छादन गहरा और मोटा होता है। उष्ण कटिबन्ध में उष्णता तथा आर्द्रता से व्याकुल जन्तु के लिए घने लम्बे बालों की व्यवस्था आश्चर्यजनक ही जान पड़ती है। इतना अवश्य है कि वृक्षों के शृंग ग्रीष्म काल की रात्रि में भी अधिक ठंडे होते हैं। दूसरे वर्षा से रक्षा के लिए लम्बे घने बाल उपयुक्त साधन हैं। ऊपर से बूँद-बूँद चू सकने वाली स्थिति और सीधी धूप से भी रक्षा मिलती है।

गिब्बन की विशाल, चमकीली तथा दूर-दूर आँखें उसके जिज्ञासु तथा चपल मस्तिष्क का आभास देती हैं। ये बड़े शिक्षणशील और मिलनसार होते हैं। मानव समाज में रहने के शीघ्र अभ्यस्त हो जाते हैं तथा उच्चतर विपुच्छ कपियों को सिखाए जा सकने वाले कौशलपूर्ण कार्य सम्पन्न करना सीख जाते हैं।

गिब्बनों का प्रसार आसाम, बर्मा, थाईलैंड (स्याम), हिन्द-चीन, मलाया, सुमात्रा, जावा और बोर्नियो में है। इसकी दो प्रजातियाँ पाई जाती हैं। स्यामंग प्रजाति सुमात्रा और मलाया में पाई जाती है। इसकी लम्बाई ३ फुट से कुछ अधिक होती है। इसका रंग गहरा काला होता है। ठुड्डी लाल भूरी होती है। दूसरी प्रजाति में हूलक और लार जातियाँ होती हैं। इस प्रजाति को हाइलोबेट नाम दिया जाता है। लार गिब्बन का आकार भी स्यामंग और हूलक के बराबर ही होता है। इसका रंग धूसर काला से लेकर पीलापनयुक्त श्वेत तक होता है। मुख नग्न काला होता है। गलमुच्छा श्वेत होता है। हाथ-पैर उजले से होते हैं। इसकी कई उपजातियाँ तनासराम (बर्मा), थाईलंड (स्याम) मलाया प्रायद्वीप, जावा, सुमात्रा और बोर्नियो में पाई जाती हैं। हूलक जाति का गिब्बन आसाम तथा बर्मा पहाड़ियों में पाया जाता है। इसका

रंग काला होता है। माथे पर श्वेत रंग की रेखा होती है। हिन्दचीन में इन्हीं की प्रजाति में कानकलर नाम की जाति पाई जाती है।

स्यामंग गिब्बन के शरीर में पित्ताशय के समान कोई थैली होती है जो हवा भरने से अंगूर के दाने बराबर हो जाती है। यह उस की स्वर-लहरी को अधिक गुञ्जित करती है। सभी गिब्बनों में उच्च शब्द करने का गुण मुख्य होता है। मीलों तक उनका उच्च नाद सुना जा सकता है। प्रातः-संध्या शब्द करने के विशेष अवसर ज्ञात होते हैं। हूलक का उच्च स्वर उनके नाम के अनुकूल कहा जा सकता है। यह "हू.........लक, हू ऊ ऊ.........लक" शब्द आवृत्त करता प्रतीत होता है।

गिब्बन समाज प्रिय होते हैं। अपनी उपस्थिति घोषित करने के लिए सामूहिक रूप में गीदड़ों की भाँति चिल्लाहट सी मचाकर गायन का स्वाँग कर बैठते हैं। जन्तुशालाओं में कोई भी घटना होने, किसी दर्शक मण्डली के आने या अन्य किसी बात से उनमें गा उठने की वृत्ति जाग पड़ती है। कभी सन्ध्या को वाद्य-यन्त्रों का स्वर या गायन सुनकर वे चुप बैठे सुनते हैं।

गिब्बन, बिना किसी भी अपवाद के सभी विपुच्छ एवं पुच्छीय कपियों से अधिक क्रियाशील होते हैं। उनकी चपलता की किसी अन्य जन्तु द्वारा बराबरी नहीं हो सकती। पूँछ न होने पर भी ये बाहु से काम लेकर सावधानीपूर्वक चल लेते हैं। किसी वृक्ष की आड़ी डाल पर ये अपना हाथ शरीर से समकोण सा बनाकर मोड़े रख दौड़ सकते हैं। परन्तु उनका अधिक अभ्यास हथेली को भूमि पर रख कर बाहु के बल ही चलने का होता है। एक बार हथेली भूमि पर कर दूसरी बार आगे की ओर उसे रखने में वे तीस फुट मार्ग पार सकते हैं।



# वानर-वंश

वानर-वंश में पूर्वी गोलार्द्ध के सभी बन्दरों, लंगूरों आदि की गिनती होती है। बेबून की भी उसी में गिनती है। वानर-वंशी जन्तु भी नर रूप गण में माने जाते हैं, परन्तु वन मानुसों की अपेक्षा वे न्यून ही मानवरूप होते है। इनकी अधिकांश में विभिन्न लम्बाई की पूँछ होती है। किन्तु कुछ वानर-वंशी जन्तु भी पुच्छ हीन होते हैं। सैकड़ों जातियों के वानर पाए जाते हैं जो रूप रङ्ग तथा शरीर की आंतरिक रचना में विभिन्नता रखते हैं। कुछ पत्तियाँ खाने वाले बानरों की जातियाँ ऐसी होती हैं जिनका अमाशय रोमथक (जुगाली करने वाले) चौपायों सा ही होता है। अधिकांश वानर वृक्षचारी होते हैं।

## बैबून

बैबून अफ्रिकीय वानर हैं जिन्होंने वृक्षचारी जीवन का परित्याग कर भूचारी जीवन ग्रहण कर लिया है। ये प्रायः खुले मैदान में रहते हैं। अतएव इन्हें भूचारी चौपायों की भाँति रूप धारण करते पाया जाता है। वक्षस्थल गहरा बना होता है तथा पार्श्व भागों से दबा होता है। पूँछ उपयोग में न होने के कारण क्षीण बन गई होती है। हाथ भूमि के सतत संपर्क के कारण कुन्द और कठोर बन गए होते हैं। उनको अपना भोजन भी प्रायः भूमि से ही प्राप्त होता है। अतएव नासिका अत्यधिक संवेदनशील बन गई होती है जिससे भोजन शीघ्र ढूँढ़ सकें। मुख का रूप शूकरवत बना होता है। उनकी आँख की रक्षा के लिए भौंहों के स्थान पर

उभड़ी हुई अस्थि होती है, जिससे उनकी विकट मुखाकृत्ति बन गई होती है। रदनक दाँत बढ़कर प्रबल अस्त्र का रूप धारण किए रहते हैं। उनका उपयोग केवल प्रतिद्वन्दी नर बैबूनो से ही संघर्ष करना नहीं होता है बल्कि विकट हिंसक जन्तुओं के प्रहार का भी शमन करने में होता है।

बैबून अन्य नर-रूप जन्तुओं की भाँति उभयभक्षी (मांस तथा शाक भक्षी) होते हैं। आमिष भोजन की खोज में वे बालू को खोदते हैं और सावधानीपूर्वक उसे छानकर सरीसृपों, अंडों, कीटों आदि की खोज करते हैं। बिच्छू या बर्रे को आहार बनाने के पूर्व वे डंक हीन कर लेने का बराबर ध्यान रखते हैं। जो भोजन तुरन्त ग्रहण नहीं करना होता उसे मुख में संचित कर. रखने के लिए विशेष थैली बनी होती है। उसे कपोलीय खाद्यधानी कह सकते हैं। यह विधि कदाचित पूर्वी गोलार्द्ध के वानर-वंशियों में सामाजिकता की की वृत्ति के कारण रही हो जिसमें एक सदस्य के भोजन पाकर तुरन्त ही दूसरे को हस्तान्तरित कर रक्षित किया जा सकता हो अथवा शीघ्रता में स्वयं ही उसे मुख के अन्दर डाल-डालकर भाग जाना सम्भव हो।

बैबून कुछ अन्य वानरों की भाँति अपने शरीर पर विशेषतया पिछले भाग में त्वचा के नग्न भाग प्रदर्शित करते हैं। गेलाडा बैकून में केवल नितंबों पर ही नग्न त्वचा नहीं होती, बल्कि वक्षस्थल पर भी होती है।

बैबून समाजप्रिय जन्तु हैं। यह वृत्ति उनको बल प्रदान करती है। ये पचीसियों से लेकर सैकड़ों की संख्या में यात्रा करते हैं। कहीं खेत में पड़ते ही उसका सर्वनाश कर देते हैं। सिंह और चित्र-व्याघ्रों द्वारा इनका कुछ बध हो सकता है किन्तु कभी इनका संख्या-

ह्रास नहीं होता। इनके रहने का विशेष क्षेत्र होता है। इनमें कुछ सामाजिक नियम भी होते हैं।

बैबूनों का झुण्ड पारिवारिक दलों द्वारा बना होता है। प्रत्येक दल का एक नर बैबून दलपति होता है। कभी उसी में दूसरा नर बैबून प्रौढ़ तथा पुष्ट होकर अपनी प्रबलता का प्रमाण संघर्ष द्वारा देता है और दल के दो टुकड़े हो सकते हैं या किसी प्रतिद्वन्द्वी की मृत्यु भी हो सकती है। एक दल की मादा किसी अन्य दल में सम्मिलित हो जाय तो उसके लिए दूसरे दल से झगड़ा हो सकता है जिसमें कदाचित् उस विश्वासघाती या दल-परित्यक्ता मादा को अपने प्राण भी गँवाने पड़ सकते हैं।

बैबूनों को आहार के लिए छोटे-मोटे झगड़े उठने के अतिरिक्त प्रायः सहिष्णुतापूर्वक शान्त रहने की वृत्ति रखते पाया जाता है। कभी-कभी तो उनकी सहकारिता बड़ी प्रशंसनीय हो सकती है। किसी दल के कुछ शस्त्रधारी शिकारियों द्वारा पीछा किए जाने पर यदि कुछ अल्पायु शिशु पीछे छूट जायँ तो उन्हें बचाने के लिए कुछ वयस्क नर बैबून अपने प्राण का भय छोड़कर पुनः पीछे जाते हैं और उन्हें बचा लाने का प्रयत्न करते हैं। कुत्ते उनके उत्तेजित दल का सामना करने में असमर्थ ही होते हैं। ये अपने प्रबल रदनक दाँत बाहर निकालकर शरीर के बाल खड़े कर लेते हैं और उच्च स्वर से पुकार मचाने लगते हैं। ऐसे विकट प्रदर्शन के सम्मुख प्रायः कुत्ते नहीं टिक सकते। कुछ विशेष रूप के सिखाए शिकारी कुत्ते ही उनका शिकार करते हैं। वे कुत्ते बैबूनों के चारों ओर चक्कर लगाते-लगाते उन्हें भौचक्का बना देते हैं और अचानक पीछे से प्रहार कर देते हैं। उस दशा में बैबून धोखा खाकर आहत हो जाते हैं। फिर भी उनकी सतर्कता तथा रक्षा करने का साहस उल्लेखनीय है।

वैबून दिन का आहार खोजते तथा रात को विश्राम करते हैं। रात्रिकाल का आश्रयस्थल कोई घनी हरियाली का स्थल हो सकता है। एक बार में एक शिशु ही उत्पन्न होता है जिसे माता पहले उदर से चिपका कर चलती है। बाद में पीठ पर बैठा कर चलती है।

बाल सँवारने की क्रिया भी वैबूनों में देखी जाती है। दल की मादाएँ एक दूसरे के प्रतिस्नेह भाव दिखाने के लिए दूसरे का बाल सँवारती हैं। दलपति के भी बाल कुछ स्नेहपात्र सदस्य उसका आदेश पाकर सँवारते हैं।

पूज्य या तारतारी वैबून मिस्र, अबीसीनिया सूडान तथा अरब में पाया जाता है। इसका रंग धूसर-सा होता है तथा मुख चमकीला गुलाबी होता है। नर में कंधे के ऊपर घने बालों की ओढ़नी सी बनी होती है जिससे उसका रूप भव्य बना होता है। मिस्र में यह पूज्य माना जाता था। ईसा के पूर्व हर्मोपोलिस नगर को मिस्र-वासियों ने वैबूनों को ही समर्पित-सा कर दिया था। वैबून को बहुसंख्यक भित्ति-चित्रों में पाया जाता है। संरक्षित प्राचीन शवों रूप में भी इसे मिस्रवासियों ने संरक्षित रक्खा। किन्तु ये जन्तु पूज्य ही नहीं थे। दैनिक उपयोग में भी आ सकते थे। भित्तिचित्रों तथा पेपिरस (प्राचीन चित्रों) द्वारा सिद्ध होता है कि ये अनेक कार्य करते थे। प्रहरी शिकारी कुत्ते आदि का काम करते, फल-संचय कर सकते, फलाच्छादित वृक्षों पर चढ़ाकर इनसे फल तोड़-वाए जाते। नाव खेने की भी शिक्षा इन्हें दी जाती।

गेलाडा वैबून दक्षिणी अफ्रीका में पाया है। इसके वक्षस्थल पर नग्न त्वचा होती है। जैतूनी वैबून तथा गिनी वैबून छोटे या मझोले डीलडौल के होते हैं। ये पूर्वी और पश्चिमी अफ्रीका में

पाये जाते हैं। पीला बैबून भी इन्हीं के आकार का होता है। वह दक्षिणी अफ्रीका में पाया जाता है।



चकमा बैबून

चकमा बैबून भीमकाय होता है। यह दक्षिणी अफ्रीका में

पाया जाता है। यह बुद्धिमत्ता के कार्य कर दिखाने के लिए प्रसिद्ध है। एक चकमा बैबून के कृत्यों का गुणगान तो सारा संसार ही करता है। १८७७ ई० में एक रेलवे कर्मचारी की टाँगें कट गई थीं। वह सिगनल घर में काम करता था। इसलिए वहाँ तक आना जाना पड़ता। उसने एक ठेला गाड़ी बना ली जो पटरी पर एक लग्गी से चलायी जा सकती। उसकी सहायता एक पालतू कुत्ता करता। उस कर्मचारी ने दक्षिण अफ्रीका से एक चकमा बैबून प्राप्त किया। उसे सिखाकर कुत्ते के साथ ही ठेला गाड़ी चलाने में सहायक बनाने का उसने अभ्यास कराया। कुत्ते की मृत्यु पर वह चकमा बैबून ही अपने स्वामी की ठेलागाड़ी चला लेने लगा। वह एक मामूली पंप को चलाकर पानी निकाल लेने का भी काम कर लेता। एक हल्के इंजिन के चालक तक वह एक कुन्जी लेकर दे आता। दिन भर काम कर लेने के बाद वह कुटी में आकर अपने स्वामी का सिर धीरे-धीरे दबाता।

मैंड्रिल बैबून चकमा बैबून के बराबर आकार का ही होता है। उसके शरीर की ऊँचाई पिछले पैरों पर खड़े होने पर चार फुट से अधिक होती है। इसके शरीर का रंग हरापन युक्त भूरा होता है। मादा तथा अल्पायु मैंड्रिल का मुख मटमैले रंग का होता है। प्रौढ़ नर का रंग अद्वितीय होता है। ऊपरी रदनक दाँत का विशेष विकास कपोल की अस्थियों को ऊँचे उभाड़ रूप में कर देता है जो सुन्दर आसमानी रंग की त्वचा के मोड़ से आच्छादित रहता है। इसके शरीर का रंग लाल भूरा होता है जो अधोतल में मखनिया या (हल्का बादामी) श्वेत हो जाता है। नासिका रक्त वर्ण की होती है। हल्के गुलाबी रंग के कान, हाथ और पैर होते हैं। दाढ़ी मक्खनिया रंग की होती है। पिछले पैर मुख के रंग के ही होते हैं। इन विचित्र रंगों में इस बैबून का शरीर दर्शनीय होता है।

मैंड्रिल बैबून पश्चिमी अफ्रीका में पाया जाता है। यह छोटे झुण्ड रूप में रहता है। कहा जाता है कि यह अकेले ही चित्रव्याघ्र



मैंड्रिल बैबून

(तेंदुआ) को पराभूत कर सकता है। बन्दी मैंड्रिल बैबून चूहे-चूहियाँ, गौरैया आदि पकड़ कर खा जाता है। उनको वह सर्वांग निगल जाता है।

मैंड्रिल बैबून का प्रसार कुछ अधिक व्यापक क्षेत्रों में पाया जाता है। इसका रंग-रूप मैंड्रिल बैबून-सा ही होता है। परन्तु मुख का रंग एक समान काला होता है और निचला ओठ प्रौढ़ नरों में एक सुन्दर रक्त वर्ण की पट्टी द्वारा चिह्नित होता है। यह बैबून भी मैंड्रिल की ही भाँति भीषण और युद्धप्रिय होता है किन्तु यह शुद्ध बैबूनों की अपेक्षा छोटे दल रूप में ही रहता है।

## विकृतिमुखी कपि (ग्वेनोन )

वानर-वंशी जन्तुओं में सब से बड़ा समुदाय ग्वेनोन्स बन्दरों का है। इन्हें विकृतिमुखी कपि नाम दे सकते हैं। यह जाति बड़े आकार की होती है और केवल अफ्रीका में पाई जाती है। ये झुण्ड रूप में अफ्रीका के उष्ण-कटिबन्धीय भागों में रहते हैं। इनकी पूँछ लम्बी होती है। इनके शरीर पर एशियाई बन्दरों की अपेक्षा अधिक पूर्णतः बाल उगे होते हैं। बालों का प्रचुर रंगीन रूप होता है। गालों की खाद्य द्रव्य चुरा कर रखने वाली थैली बड़ी होती है।

ग्वेनोन्स बन्दर पालतू बनाने में सबसे अधिक उपयुक्त होते हैं। उसका कारण इनकी सुन्दरता नहीं है। बल्कि इनका उत्तम स्वभाव है। अन्य बन्दरों की भाँति ये भी एक दूसरे का जूँ हेरने का स्वाँग करते हैं। परन्तु बन्दरों में जूँ पड़ ही नहीं सकती। बालों के मध्य मुर्दा त्वचा की टूटी परतें होती हैं जो लवणीय होती हैं। कदाचित उसे ही प्राप्त करना उनका उद्देश्य होता है।

अनेक प्रकार के ग्वेनोन्स या विकृतिमुखी कपियों में बालों का रंग श्वेत तथा अन्य रंगों का झिलमिल रूप का होता है। इस रूप का कारण यह होता है कि प्रत्येक बाल में कई रंगों की चूड़ियों या अँगूठियों-सी चारों ओर घूमी आड़ी गोल रेखाएँ होती हैं। सबसे अधिक प्रसिद्ध ग्वेनोन की जाति हरित वानर होती है किन्तु उसके बालों का रंग हरा भासित होने का यह कारण होता है कि उसके प्रत्येक बाल में एकान्तर रूप से श्वेत और काली रेखा-मुद्रिकाएँ या चूड़ियों-सी गोल पट्टियाँ होती हैं। इनके मिलने से हरा-सा रंग प्रतिभासित होता है। यह प्रसिद्ध वृक्षचारी बन्दरों में से है। दक्षिण अफ्रीका में पाया जाता है। यह अत्यन्त कृशकाय होता है। स्थानीय कसानों से जान बचाने के लिए इसे सदा सजग रहना पड़ता है।

बनविडाल, साँप तथा शिकारी पक्षियों से भी इसे अपनी जान बचाने का सदा प्रयत्न करना पड़ता है। फसल की रक्षा के लिए इनका संहार शिकारी पक्षियों द्वारा होते देख किसान शिकारी पक्षियों को आदर की दृष्टि से ही देखते हैं।

हरित बन्दर के दो दल परस्पर मुठभेड़ कर भी अपना संहार करते हैं। किसानों के लिए एक दूसरी विपत्ति यह होती है कि जो कीटभोजी पक्षी टिड्डी तथा अन्य कीटों का भक्षण करते हैं, उन पक्षियों के अंडे हरित बन्दर खा जाता है जिससे उनकी संख्या का ह्रास होता है। किन्तु घास चरने वाले पशु गोबलाका की भाँति हरित बन्दरों का भी स्वागत ही करते हैं क्योंकि ये उनकी बदन पर बैठ कर उनकी किलनिमों या अन्य परोपजीवी कीटों का भक्षण कर सकते हैं।

कुछ ग्वेनोन बन्दरों में कपोलीय झालर होती है। कुछ में माथे पर श्वेत पट्टी होती है। एक जाति के ग्वेनोन में तो नाक पर हल्के



श्वेतमुच्छीय कपि

रंग का धब्बा होता है। अतएव उसे 'रञ्जित नासिका वानर' कहते हैं। किन्तु सब से भव्य रूप मुच्छीय वानर का होता है। इसके ऊपरी ओंठ पर धूमिल नीला सा धब्बा होता है जो मूँछ सा जान पड़ता है इसलिए ग्वेनोन की इस जाति का मुच्छीय कपि नाम

पड़ा है। एक जाति में श्वेत दाढ़ी (कूर्च) होती है। इसे ड्याना बन्दर कहते हैं। किन्तु श्वेतकूर्चीय कपि नाम बिल्कुल उपयुक्त हो सकता है। कहा जाता है कि इसे अपनी दाढ़ी का बड़ा ही अभिमान होता है। मुख से पानी पीते समय यह दाढ़ी को एक ओर पकड़ रखता है। इसका रंग ऊपरी तल पर काला, भूरा, नीला और बादामी होता है तथा वक्षस्थल चमकीला श्वेत होता है।

वर्वेट ग्वेनोन हरित कपि समान ही होता है परन्तु श्वेत गलगुच्छे, पूँछ की काली छोर तथा पूँछ के आधार स्थल में कुछ लाल से रंग का धब्बा इसकी विशेषता होती है। यह विशेषतः एक पेड़ की गोंद ही, जंगली रूप में रहने पर, खाता है।

मोना बन्दर में पीठ के मध्य से दुम की जड़ तक सुन्दर बादामी पट्टी होती है। कण्ठ तथा वक्ष-स्थल श्वेत होता है। शरीर का रंग मटमैला धूसर होता है।

ग्वेनोन बन्दरों के अतिरिक्त मैंगेबी प्रजाति के बन्दर भी होते हैं जो अफ्रीका के उष्ण कटिबन्धीय भूभागों में रहते हैं। रंग रूप में ये ग्वेनोन से मिलते हैं। परन्तु इनका थूथन कुछ लम्बा होता है। डीलडौल भी कुछ बड़ा होता है। धूसरकपोल मैंगेबी, पट्टित मैंगेबी, शिखी मैंगेबी, चपल मैंगेबी, धूम्रीय मैंगेबी, काले मैंगेबी तथा श्वेतशीर्ष मैंगेबी इसकी जातियाँ हैं। मैंगेबी बन्दरों की पूँछ लम्बी होती है तथा अधिकांश जातियों में श्वेत पलक होते हैं। ये पश्चिमी अफ्रिका में पाए जाते हैं। इनमें स्वर-कोष्ठक नहीं होता। अतएव ये चुप्पा से पाए जाते हैं। धीरे से गले की गुर्राहट सा ही शब्द कर लेते हैं। ये छोटे दलों में रहते हैं तथा वृक्षों से कदाचित ही कभी दूर होते हों। ये प्रायः अपनी पूँछ ऊपर उठाए रख कर उसकी छोर पीछे मोड़े रहते हैं। वह उनके सिर तक पहुँची होती है।

पाटा कपि लम्बे पैरों के द्रुतगामी होते हैं। ये ग्वेनोन सदृश ही होते हैं परन्तु वृक्षचारी नहीं होते, बल्कि चट्टानी स्थलों तथा मैदानों में रहते हैं। इस कारण इनके पैरों के तलवे बैबूनों की तरह स्थूल बन गए होते हैं। इनके शरीर का ऊपरी तल नारंगी तथा उदर पैरों और पूँछ का रङ्ग श्वेत सा होता है। मुख काला होता है। अफ्रीका के उष्ण कटिबंधीय भूभाग में इनका निवास होता है। काली नाक का पाटा कपि कई नस्लों (उप जातियों) का होता है। वह सेनेगल से केमेरून तक और कांगो में पाया जाता है। पूर्वी अफ्रिका में श्वेत बालों युक्त नासिका का कपि मिलता है जो हेम्परिच हुस्सार नाम से ज्ञात है। इनका प्रसार कोरफोडन से उगंडा और ऊपरी कांगो तक पाया जाता है।

पाटा कपि दल रूप में घूमते हैं। ये बड़े निडर होते हैं। ये अपने आक्रामकों को प्रायः डंडे और अन्य उपकरण फेंक कर मारते हैं। ये कभी-कभी हाथ और पैरों पर ऊपर नीचे कुलाँच मार कर नाच सा कर अपना मनोविनोद करते हैं।

## जम्बू कपि (मैकेक)

अफ्रिका में जिस प्रकार ग्वेनोन प्रजाति के कपियों का अधिक प्रसार है उसी प्रकार एशिया में मैकेक प्रजाति के बन्दरों का प्रसार है। एशियाई बन्दर कहने के स्थान पर इसका नाम पाश्चात्य जगत में यही प्रसिद्ध है। यदि इसे जम्बू (एशिया) कपि कहा जाय तो अनुचित नहीं। इसकी अनेक जातियों में निम्न का नाम लिया जा सकता है—बर्बर कपि (बार्बरी एप), कर्कभक्षी (क्रैब-ईटिंग), जापानी कपि, रक्तनितंब कपि (रीसस), सीमंतीय या माँग युक्त कपि (बोनेट), शूकरपूच्छीय आदि। इन नामों के अतिरिक्त भी जातियों के नाम है। कुल जातियाँ लगभग बीस पाई जाती हैं।

एशिया के अतिरिक्त क्षेत्र में कुछ का प्रसार पाया जाता है परन्तु अधिकांश जातियाँ एशियावासी ही हैं। मैकेक की जातियाँ पूँछ की लंबाई में भिन्नता रखती है। कुछ में तो छोटी ही पूँछ होती है। कुछ में केवल नाम मात्र को ही होती है, किन्तु कुछ जाति के मैकेकों में बहुत लंबी भी होती है। कुछ बिल्कुल पुच्छहीन भी होती हैं।

लम्बपुच्छीय जम्बू कपि (मैकेक) में सीमंतीय या माँगों वाला कपि (बोनेट मैकेक) सबसे अधिक प्रसिद्ध है। (सीमंत) दक्षिणी भारत में पाया जाता है। सिर पर स्त्री की माँग के समान बाल होने से ही इसे सीमंतीय कपि कहा जाता है।

रक्तनितंब कपि को बङ्ग कपि (रीसस) भी कहते हैं। यह उत्तरी भारत में पाया जाता है। शरीर का पिछला भाग लाल रङ्ग के बालों युक्त होता है। अतएव इसे रक्तनितंब कह सकते हैं। पूर्व में बर्मा, थाईलैंड, हिन्दचीन, और हैनान तथा उत्तर में चीन के पेकिंग नगर तक प्रसार पाया जाता है। इसके शरीर का रङ्ग हरापन युक्त धूसर तथा अधोतल में श्वेत होता है। मुख, कान, और हाथों का रङ्ग लाल से लेकर ताम्रवर्ण (मटमैला) तक होता है। सिर तथा धड़ की लम्बाई २५ इञ्च तथा पूँछ की लम्बाई १२ इंच होती है। ऊँचाई पर भी रह सकता है तथा विषम ऋतु का सामना कर सकता है। परन्तु हिमालय में नीचे मैदान में उतर आता है।

शूकरपुच्छीय कपि मलाया का निवासी है। इसकी पूँछ बहुत छोटी होती है तथा विरल बालों युक्त होती है। वह सूअर की पूँछ की तरह ऐंठन युक्त या पीठ पर आगे की ओर मुड़ी होती है। इसका ऊपरी तल जैतूनी भूरा, अगली भुजा पीलापनयुक्त, उदर पीलापन युक्त श्वेत तथा शरीर का नग्न भाग मटमैले लाल रङ्ग का होता है। सिर तथा धड़ की लम्बाई २४ इञ्च और पूँछ की लम्बाई

६-६ इञ्च होती है। इसका प्रसार तनासरिम (बर्मा), मलाया, सुमात्रा और बोर्नियो में है। यह वृक्षचारी से अधिक भूचारी है।



शूकरपुच्छीय कपि

सुमात्रा के पश्चिमी तट के पठारों में नारियल तोड़ने के लिए पाला जाता है किन्तु वनस्पति शास्त्री तो ऊँचे वृक्षों की चोटी के नमूने संग्रह कराने में इसका उपयोग करने लगे हैं।

बर्बरी कपि (बार्बरी एप) की कथा विचित्र है। यह कदाचित् जिब्राल्टर की पहाड़ी पर जंगली रूप में रहता था, परन्तु उसका अन्त हो गया। बाद में वहाँ फिर पहुँचाया गया। इसका रङ्ग जैतूनी भूरा होता है मुँह, हाथ तथा पैर भूरे होते हैं। नितंब प्रदेश धूमिल लाल होता है। पूँछ नाम मात्र की ही होती है। इसकी लंबाई

लगभग २ फुट ६ इंच होती है। इसका निवास मोरक्को और अल्जियर पहाड़ों में पाया जाता है। केवल यहीं एक बन्दर एशियाई जाति का है जो योरप में पाया जाता है। अफ्रीका के बार्बरी प्रदेश में वृक्षप्रधान भूभागों में यह अधिक पाया जाता है। इस कारण बार्बरी या बर्बरी नाम पड़ा है। मूर लोगों ने इस जाति के बन्दरों को उस स्थान पर पहुँचाकर प्रसारित किया था।

जिब्राल्टर पर बर्बरी कपि के निवास करने की ऐतिहासिक कथा है। १८५६ से वह वहाँ की अँग्रेजी लश्करों में प्रसिद्ध रहता आया है। पिछली शताब्दी के प्रारम्भ में कुल १३० बंदर थे। ये कई दलों में विभक्त थे। प्रत्येक दल एक प्रौढ़ कपि के अनुशासन में रहता रहा। ये लश्करियों, कृषकों, या अन्य लोगों को भारी क्षति पहुँचाते रहते। १९२१ में तो इनके आततायीपन की पराकाष्ठा सी पहुँच गई। एक विशालकाय वृद्ध नर कपि बड़ा ही उत्पाती सिद्ध हुआ। यह उत्पाती कपि मनुष्यों के लिए ही भयानक नहीं सिद्ध हुआ, बल्कि अपनी ही जाति की मादाओं का बध करने में प्रवृत्त पाया गया। पहले कितनी ही बार मनुष्यों के हाथ मारे जाने या अपने ही सजातीय पशुओं के हाथ मृत होने से उनकी संख्या अत्यधिक न्यून हो सकी थी। अतएव कई बार नए बर्बरी कपि वहाँ पहुँचाए जाते रहे। कौतूहल की बात यह है कि योरप भर में जङ्गली बन्दर केवल ये ही थे। उस समय जब किसी प्रकार उस हिंसक कपि का पता लगा तो वहाँ कुल आठ बन्दर ही शेष रह गए थे। इस उत्पाती को किसी प्रकार पकड़कर इसके सभी दाँत उखाड़ डाले गए। किन्तु ऐसे निरापद रूप का बनाकर उसे छोड़ने पर भी मादाओं की संख्या न्यून होने लगी। बाद में ज्ञात हुआ कि यह उत्पाती कपि मादाओं को किसी ऊँचे कगारे से नीचे फेंककर मार डाला करता था। उसकी यह करतूत ज्ञात होने पर कोई दूसरा

चारा न था। वह पकड़कर लन्दन की जन्तुशाला में बन्द कर दिया गया जहाँ बन्दी रूप में ही उसकी मृत्यु हुई।

जिब्राल्टर में हाथी, गैंडे, तथा लकड़बग्घे के प्राचीन प्रस्तरा-वशेष मिले हैं। इसलिए अनुमान किया जाता है कि जिब्राल्टर कभी अफ्रीका से स्थल द्वारा सम्बद्ध रहा होगा। उस समय ही बार्बरी कपि भी वहाँ कदाचित पहुँचा हो, परन्तु कालान्तर में जल-प्रणाली द्वारा जिब्राल्टर के पृथक हो जाने से उसकी जाति भी पृथक पड़ी रह गई हो।

जापानी मैकेक बड़े आकार का पुच्छहीन कपि है। उसका शरीर चूहे से धूसर रङ्ग का होता है। मुख मटमैला लाल होता है। यह पर्वतों पर रहने वाला है। चीड़ के जङ्गलों से आवृत ऊँचे पहाड़ों पर पाया जाता है। जापान में इसे अर्द्ध पूज्य सा मानते हैं। इसका उल्लेख प्राचीन दन्तकथाओं में विशेष पाया जाता है। कला पूर्ण वस्तुओं पर तीन बन्दरों के पंक्ति में बैठे चित्र बने पाए जाते हैं। एक अपने हाथ से मुख बन्द रखता है। दूसरा बन्दर कान बन्द रक्खे रहता है तथा तीसरा आँखें बन्द रखता है। इसका भाव कदाचित कि पाप या कुकृत्य को देख, सुन या बोल न सकने का माहात्म्य प्रकट करना होता है।

फारमूसा में एक समुद्रजीवी सा मैकेक होता है। वह तट पर चट्टान की खोहों में रहता है और आहार के लिए समुद्र पर अव-लंबित रहता है। ज्वार के हटने पर तट पर छूटे जीव-जन्तुओं का ही आहार नहीं करता, बल्कि समुद्री शैवाल भी खा लेता है।

कृष्ण कपि सेलेबीज़ में पाया जाता है। यह बैबून और शुद्ध कपियों के मध्य का जन्तु ज्ञात होता है। यह केवल सेलेबीज़ में ही पाया जाता है। उस द्वीप में भी उत्तरी भाग में ही अधिक प्रसारित पाया जाता है। सिर से पैर तक इसका शरीर पूर्ण काला होता है।

इसकी पूँछ मैंड्रिल तथा ड्रिल की भाँति केवल एक खूँटी सी जान पड़ती है। यह सम्भानित कपि है। स्थानीय निवासी तो उसी का



सेलेबीज कृष्ण कपि

वंशज होने का गर्व करते हैं। यह पुष्ट जन्तु है। बैबून के विरुद्ध मुख्यतः वृक्षचारी होता है।

समस्त संसार के वानरों को दो पृथक विभागों में बटा माना जाता है। एक तो पूर्वी गोलार्द्ध (पुरानी दुनियाँ) के बन्दर कहलाते हैं, दूसरे विभाग को पश्चिमी गोलार्द्ध के बन्दर कहते हैं। पहले विभाग को प्राची कपि वर्ग और दूसरे को प्रतीची या पाताल कपि वर्ग कह सकते हैं। प्राची वर्ग या पुरानी दुनिया के बन्दरों की स्पष्ट पहचान यह है कि इनकी पूँछ अपने लपेट से कोई वस्तु पकड़ नहीं सकती। किन्तु नई दुनिया के बन्दरों में पूँछ की छोर

ग्राह्य शक्ति युक्त पाई जाती है। प्राची (पुरानी दुनिया) वर्ग के कपियों में एक और विशेषता यह होती है कि पैर पूर्ण विकसित होते हैं तथा नितम्ब पर थोड़ा या बहुत बाल रहित भाग होता है। इनमें मण्डली रूप में रहने की वृत्ति होती है। अकेले-दुकेले कभी-कभी ही पाए जाते हैं। ये देश-देशों में बहुत प्राचीन काल से पूज्य भी माने जाते रहे हैं।

पुरानी दुनिया के बन्दरों की जातियों को वानर वंश नाम दिया जा सकता है। इसके भी दो उपवंश होते हैं। एक को कपि



बहुरंजित (कोलोबस) छिन्नअंगुष्ठ कपि

उपवंश और दूसरे को लांगूल उपवंश कह सकते हैं। ऊपर वर्णित सभी जातियों के कपियों को कपि उपवंश का मानते हैं। लांगूल उपवंश में कोलोबस या ग्वेरेजा (छिन्नअङ्गुष्ठ कपि), लंगूर, शुंडीय कपि तथा चपटी नाक के कपि (चिपिट नासा) आदि होते हैं।

## छिन्न अंगुष्ठ कपि 'ग्वेरेजा'

ग्वेरेजा या कोलोबस बन्दर सबसे अधिक अलंकृत कपि होते हैं। इनमें से बहुतेरे चटकीले रंगों के होते हैं तथा शिखा, दाढ़ी,



ग्वेरेजा (केशरी छिन्नअंगुष्ठ कपि)

मूँछ आदि रूप के बालों की बाढ़ रखते हैं। इनकी पूँछ में श्वेत बालों का बड़ा गुच्छा होता है। खाल पर इन रंगीन बालों के होने से सुन्दर रूप होने के कारण व्यवसायियों की धनलिप्सा के कारण इनकी जितनी अधिक संख्या का बध हुआ होगा, उतना किसी भी अन्य बन्दर का नहीं हुआ होगा। सन् १८६४ ई० में १६८४०० ग्वेरेजा बन्दरों के मारे जाने का उल्लेख है जिनकी खाल से पाँच लाख रुपए प्राप्त हो सके। इस तरह के नृशंस कार्यों का फल भी

भोगना पड़ जाता है। ये बन्दर टिड्डियों के बहुसंख्यक अंडे चुन-चुन कर खा जाते हैं जिससे शलभ उत्पात न बढ़े। अतएव जिन क्षेत्रों से इनकी भारी संख्या मारी गई, शलभों का उत्पात अबाध रूप में बढ़ता पाया गया। इन बन्दरों को कोलोबस भी कहते हैं जिसका अर्थ छिन्नअङ्ग होता है। इनमें उँगलियाँ मुड़ कर अंकुश की भाँति कोई भी वस्तु पकड़ने का काम करती हैं अतएव अंगूठे की उपयोगिता नहीं रहती। इसी कारण वह लुप्त या क्षीण-सा हो गया रहता है। उसके स्थान पर एक मस्सा सा ही बना रहता है। इस रूप के कारण इनको छिन्नअंगुष्ठ (छिन्नांगुष्ठ) कपि कहा जाय तो उससे इनके हाथ की इस विचित्रता का बोध हो सके। इन बन्दरों का निवास अफ्रीका के उष्ण कटिबन्धीय भूभागों में पाया जाता है।

लंगूर को पत्रीय कपि भी कहते हैं। यह भारत, सिंहल तथा पूर्वी द्वीप समूह में पाया जाता है। इसका बदन छरहरा होता है। पूँछ बहुत लम्बी होती है। छोटा थूथन होता है। कपोल में भोजन चुरा सकनेवाली थैली नहीं होती। इसकी अनेक जातियाँ होती हैं। हनुमान, हिमालय लंगूर, चूड़ाधारी लंगूर, नीलगिरि लंगूर, और कृष्णशिख लंगूर आदि।

हनुमान का प्रसार मध्य और उत्तरी भारत में पाया जाता है। इसे लोग देवता-सा मानते हैं। इसकी लम्बाई ५ फुट होती है जिसमें ३ फुट इसकी गुच्छीय पूँछ ही होती है। इसका रंग धूसर-पन युक्त श्वेत होता है। हाथ और मुख का रङ्ग काला होता है। हनुमान लंगूर को हनुमान की उपजाति ही कहा जा सकता है। यह भूटान और काश्मीर के पहाड़ों में ६००० फुट की ऊँचाई पर पाया जाता है। चूड़ाधारी लंगूर हनुमान-सा ही होता है। यह आसाम, बर्मा, मलाया और जावा में पाया जाता है। नीलगिरि लंगूर दक्षिण

भारत में पाया जाता है। कृष्णशिख लंगूर के ऊपरी तल का रंग लाल भूरा तथा पैरों और पूँछ का रंग नारंगी होता है। सिर पर मटमैले रंग की शिखा होती है। यह सुमात्रा में पाया जाता है। सिंहल में रक्तमुखी लंगूर पाया जाता है। इसके शरीर का रंग धूमिल भूरा, कटि प्रदेश का धूसर श्वेत होता है। गलमुच्छे का रंग श्वेत होता है।

चपटी नाक के चिपिटनासा कपि की चार प्रसिद्ध जातियाँ होती हैं। इनको दीर्घ आकार के लंगूर ही कहना चाहिए। नर में नाक



चिपिटनासा कपि

का चपटा रूप विशेष व्यक्त रहता है। ये बड़े शक्तिशाली जन्तु हैं। ये ऊँचे स्थलों पर रहते हैं। ये बड़े उत्पाती भी होते हैं। एक

भारी दल को एक पर्वतीय दर्रे से जाते देख कर चीन में गाँव के



शुंडीय कपि

लोग उन्हें देखने निकले तो वे कपि घबड़ा कर भागने लगे। इस

भगदड़ में मद्य भरी बोतलें पीछे छूटी मिलीं। उन बन्दरों ने किसी गाँव की दूकान से लूट कर उन्हें प्राप्त किया था।

शुंडीय कपि केवल बोर्नियो में पाए जाते हैं। इनको लंगूरों का ही सम्बन्धी कह सकते हैं। इनका रंग लाल भूरा होता है। इनके नर में फूली हुई नाक इतनी बढ़ी होती है कि मुख से नीचे ठुड्डी तक लटकी मिलती है। मादा और अल्पवय में चपटी नाक ही होती है। इन कपियों में नासिका बढ़ी होने का कुछ कारण नहीं ज्ञात होता। कितनी ही जनश्रुतियाँ अवश्य पाई जाती हैं। ये जंगलों के जलखंडों से प्रायः दूर नहीं जाते। तैरने में बड़े कुशल होते हैं। पानी में प्रसन्नता से कूद पड़ते हैं। आधे मिनट तक डुबकी लगाए रह सकते हैं। ये झुण्डप्रिय होते हैं। परस्पर सौहार्द्र-पूर्वक रहते हैं। इस जाति के दो दल भी एक ही क्षेत्र में आनन्द-पूर्वक आहार ढूँढ़ते रह सकते हैं किन्तु दूसरी जाति के बन्दरों से मुठभेड़ लेकर उन्हें भगा ही देते हैं।

## अमेरिका के बन्दर

नई दुनिया के बन्दरों को नितम्ब-प्रदेश बाल रहित होने के अतिरिक्त खाद्यसंचक कपोलीय थैली से भी रहित पाया जाता है। एक और विशेषता यह है कि उन सबमें नाक पुरानी दुनिया के बंदरों समान आगे की ओर निर्देशित नहीं होती, बल्कि बाहर की ओर निर्दिष्ट रहती है। दोनों नासारंध्र कोमल अस्थि की चौड़ी पट्टी से पृथक हुए रहते हैं। अमेरिका के सभी बन्दर प्रायः पूर्णतः वृक्षचारी ही होते हैं। बहुतों में अँगूठे प्रयोग में न आने के कारण लुप्त हो गये हैं। इनमें अधिकांश जातियों की पूँछ अपने लपेट से कोई वस्तु पकड़ सकने की शक्ति रखती है। ऐसे गुण को ग्राह्य-शीलता कह सकते हैं। इनमें किसी में भी अंगूठे अन्य उँगलियों

की विपरीत दिशा में मुड़ नहीं सकते। ये अनेक दृष्टियों से अफ्रीका तथा एशिया के बन्दरों से अधिक आदिम होते हैं। इनका निवास कीटों से परिपूर्ण देशों में होता है। अतएव कीटभक्षियों के कितने गुण इनमें पाये जाते हैं। दाँत प्रायः कीटभक्षियों समान ही होते हैं। हाथ और पैर की उँगलियों में चपटे नख के स्थान पर चंगुल



श्वेतनासा साकी बंदर

समान नख ही होते हैं। कुछ जातियों में एक से अधिक संतान

भी एकबार में उत्पन्न होती है। बन्दरों का डीलडौल मझोले आकार के कुत्ते बराबर होता है। पुरानी दुनिया के बड़े से बड़े बन्दरों के बराबर आकार कभी नहीं पाया जाता। ये मध्य तथा दक्षिणी अमेरिका में ही पाए जाते हैं।

## साकी

साकी बन्दर पुष्ट शरीर तथा लम्बे घुँघराले बालों का जन्तु है। पूँछ मोटी झबरी होती है। सिर पर बालों की कलंगी होती है। यह दक्षिणी अमेरिका के उत्तरी भाग में मुख्यत: आमेजन क्षेत्र में पाया जाता है। इसके शरीर पर काले बाल होते हैं इस कारण श्वेत मुख दिव्य रूप का दिखाई पड़ता है। इसकी पूँछ ग्रहणशील



कूर्चीय साकी बंदर

नहीं होती। यह लज्जालु तथा दुर्लभ होता है। श्वेतनासा साकी की नाक श्वेत होती है। कूर्चीय साकी के मुख में दाढ़ी निकली होती है।

## नादक कपि

नादक (हाउलिंग) बन्दर अमेरिका के सबसे बड़े बन्दर हैं। मादा नर से छोटी होती है। सिर पर कुछ ऊँचा माथा होता है

तथा स्पष्ट रूप का थूथन होता है। शरीर बलिष्ठ और पुष्ट होता है। पूँछ शरीर से अधिक लम्बी होती है। उसकी छोर का निचला तल नग्न होता है। हाथ और पैरों में पाँच उँगलियाँ होती हैं। दाढ़ी होती है। यह ग्वाटेमाला और होंडूराज से लेकर उरुगुई तक जंगलों में पाया जाता है। वृक्षों से कदाचित ही दूर हटता है।



नादकारी बंदर

पत्तियाँ इसका आहार हैं। इसकी चिल्लाहट मीलों दूर तक सुनाई पड़ती रह सकती है।

नादकारी कपि अमेरिका के बन्दरों में सबसे विलक्षण जन्तु

है। इसकी जीभ को अवलम्ब देने वाली अस्थियाँ संयुक्त होकर प्यालीनुमा रूप बना लिए होती हैं। यही इनके शब्द को उच्च बनाने वाला उपकरण होता है। ये प्रातः संध्या झुण्ड रूप में चिल्लाना प्रारम्भ करते हैं। इस सामूहिक गायन के लिए वे वृक्ष की सबसे ऊँची चोटियों पर जाकर आसन जमाते हैं। कई मील दूर तक यह सामूहिक घोष सुनाई पड़ता है। इनके ऐसे घोष में स्वर का उतार-चढ़ाव भी होता है।

कृष्ण नादक कपि में नर वृद्धों का रंग काला हो जाता है। ये इक्वेडर से पैरेगुए तक पाये जाते हैं। रक्त नादक कपि के सिर, हाथ पैर और पूँछ का रंग लाल भूरा या कलौंछ लाल होता है। ये वेनेजुएला से लेकर कोलंबिया, इक्वेडर, पूर्वी पेरू तथा पश्चिमी ब्राजील तक पाये जाते हैं। ग्वाटेमाला नादक कपि घोर काला होता है। यह ६००० फुट ऊँचे पर्वतों पर पाया जाता है।

नादक कपि बड़ा जीवंत होता है। उसकी ग्राह्यशील पूँछ की पकड़ मृत्यु के बाद घंटों तक उसे डाल से लटकाए रख सकती है।

## शिखी कपि

केपुचिन की शीर्षीय चोटी बाल की होती है। इस कारण इसे शिखी कपि कह सकते हैं। मेक्सिको से पैरेगुए तक इसकी बीस जातियों का प्रसार पाया जाता है। अमेरिका के बन्दरों में इनका सबसे अधिक प्रसार है। इनकी दुम बड़ी ग्रहणशील होती है। मधुमक्खी के छत्ते या पक्षियों के घोंसले तक इसे पहुँचाने में वह बड़ी सहायता करती है। एक विशेष बात यह है कि रोष होने पर ये क्रुद्ध बिल्लियों की भाँति पीठ को मोड़ कर बीच में ऊँचा तान देते हैं।

ऊनी बन्दर कदाचित पूँछधारी बन्दरों में सबसे आकर्षक होते

हैं। गोल मुख तथा पुष्ट शरीर धूसर या भूरे रंग के घने ऊन से आच्छादित होता है। मुख का रंग काला होता है। पूँछ बहुत लम्बी तथा अत्यधिक ग्राह्यशील होती है। ये शान्त तथा सौम्यवृत्ति के जान पड़ते हैं परन्तु पुष्ट रदनक दाँत युक्त होते हैं। उसका



ऊनी बन्दर

उपयोग कठोर छिलके के फल तोड़ने में होता है। यह अपनी पूँछ लपेट कर बैठने का मोड़ा या स्टूल-सा बना लेता है।

मकड़ी बन्दर मेक्सिको से पैरेगुए तक पाए जाते हैं। ये वृक्ष-चारी नर रूप जन्तुओं में विशिष्ट रूप के होते हैं। भुजाएँ लम्बी होती हैं। अँगूठे का अभाव ही होता है। पूँछ की छोर का निम्नतल पूर्ण नग्न होता है। उससे वह फिसलन युक्त लताओं को पकड़ सकता है। यह दिवाचारी होता है।

रूषी या कलंदक बन्दर का आकार गिलहरी (कलंदक) सा होता है। यह दक्षिणी अमेरिका में कोस्टारिका से ब्राजील और बोलविया तक पाया जाता है। यह अधिक प्रचारित है तथा पालतू बनाया जाता है। इनका मस्तिष्क-प्रकोष्ठ मनुष्य के मस्तिष्क-प्रकोष्ठ से शरीर के अनुपात में बड़ा होता है किन्तु उनकी बुद्धि औसत बन्दरों से नीची ही होती है। नादक कपि तथा कलंदक कपि में शिशु-पोषण का भार नर पर ही होता है। नर एकाकी संतान को



नखर कपि

अपनी पीठ पर लाद कर चलता है। आहार के समय ही उसे मादा को देता है।

उलूकमुखी कपि निकारागुआ से लेकर आमेज़न और पूर्वी पेरू तक पाए जाते हैं। ये रात्रिचारी होते हैं। दक्षिण अमेरिका के जंगल कीटों से लदे पड़े होते हैं। उनमें रात को कीट का आहार बनाते तथा पक्षियों के अंडे खाते फिरते हैं।

नखर कपि ( मारमोसेट्स ) छोटे आकार के बड़े सुन्दर जन्तु हैं। इनके सिर या पूँछ पर प्रायः रंगीन बालों का आभूषण-सा होता है। बड़े से बड़े आकार के मारमोसेट का आकार गिलहरी से बड़ा नहीं होता। मुख और कान नग्न होते हैं। हाथ पैर में चंगुल होते हैं। रदनक दाँत बड़े या छोटे हो सकते हैं। इनमें भी नर ही शिशुपोषक होता है। जन्म लेते ही शिशु नर को सौंप दिया जाता है। लगभग वयस्क होने तक उसे उदर पर, या पीठ पर ढोता ही रहता है। बौना नखर कपि की लम्बाई केवल सात इञ्च होती है। लम्ब बहिर्मुखी दन्ती मारमोसेट में रदनक दाँत कर्तनक से बड़े होते हैं। दक्षिणी अमेरिका में महिलाएँ इन्हें पालतू रख जूँ निकालने का काम लेती हैं।

# आविष्कारकों की कहानी

इन जीवन-कथाओं में उन वातावरणों का मनोरम चित्रण है जिनमें आविष्कारकों को रह कर अपनी अनुपम बुद्धि तथा कार्य-शक्ति का उदाहरण रखना पड़ा होगा। बेल, एडिसन, मारकोनी आदि के नाम तो हमें जब-तब सुनने को भी मिलते हैं; परन्तु हम यह नहीं अनुभव करते कि किस प्रकार अपने परिवार के सदस्यों से भी छिप कर, उनके तानों से बचने का उद्योग कर मारकोनी को रात-दिन ऐसी कल्पना को मूर्त्त रूप देने का साहस रखना पड़ा जिसे आज बेतार का तार कहा जाता है। इन प्रसिद्ध नामों के अतिरिक्त अपने पुत्र को मनोरंजन की सामग्री देने के लिए वयोवृद्ध डनलप को अकस्मात् पहिये की ठोस हाल के स्थान पर वायु भरी रबड़ नली रखने की सूझ उस समय विशेष महत्त्व की भले ही न जान पड़ी हो; परन्तु आज हमें उस घड़ी की स्मृति विशेष उत्प्रेरणा का कारण होती है। फोर्ड को अपनी भीषण आर्थिक विपत्ति तथा दर्जनों अभियोगों में पराजय से साहस छोड़ देने का एक भी क्षण आ सका होता तो आज हम फोर्ड द्वारा निर्मित इतनी सस्ती जनसुलभ मोटर गाड़ियाँ न देख पाते। विलियम फ्रीजी ग्रीनी का नाम आज फिर से स्मृत किया जाने लगा है जिसने चलचित्र का आविष्कार कर संसार को विलक्षण मनोरंजन की सामग्री उपस्थित किया; परन्तु अपने जीवन में दिवालिया बन कर वह अनेक बार जेल की हवा खाता रहा। इसी तरह सभी कहानियाँ विलक्षण हैं।

मूल्य २) रु०

किताब महल * प्रकाशक * इलाहाबाद

# विलुप्त जन्तु

चट्टान के अन्दर जीवों की ठठरी के अवशेष कैसे रह सकते हैं ? हाथी की ऊँचाई के बराबर कौन पक्षी होता था ? कौन-सा जन्तु ३० फीट तक ऊँचा होता था ? किस जानवर के जाँघ की ६ फीट की हड्डी पाई जाती थी ? कौन से भारी जंतु दो पैर पर चलते थे ? किस चिड़िया के फैले हुए पंख उसके शरीर को २५ फीट चौड़ा बना सकते थे ? पैर से साँस लेने वाला त्रिफंकांगी जंतु कैसा होता था ? पूँछ में भाले और पीठ पर हड्डियों की खड़ी ढालें किस जंतु के होती थीं ? छः सींगों और ८० मन बोझ का षट्शृङ्गी जंतु कब और कहाँ पैदा हुआ ?

ऐसी समस्याओं को समझने के लिए आप यह पुस्तक पढ़ें जिसमें ५० करोड़ वर्ष पूर्व से आज तक के उन जंतुओं का वर्णन है जिनका संसार से लोप हो गया। उनकी कहानी उपन्यास या जासूसी कथा से अधिक रोमांचक है। विलुप्त जंतुओं की कथा के साथ पृथ्वी की कहानी की झाँकी भी देखने को मिलेगी।

मूल्य २) रु०

किताब महल * प्रकाशक * इलाहाबाद

